# जैनग्रन्थ-प्रशस्ति-संग्रह

प्रथम भाग

संयोजक और सम्पादक
जुगलकिशोर मुख्तार 'युगवीर'
अधिष्ठाता 'वीरसेवामन्दिर'
सरसावा जि० सहारनपुर

सहायक सम्पादक
प० परमानन्द जैन शास्त्री
वीरसेवामन्दिर, दरियागंज, दिल्ली

प्रकाशक
वीर-सेवा-मन्दिर
दरियागंज, दिल्ली

प्रथमावृत्ति ५०० प्रति

कार्तिक, वीर सं० २४८०, वि० सं० २०११
अक्तूबर सन् १९५४

मूल्य चार रुपये

प्रकाशक

वीर-सेवा-मन्दिर

दरियागंज, दिल्ली

## प्रकाशन-व्यय

| | |
|---|---|
| ६०४) छपाई २६ फार्म ४८०)+४२४) | १००) विज्ञापन |
| २७०) कागज १३॥ रिम | २५) पोस्टेज |
| २००) जिल्द बँधाई | |
| ४००) सहसम्पादन और प्रस्तावना | ३१०१) |
| १८२) प्रूफ संशोधन | १०००) प्राप्त सहायता |
| २६०) कार्यालय-व्यवस्था | प्रतियाँ छपी ५०० |
| २००) भेंट समालोचनादि ५० प्रति | लागत एक प्रति ४।) के लगभग |
| १२०) कम तय्यार हुईं ३० प्रति | मूल्य ४) रुपये। |
| ४२०) कमीशन ४२० प्रति | |

कुल पृष्ठसंख्या ४१६

मुद्रक

१ रामा प्रिंटिंग प्रेस, दिल्ली

मूल ग्रन्थ पृष्ठ १ से १६२ तक।

२ रूपवाणी प्रिंटिंग हाउस, दिल्ली

शेष ग्रन्थ पृ० १६३ से २५६, टाइटिलादि के पृ० ८ और प्रस्तावनादिके पृष्ठ १ से १४४ तक।

# प्रकाशकीय वक्तव्य

कुछ वर्ष हुए यह ग्रन्थ रामा प्रिंटिंग प्रेस दिल्लीको छापनेके लिये दिया गया था और उस समय इसके लगातार १६२ पृष्ठ छप भी गये थे; छपाईको यह सब काम दिल्ली ठहरकर ही कराया गया था। कुछ परिस्थितियोंके वश सरसावा आदि जाना हुआ और छपाईका काम बन्द करना पड़ा। बादको जब छपाईका काम पुनः शुरू करना चाहा तब प्रेसके टाइप काफी घिस गये थे और नया टाइप मँगाकर काम शुरू करना प्रेसने मंजूर नहीं किया। इस तरह छपाईका काम टलता रहा। इस बीचमें पं० परमानन्दजीने परिचयात्मक प्रस्तावना लिखनेकी अनुमति माँगी और उसे पाकर वे प्रस्तावना लिखनेमें प्रवृत्त होगये। प्रस्तावना लिखनेमें धारणासे कहीं अधिक समय लग गया; क्योंकि कितने ही ग्रंथोंकी प्रशस्तियोंको जाँचनेके लिये दूसरी पुरानी शुद्ध प्रतियाँ बाहरसे मँगानी पड़ीं और कितने ही ग्रन्थकारोंके समय तथा कृतियोंका निश्चय करनेके लिये काफ़ी रिसर्च (खोज) का काम करना पड़ा। साथसे 'अनेकान्त' तथा अन्य ग्रन्थोंके प्रकाशनादि सम्बन्धी दूसरे काम भी करने पड़े। इससे ग्रन्थको पुनः प्रेसमें जानेके लिये और भी विलम्ब हो गया। जब वह पुनः प्रेसमें जानेके योग्य हुआ तो संस्थाको अर्थिक संकटने आ घेरा और इससे उसका प्रेसमें जाना रोकना पड़ा। हालमें बाबू छोटेलालजी कलकत्ताकी एक हजारकी सहायताको पाकर छपाई आदिका शेष कार्य पूरा किया गया है। यही सब इस ग्रन्थके आशातीत विलम्बसे प्रकाशित होनेका कारण है। यह ग्रन्थ जैन साहित्य और इतिहासके विषय पर बहुत कुछ प्रकाश डालनेवाला है। ऐसे ग्रंथों के प्रकाशनकी इस समय बड़ी ज़रूरत है। इसका दूसरा भाग, जो अपभ्रंश भाषाके ग्रन्थोंसे सम्बन्ध रखता है और बहुत कुछ ऐतिहासिक सामग्रीको लिये हुए है, तय्यारीके निकट है। आशा है उसके प्रकाशनके लिये कोई दानी महानुभाव अपना आर्थिक सहयोग प्रदान करेंगे, जिससे वह शीघ्र प्रकाशमें लाया जा सके।

अन्तमें मैं डाक्टर ए. एन. उपाध्ये एम. ए., डीलिट. का भारी आभार व्यक्त करता हूं जिन्होंने अपना अंग्रेजी प्राक्कथन (Fore word) बहुत पहले लिखकर भेजनेकी कृपा की थी, और जो समय-समय पर अपनी शुभ सम्मतियोंसे बराबर अनुगृहीत करते रहे हैं।

जुगलकिशोर मुख्तार

# धन्यवाद

—:◎:—

श्रीमान् बाबू छोटेलालजी जैन कलकत्ता ने, जो कि
साहित्य इतिहास और पुरातत्त्वके विषयमें
गहरी रुचि तथा दिलचस्पी रखते हैं,
इस ग्रन्थके प्रकाशनमें वीरसेवामन्दिरको
एक हजार (१०००) रुपयेकी सहायता
प्रदान की है, जिसके लिये
उन्हें हार्दिक धन्यवाद
समर्पित है।

जुगलकिशोर मुख्तार

# FOREWORD

The idea of writing a history of literature with the various works classified according to language religion, subject-matter, regional or dynastic affiliation, or literary form etc. is not quite indigenous in India. It is the eminent oriental scholars from the West who were amazed at the antiquity, importance and richness of Indian literature that tried to take a historical survey of some tract or the other of Indian literature. When one looks at the various volumes of the Grundriss der Indo-Arischen Philologie and Altertumskunde ( Encyclopedia of Indo-Aryan Research ) edited by Buhler and his colleagues or at the Geschichte der Indischen Litteratur, 1-3 ( A History of Indian Literature, vols 1-2, so far published ) by M. Winternitz, one has to admire not only the stupendous labour of the surveyors but also the continued researches of various scholars which supplied material for such a survey. It is such histories that have given us an all-India outlook, beyond the limitations and prejudices created by the differences of religion and language; and it is this approach that would enable us in the long run to evaluate the literary achievements and cultural heritage of India in the march of world civilization.

Jainism possesses many an important religious aspect its Atman-Karman philosophy, its course of spiritual evolution without any intervention of Divinity, the stress laid on ascetic morality, and its ethico-moral principles like Ahimsa. As a representative of the Sramanic culture, which appears to have been prevalent along the fertile banks of Ganges in

Eastren India long before the adven of Vedic Aryans. Jaina religion has close affinities with Buddhism but it is essentially independent of and distinct from Vedic religion or its later forms, now loosely called by the name Hinduism As Jacobi has remarked ' In conclusion let me assert my conviction that Jainism is an original system, quite distinct and independent from all others, and that therefore, it is of great importance for the study of philosophical thought and religious life in ancient India ( Transactions of the Third International Congress for the History of Religions, vol II, pp 59-66, oxford 1908 )

The Jaina authors have given a distinctive position and an intellectual basis to their religious and cultural ideology by their religious snd secular writings, both ancient and modern, in different languages like Prakrit, Sanskrit, Apabhramsa, Old-Rajasthani, Old-Hindi, Old-Gujarati, Tamil and Kannada. As Winternitz puts it There is scarcely any province of Indian literature in which the Jainas have not been able to hold their own Above all they have developed a voluminous narrative literature they have written epics and novels, they have composed dramas and hymns ; sometimes they have written in the simple language of the people at other times they have competed in highly elaborate poems, with the best masters of ornate court poetry and they have also produced important works of scholarship ' ( A History of Indian Literature, II, p. 483 )

The Jaina works unmistakably possess the stamp of religious spirit, but their authors have never carried their literary pursuits in isolation : they are essentially

Indian and bear close relation with earlier and contemporary literature. This is evident from the works of authors like Pujyapada and siddhasena, Akalanka and Hemacandra etc. Another peculiarity about these authors is that very often they supply a good deal of information about their predecessors and contemporaries, monks, laity and princes. In some cases they also mention the date and place of composition. Such details occur at the beginning of the works or at the end of them generally in an independent section known by the name Prasasti.

A historian of literature is not only interested in the contents of the works but also in the biographic details about the authors, and most of the Jaina authors mention at least some facts about themselves. This is a phenomenon rare in early Indian literature, and hence all the more coveted by historians Even when books were still in Mss. And not published, various oriental scholars like Bhandarkar, Peterson, Keilhorn and others published in their Descriptive catalogues of Sanskrit and Prakrit Mss. Those extracts from the beginning and close of a work which give some information about the author and about the work. These passages have been of immense value for the historian of literature, and many paragraphs in the History of Indian Literature by Winternitz are based on such excerpts given by Peterson and others.

The Mss of Sanskrit and Prakrit works in Jaina Bhandaras are rich in Prasastis; some of them belong to the authors themselves and others to the donors etc. of the Mss. : in either case they have a documentary value. Besides the Descriptive Catalogues, some inde-

pendent collections of Prasasts' have been published, for instance · Sri-prasasti-samgrahah by A m Shaha, Ahmedabad Samvat 1993, Jaina pustaka-prasasti-samgraha, vol. I, ed, Jinavijaya Muni, Singhi Jain Series 17, Bombay 1943 Even a cursory glance through these publications will convince any one of the great value and usefulness of the material

Pt Jugalkishore Mukthar is a front-rank scholar who has worked hard throughout his lengthy career to unearth important information about rare works and unknown authors His contributions have enlightened many dark corners of Indian literature in general and Jaina literature in particular He has spent his valuable time in many Ms-collections and gathered together a lot of useful material He has a hnnger and thirst for new facts and fresh evidence His various articles in the Jaina Hitaishi and Anekanta speak eloquently for his strenuous labour and deep scholarship He weighs his evidence with a remarkable legal acumen, and as a critic he is thorough and unsparing What he has achieved singlehanded through his manifold writings should be a matter of pride for any Institution

In this Jainagrantha-prasasti-samgraha Pt Jugalkishore has presented from his personal colection Prasastis from 171 works embracing various subjects like logic,religion, narrative, didactic and hymnal poetry, ritual, metaphysics, drama, grammar etc both in Sanskrit and Parkrit. Some of these Prasastis give important bits of informotion The Prasastis of Ganitasara-samgtaha and Jayadhavala refer to Amoghavarsa Nrpatunga, the Rashtrakuta rules, and

numerous Prasastis give the dates of composition as well Indranandi gives so much of useful information about himself and his contemporaries that one must hesitate now to say that Indian aulhors were lacking in historical sense as it was once alleged by early European scholarrs

This handy volume is equipped with the necessary Appendices which heighten its referential value It is simply indispensable to an earnest student of Indian literature in general and Jaina literature in particular.

Kolhapur
January 1, 1949

A. N. Upadhye

# प्र स्ता व ना

## प्रशस्ति-परिचय

भारतीय पुरातत्त्वमें जिस तरह मूर्तिकला, दानपत्र, शिलालेख, स्तूप, मूर्तिलेख, कूप-बावड़ी, तडाग, मन्दिर प्रशस्तियाँ और सिक्के आदि वस्तुएँ उपयोगी और आवश्यक हैं। इनकी महत्ता भारतीय अन्वेषक विद्वानोंसे छिपी हुई नहीं है। ये सब चीजें भारतकी प्राचीन आर्य संस्कृतिकी समुज्वल धाराकी प्रतीक हैं। और इतिहासकी उलझी हुई समस्याओं और गुत्थियोंको सुलझानेमें अमोघ अस्त्रका काम देती हैं तथा पूर्वजोंकी गुण-गरिमाका जीता-जागता सजीव इतिहास इनमें संकलित रहता है।

इसी तरह भारतीय साहित्यादिके अनुसंधानमें ग्रन्थकर्ता विद्वानो, आचार्यों और भट्टारकोंद्वारा लिखी गई महत्वपूर्ण ग्रन्थ-प्रशस्तियाँ भी उतनी ही उपयोगी और आवश्यक हैं जितने कि शिलालेख आदि। प्रस्तुत ग्रन्थमें संस्कृत प्राकृत भाषाके १७१ ग्रन्थोंकी प्रशस्तियोंका संकलन किया गया है जो ऐतिहासिक दृष्टिसे बड़े ही महत्वका है। ये प्रशस्तियाँ ग्रन्थकर्ता विद्वानों और आचार्यों आदिके द्वारा समय-समय पर रची गई हैं। इन प्रशस्तियोंमें संघ, गण, गच्छ, वंश, गुरुपरम्परा, स्थान तथा समय संवतादिके साथ तत्कालीन राजाओं, राजमन्त्रियों, विद्वानों, राजश्रेष्ठियों और अपने पूर्ववर्ती ग्रन्थकर्ता विद्वानों तथा उनकी कृतियोंके नाम भी जहां-तहां दिये हुए हैं, जो अनुसन्धाता विद्वानों ( रिसर्चस्कॉलरों ) के लिए बहुत ही उपयोगी है। इन परसे अनेक वंशों, जातियों, संघों, गण-गच्छों

गुरुपरम्पराओं, उनके स्थान, समय, कार्यक्षेत्र और उनकी ज्ञानलिप्साके साथ-साथ तत्कालीन परिस्थितियों, राजाओं, महामात्यों और नगर-सेठ आदिके इतिवृत्त सहज ही सकलित किये जा सकते हैं।

इन प्रशस्तियोको दो विभागोंमें बॉट दिया गया है, उनमेंसे इस प्रथम विभागमें मुख्यतया संस्कृत और प्राकृत ग्रन्थोंकी प्रशस्तियाँ ही दी गई हैं। अपभ्रंशभाषाके ग्रन्थोकी प्रशस्तियोंका एक जुदा ही सग्रह निकालनेका विचार है इसीसे उन्हें इस विभागमें स्थान नह दिया गया है। उन प्रशस्तियोंका सग्रह भी प्राय पूरा हो चुका है जो सम्पादित होकर प्रेसमें दिया जायगा। ये सब प्रशस्तियाँ प्राय अप्रकाशित हस्त-लिखित ग्रन्थो परसे नोट की गई हैं और उन्हें सावधानीसे संशोधित कर देनेका उपक्रम किया गया है। फिर भी दृष्टि-दोष तथा प्रेस आदिकी असावधानीसे कुछ अशुद्धियोंका रहजाना सम्भव है। प्रस्तुत संग्रहमें ४-५ ऐसे ग्रन्थोकी प्रशस्तियाँ भी सग्रह की गई है जो अन्यत्र अपूर्ण तथा अशुद्ध रूपमें प्रकाशित हो चुकी है। उन्हें कुछ विशेषताओंके साथ शुद्ध प्रतियों परसे सशोधित करके दिया गया है। दो-चार ऐसे ग्रन्थोंकी प्रश-स्तियाँ भी अकित की गई है जो संग्रह करते अथवा छपाते समय तो अप्र-काशित थे लेकिन बादको प्रकाशित हो गये हैं। फिर भी समयादिककी दृष्टिसे उनका संग्रह भी उपयोगी है।

इस प्रशस्तिसंग्रहके अन्तमे कुछ परिशिष्ट भी दिये गये हैं जिनमें प्रशस्ति गत भौगोलिक नामो, संघो, गणों, गच्छों स्थानो, राजाओ, राज-मन्त्रियों, विद्वानो आचार्यों, भट्टारको तथा श्रावक श्राविकाओके नामोंकी सूचीको अकारादि क्रमसे दिया गया है, जिससे अन्वेषक विद्वानोको विना किसी विशेष परिश्रमके उनका पता चल सके।

इस १७१ ग्रन्थ-प्रशस्तियोंके संग्रहमें, जिनके नाम अन्यत्र दिए हुए हैं, जिनमें उनके कर्ता १०४ विद्वानों आदिका संक्षिप्त परिचय भी निहित है और उनका संक्षिप्त परिचय आगे दिया जायगा जिनके नाम इस प्रकार हैं।—

१. वादिराज २. जयसेन ३. पद्मनाभ कायस्थ ४. वासवसेन ५. वीरभद्र ६. पं० आशाधर ७. ब्रह्म जिनदास ८. मुमुक्षु विद्यानन्द ९. ब्रह्म नेमिदत्त १०. ब्रह्म श्रुतसागर ११. भ० सकलभूषण १२. मुनि पद्मनन्दि १३. भ० ललितकीर्ति १४. सिंहनन्दि १५. पं० नेमिचन्द १६. वादिचन्द्र १७. केशवसेनसूरि १८. अक्षयराम १९. सोमदेवसूरि २०. विबुध श्रीधर २१. सहस्रकीर्ति २२. मुनि रामचन्द्र २३ भ० जिनेन्द्रभूषण २४. भ० गुणचन्द्र २५. भ० धर्मकीर्ति २६. पं० रामचन्द्र २७. ब्रह्म कामराज २८. भ० शुभचन्द्र २९. सोमकीर्ति ३०. भ० रत्नचन्द्र ३१. पं० जिनदास ३२. ब्रह्म कृष्णदास ३३. कवि दामोदर ३४. दीक्षित देवदत्त ३५. भास्करनन्दि ३६. देवेन्द्रकीर्ति ३७. पं० धरसेण ३८. चारित्रभूषण ३९. कवि नागदेव ( जिनदेव ) ४०. कवि जगन्नाथ ४१. गुणचन्द्र ४२. शिवाभिराम ४३. चन्द्रकीर्ति ४४. जयकीर्ति ४५. महासेनसूरि ४६. देवेन्द्रकीर्ति ४७. सुमतिसागर ४८. ब्रह्मगोपाल ४९. शुभचन्द्र ५०. कवि हस्तिमल्ल ५१. अजितसेनाचार्य ५२. भानुकीर्ति ५३. पं० योगदेव ५४. नागचन्द्रसूरि ५५. भ० श्रीभूषण ५६. पं० अरुणमणि ५७. भ० ज्ञानभूषण ५८. ब्रह्म रायमल ५९. नरेन्द्रसेन ६०. जिनसेनसूरि ६१. कवि असग ६२. अय्यपार्य ६३. गुणभद्र ६४ अनन्तवीर्य ६५. नन्दिगुरु ६६. नागराज ६७. भ० कमलकीर्ति ६८. श्रीदेव ६९. कवि गोविन्द ७०. मल्लिषेणसूरि ७१. इन्द्रनन्दियोगीन्द्र ७२. पं० बुधवीरु ७३. प्रभाचन्द्र ७४. त्रिविक्रम ७५. अमरकीर्ति ७६. ज्ञानभूषण ७७. रामचन्द्र मुमुक्षु ७८. सुमतिकीर्ति ७९. पांडे रूपचन्द्र ८० प्रभाचन्द्र ८१ धर्मदेव ८२. माधवचन्द्रत्रैविद्य ८३. श्रीचन्द्र ८४. भ० अरिष्टनेमि ८५. महावीराचार्य ८६. भ० श्रीभूषण ८७. भ० चन्द्रकीर्ति ८८. वीरसेनाचार्य ८९. जिनसेन ९०. वीरभद्राचार्य ९१. दुर्गदेव ९२. श्रुतमुनि ९३. भट्टवोसरि ९४. मुनि गणधरकीर्ति ९५. सोमदेव ९६. पं० प्रभाचन्द्र ९७. प्रभाचन्द्राचार्य ९८ वामदेव ९९. भ० ललितकीर्ति १००. वादिराज १०१. कवि वाग्भट १०२. हरिपाल १०३. विश्वसेन मुनि १०४ और भ० ज्ञानकीर्ति ।

प्रशस्ति संग्रहमें ग्रंथ-कर्ता इन विद्वानों आदिका संक्षिप्त परिचय क्रमसे नीचे दिया जाता है.—

इस प्रशस्तिसंग्रहकी प्रथम प्रशस्ति 'न्यायविनिश्चयविवरण' की है, जिसके रचयिता आचार्य वादिराज हैं। वादिराज द्राविडसंघस्थित नन्दिसंघकी अरुंगल नामक शाखाके विद्वान थे, श्रीपालदेवके प्रशिष्य तथा मतिसागरके शिष्य थे। सिंहपुराधीश चालुक्य राजा जयसिंहकी सभाके वे प्रख्यातवादी और उक्त राजाके द्वारा पूजित थे। प्रस्तुत ग्रन्थ उन्हींके राज्य-कालमें रचा गया है। प्रशस्तिमें उनकी विजय कामना की गई है। इस ग्रंथके अतिरिक्त आपकी अन्य रचनाएँ भी उपलब्ध हैं, जो प्राय प्रकाशित हो चुकी है, और वे है—प्रमाण निर्णय, पार्श्वनाथचरित्र, यशोधरचरित्र, एकीभावस्तोत्र,अध्यात्माष्टकस्तोत्र। इनके सिवाय मल्लिषेण प्रशस्ति नामक शिलावाक्यमे 'त्रैलोक्य दीपिका' नामक ग्रन्थका भी नामोल्लेख मिलता है जो अभी तक अनुपलब्ध है।

आचार्य वादिराजका समय विक्रमकी ११वीं शताब्दीका उत्तरार्ध है, क्योकि उन्होंने अपना पार्श्वनाथ चरित्र शक सं० ६४७ (वि० सं० १०८२) में बनाकर समाप्त किया है।

दूसरी प्रशस्ति 'धर्मरत्नाकर' की है। जिसके कर्त्ता आचार्य जयसेन हैं। जयसेनने प्रशस्तिमें अपनी जो गुरु परम्परा बतलाई है वह यह है कि जयसेनके गुरु भावसेन, भावसेनके 'गुरु गोपसेन, गोपसेनके गुरु शांतिषेण और शांतिषेणके गुरु धर्मसेन। ये सब आचार्य लाडबागड संघके विद्वान हैं, जो बागड संघका ही एक उपभेद है। बागडसघका नाम 'वाग्वर' भी है और वह सब वागडदेशके कारण प्रसिद्धि को प्राप्त हुआ है, और इसलिये देशपरक नाम है।

आचार्य जयसेनका समय विक्रमकी ११वीं शताब्दीका मध्य भाग जान पड़ता है। यह आचार्य अमृतचन्द और यशस्तिलकचम्पूके कर्त्ता सोमदेव (शक. सं० ८८१=वि० सं० १०१६) से बादके विद्वान हैं। धर्मरत्नाकरके अंतमें पाई जाने वाली प्रशस्तिका अन्तिम पद्य लेखकोंकी कृपासे प्रायः छूट

गया है, वह देहली के पंचायतीमंदिर और आरा जैनसिद्धांत भवनकी प्रतियोमें नहीं है, जिन परसे उक्त प्रशस्तिको नोट किया गया था। चूंकि ऐलक पन्नालाल दि जैन सरस्वतिभवन व्यावरकी प्रति परसे प्रशस्तिका उक्त अन्तिम पद्य निम्न रूपमें उपलब्ध हुआ है।

वाणेन्द्रियव्योमसोम-मिते संवत्सरे शुभे।१०५५।
ग्रन्थोऽयं सिद्धतां यात सवलीकरहाटके॥

इस पद्यसे ग्रन्थका रचनाकाल सं० १०५५ और रचना स्थान सवलीकरहाटक स्पष्ट जाना जाता है और इसलिये ग्रन्थकार जयसेनका समय विक्रमकी ११वीं शताब्दीका मध्यभाग सुनिश्चित है। सवलीकरहाटक नामका नगर अथवा ग्राम कहां पर स्थित है इसके अनुसन्धानका अभी तक अवसर नहीं मिल सका।

तीसरी प्रशस्ति 'यशोधर चरित्र' की है जिसके कर्ता पद्मनाभ कायस्थ हैं, पद्मनाभ कायस्थने भट्टारक गुणकीर्तिके उपदेशसे पूर्व सूत्रानुसार यशोधरचरित्र अथवा दयासुन्दरविधानकी रचना राजा वीरमेन्द्र या वीरमदेवके राज्यकालमें महामात्य ( मंत्री ) साधू ( साहू ) कुशराज जैसवालके अनुरोधसे की है। पद्मनाभका वंश कायस्थ था और वे संस्कृत भाषाके अच्छे विद्वान थे। और जैनधर्म पर विशेष अनुराग रखते थे। 'संतोष' नामके जैसवालने उनके इस ग्रन्थकी प्रशंसा की तथा विजयसिंहके पुत्र पृथ्वीराजने अनुमोदना की थी।

कुशराज जैसवालकुलके भूषण थे, इनके पिताका नाम जैनपाल और माताका नाम 'लोणा' देवी था, पितामहका नाम भुल्लण और पितामहीका नाम उदिता देवी था। आपके पांच भाई और भी थे। जिनमे चार बडे और एक छोटा था। हंसराज, सैराज, रैराज, भवराज ये बडे भाई और हेमराज छोटा भाई था। कुशराज बड़ा ही धर्मात्मा तथा राजनीति मे कुशल था। इसने ग्वालियरमें चन्द्रप्रभ जिनका एक विशाल जिनमंदिर बनवाया था और उसकी प्रतिष्ठादिकार्यको बडे भारी समारोहके साथ संपन्न किया था। कुशराजकी तीन स्त्रियां थीं, रल्हो, लक्षणश्री, और कौशीरा।

ये तीनों ही पत्नियां सती, साध्वी तथा गुणवती थीं और नित्य जिनपूजन किया करती थीं, रल्होसे कल्याणसिंह नामका एक पुत्र उत्पन्न हुआ था, जो बडा ही रूपवान, दानी और जिनगुरुके चरणाराधनमें तत्पर था।

इस सर्वगुण सम्पन्न कुशराजने श्रुतभक्तिवश उक्त यशोधरचरित्रकी रचना कराई थी जिसमें राजा यशोधर और रानी चन्द्रमतीका जीवन परिचय दिया हुआ है। यह पौराणिक चरित्र बड़ा ही रुचिकर प्रिय और दयारुपी अमृतका श्रोत बहाने वाला है। इस पर अनेक विद्वानों द्वारा प्राकृत, संस्कृत अपभ्रंश और हिन्दी गुजराती भाषा में ग्रन्थ रचे गए हैं।

कविवर पद्मनाभने अपना यह ग्रन्थ जिस राजा वीरमदेवके राज्यकाल-में रचा है वह ग्वालियरका शासक था और उसका वंश 'तोमर' था। यह वही प्रसिद्ध क्षत्रिय वंश है जिसे दिल्लीको बसाने और उसके पुनरुद्धार करनेका श्रेय प्राप्त है। वीरमदेवके पिता उद्धरणदेव थे, जो राजनीतिमें दक्ष और सर्वगुण सम्पन्न थे। सन् १४०० या इसके आस पास ही राज्य-सत्ता वीरमदेवके हाथमें आई थी। हिजरी सन् ८०५ और वि० सं० १४६२ में अथवा १४०५ A. D. में मल्लू इकबालखाने ग्वालियर पर चढ़ाई की थी, परन्तु उस समय उसे निराश होकर ही लौटना पड़ा। फिर उसने दूसरी बार भी ग्वालियर पर घेरा डाला, किन्तु इस बार भी उसे आस-पास के कुछ इलाके लूट कर ही वापिस लौटना पड़ा।

आचार्य अमृतचन्द्रकी 'तत्त्वदीपिका' (प्रवचनसार टीका) की लेखक प्रशस्तिमें, जो वि० सं० १४६९ में लिखी गई है, गोपाद्रिमें (ग्वालियरमें) उस समय वीरमदेवके राज्यका उल्लेख किया गया है। और अमरकीर्तिके षट्कर्मोपदेशकी आमेरप्रतिमें जो सं० १४७९ की लिखी हुई है उसमें भी वीरमदेवके राज्यका उल्लेख है और वीरमदेवका पौत्र डूंगरसिंह अपने पिता गणपतिदेवके राज्यका उत्तराधिकारी सं० १४८१ में हुआ। वीरमदेवका राज्य सं० १४६९ से कुछ बादमें भी रहा है। इससे यह जाना जाता है कि ग्रन्थकर्त्ता कवि पद्मनाभने सं० १४६२ से

सन् १४७९ के मध्यवर्ती किसी समयमें इस यशोधरचरितकी रचना भ० गुणकीर्तिके उपदेशसे की है।

चौथी प्रशस्ति मुनि वासवसेनके यशोधरचरितकी है। मुनिवासवसेनने अपनी प्रशस्तिमें उसका रचनाकाल और अपना कोई परिचय नहीं दिया और न दूसरे किन्हीं साधनोंसे ही यह ज्ञात हो सका है कि उक्त चरित कब रचा गया। इस ग्रन्थकी एक प्रति सं०१५८१ की लिखी हुई जैनसिद्धान्तभवन आरामें मौजूद है, जो रामसेनान्वयी भ० रत्नकीर्तिके प्रपट्टधर और भ० लखमसेनके पट्टधर भ० धर्मसेनके समयमें लिखी गई है, उससे इतना ही ज्ञात होता है कि वासवसेन सं० १५८१ से पूर्ववर्ती विद्वान हैं, कितने पूर्ववर्ती हैं, यह अभी अज्ञात है।

पांचवीं प्रशस्ति 'नेमिनिर्वाणकाव्य' की है जिसके कर्ता कवि वाग्भट हैं। कवि वाग्भट्ट प्राग्वाट् ( पोरवाड़ ) वंशके कुलचन्द्र थे, और अहिछत्रपुरमें उत्पन्न हुए थे। इनके पिताका नाम छाहड़ था। इनकी यह एक ही कृति अभी तक उपलब्ध है, जो ६६० पद्योंकी संख्याको लिये हुए है। यह सारा ग्रन्थ १५ सर्गों अथवा अध्यायोंमें विभक्त है। इसमें जैनियोंके बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथका चरित्र अंकित किया गया है। ग्रन्थकी रचना सुन्दर, सरस, मधुर तथा विविध अलंकारों आदिसे विभूषित है। इसके सातवें सर्गमें 'मालिनी' आदि संस्कृतके ४४ छन्दोंका स्वरूप भी दिया हुआ है और पद्यके उपान्त्य चरणमें छन्दके नामकी सूचना भी कर दी गई है। ग्रन्थके अनेक पद्योंका उपयोग वाग्भट्टालंकारके कर्ता वाग्भटने अपने ग्रन्थमें यत्र तत्र किया है। चूंकि वाग्भट्टालंकारके कर्ता कवि वाग्भटका समय विक्रमकी १२ वीं शताब्दीका उत्तरार्द्ध ( सं० ११७२ ) है अतः यह ग्रन्थ उससे पूर्व ही रचा है। इस काव्य ग्रन्थ पर भ० ज्ञानभूषणकी एक पंजिका टीका भी उपलब्ध है, जो देहलीके पंचायती मन्दिरके शास्त्रभंडारमे मौजूद है। ग्रन्थकर्ताने अपने सम्प्रदायका कोई उल्लेख नहीं किया, फिर भी १९वें तीर्थंकर मल्लिनाथ जिनकी स्तुति करते हुए उन्हें

कुरु सुत ( इक्ष्वाकुवंशी ) राजाका पुत्र बतलाया है × श्वेताम्बरीय मतानुसार सुत नहीं, इससे इस ग्रन्थके कर्ता दिगम्बराचार्य हैं।

छठवीं प्रशस्ति 'भूपालचतुर्विंशति-टीका' की है जिसके कर्ता पंडित प्रवर आशाधर हैं जो विक्रमकी १३वीं शताब्दीके प्रतिभासम्पन्न बहुश्रुत विद्वान थे। इन्होने अपने जीवनका अधिकाश भाग जैनसाहित्यके निर्माण और उसके प्रचारमें व्यतीत किया था। वे संस्कृत भाषाके प्रौढ़ विद्वान थे। सपादलक्ष देशमें स्थित मांडवगढ़के निवासी थे। सं० १२४६ में जब शहाबुद्दीनगौरीने देहली और अजमेर पर अधिकार कर लिया, तब वे उस स्थानको छोड़कर सुप्रसिद्ध धारानगरीमें आ बसे और वहा उन्होंने व्याकरण तथा न्यायशास्त्रका अध्ययन किया। धाराके बाद वे नालछे ( नलकच्छपुर※ ) के नेमिनाथ चैत्यालयमें रहकर पठन-पाठन और साहित्यकी उपासनामें तत्पर हो गये।

इनकी जाति बघेरवाल थी। इनके पिताका नाम सल्लक्षण, माताका श्रीरत्नी और धर्मपत्नीका सरस्वती तथा पुत्रका नाम छाहड था। इनके समयमें विन्ध्यवर्मा, सुभटवर्मा, अर्जुनवर्मा, देवपाल और जैतुगिदेव नामके पाच राजा हुए हैं, जिनका उल्लेख इन्होने अपने ग्रन्थोंकी प्रशस्तियोंमें किया है। पंडित आशाधरजीकी कितनी ही कृतियां अप्राप्य हैं, एक दो प्राप्त कृतियाँ भी अभी अप्रकाशित हैं और शेष रचनाएँ प्रकाशित हो चुकी हैं। प्रस्तुत भूपाल चतुर्विंशतिका टीका विनयचन्द्रके अनुरोधसे लिखी गई है। ये विनयचन्द्र वे ही जान पढ़ते हैं जिनके अनुरोधसे पंडितजीने इष्टोपदेशकी

---

× तप कुठार-क्षत-कर्मवल्लि—मल्लिर्जिनो व. श्रियमातनोतु।
कुरो सुतस्यापि न यस्य जातं, दु शासनत्व भुवनेश्वरस्य ॥ १६ ॥
—नेमिनिर्वाणकाव्य

※ यह नालछा या नलकच्छपुर विक्रमकी १३वी शताब्दीमें जनधनसे समाकीर्ण था यह नगर धार और माडव ( माडु ) गढ़के मध्यवर्ती स्थानमें बसा हुआ था। इस नगरके चिन्ह आज भी अवशिष्ट हैं या नहीं, यह कुछ ज्ञात नहीं हो सका।

टीका बनाई थी और जो सागरचन्द्र मुनिके शिष्य थे। उनकी शेष कृतियों के नाम इस प्रकार हैं.—

सागार-अनगारधर्मामृत स्वोपज्ञटीका सहित, मूलाराधनादर्पण, सहस्रनाम मूल व स्वोपज्ञटीका सहित, पं० हीरालालजी सिद्धान्तशास्त्री साढ़मल और सोनागिरके भट्टारकीय ज्ञानभण्डारमें उपलब्ध है※। जिनयज्ञकल्प, त्रिषष्ठि स्मृतिशास्त्र सटीक, नित्यमहोद्योत, अमरकोष टीका ( अनुपलब्ध ) आराधनासारटीका ( अनुपलब्ध ) क्रियाकलाप, अध्यात्मरहस्य ( अनुपलब्ध ), राजीमतिविप्रलंभ, ज्ञानदीपिका, भरतेश्वराभ्युदय, प्रमेयरत्नाकर काव्यालंकार टीका, रत्नत्रयविधान और अष्टांग हृदयोद्योतिनी टीका।

पंडित आशाधरजीने सं० १२८५ में जिनयज्ञकल्प. सं० १२९२ में त्रिषष्ठि स्मृतिशास्त्र, सं० १२९६ में सागारधर्मामृत टीका और सं० १३०० में अनगारधर्मामृत टीकाका निर्माण किया है। शेष सब ग्रन्थ सं० १२८५ और सं० १३०० के मध्यवर्ती समयमें रचे गये हैं। इनका विशेष परिचय 'जैनसाहित्य और इतिहास' नामक पुस्तकके पृष्ठ १२९ में देखना चाहिए।

७ वीं, ७५वीं और १४२वीं प्रशस्तियाँ जम्बूस्वामिचरित हरिवंशपुराण और रामचरित्रकी है जिनके कर्ता ब्रह्मजिनदास हैं जो कुन्दकुन्दान्वय सरस्वतीगच्छके भट्टारक सकलकीर्तिके कनिष्ठ भ्राता और शिष्य थे। ये मदनरूपी शत्रुको जीतने वाले ब्रह्मचारी, क्षमानिधि, षष्ठमादितपके विधाता और अनेक परीषहोंके विजेता थे। इन्होंने अनेक देशोंमें विहार करके जनताका कल्याण किया था—उन्हें सन्मार्ग दिखलाया था। ये जिनेन्द्रके चरणकमलोंके चंचरीक, देव-शास्त्र-गुरुकी भक्तिमें तत्पर, अत्यन्त दयालु तथा सार्थक जिनदास नामसे प्रसिद्धिको प्राप्त थे और प्राकृत, संस्कृत, गुजराती तथा हिंदी भाषाके अच्छे विद्वान एवं कवि भी थे। इनके गुरु भट्टारक सकलकीर्ति प्रसिद्ध विद्वान थे, जिनका संस्कृत भाषा पर अच्छा अधिकार था, तात्कालिक भट्टारकोंमें इनकी अच्छी प्रतिष्ठा थी। इन्होंने अपने समयमें अनेक मन्दिर

---

※ पंडित हीरालालजीसे ज्ञात हुआ है कि सहस्रनामका प्रकाशन हाल हीमें भारतीयज्ञानपीठ काशीसे हो चुका है।

बनवाए, सैकड़ों मूर्तियोंका निर्माण कराया और उनके प्रतिष्ठादि महोत्सव कार्य भी सम्पन्न किये हैं। इनके द्वारा प्रतिष्ठित मूर्तियोके कितने ही अभिलेख सं० १४८० से १४९२ तकके मेरी नोट बुकमें दर्ज हैं। इनके अतिरिक्त अनेक मूर्तिया और उनके अभिलेख और नोट किये जाने को हैं, जिन सबके संकलित होने पर तत्कालीन ऐतिहासिक बातोके अन्वेषणमें बहुत कुछ सुविधा प्राप्त हो सकती है।

भ० सकलकीर्तिने स० १४८१ में सघ सहित बडालीमें* चातुर्मास किया था और वहांके अमीझरा पार्श्वनाथ चैत्यालयमें बैठकर 'मूलाचार-प्रदीप' नामका एक सस्कृत ग्रन्थ स० १४८१ की श्रावण शुक्ला पूर्णिमा-को अपने कनिष्ट भ्राता जिनदासके अनुग्रहसे पूरा किया था। इसका उल्लेख गुजराती कविताके निम्न उपयोगी अशसे जाना जा सकता है —

तिहि अवसरे गुरु आविया, बडाली नगर मझार रे,
चतुर्मास तिहा करो शोभनो, श्रावक कीधा हर्ष अपाररे।
अमीझरे पधराविया, बधाई गावे नरनार रे,
सकल संघ मि ल वंदियां, पाम्या जय जयकार रे॥

× × × ×

संवत् चौदह सौ इक्यामी भला, श्रावण मास लसंतरे,
पूर्णिमा दिवसे पूरण कर्या, मूलाचार महंतरे॥

× × × ×

भ्राताना अनुग्रह थकी कीधा ग्रन्थ महानरे॥

---

* १५ शताब्दीमें बडाली जन धनसे सम्पन्न नगर था, उस समय वहा हूमड दि० जैन श्रावकोंकी बहुत बड़ी वस्ती थी। वहाका अमीझरा पार्श्वनाथका दि० मन्दिर बहुत प्रसिद्ध था। उस समय देवसी नामके एक बीसाहूमड़ने केशरियाजीका सघ भी निकाला था और भ० सकलकीर्ति उस समयके प्रसिद्ध विद्वान भट्टारक थे, बागड़ और गुजरातमें उनका अच्छा प्रभाव था। वे अपने शिष्य प्रशिष्यादि सहित उक्त प्रान्तमें विहार करते रहते थे।

यद्यपि सकलकीर्तिने अपने किसी भी ग्रन्थमें उसका रचनाकाल नहीं दिया, फिर भी, अन्य साधनोंसे—मूर्तिलेखादिके द्वारा—उनका समय विक्रमकी १५वीं शताब्दीका उत्तरार्ध सुनिश्चित है । भट्टारक सकलकीर्ति ईडरकी गद्दीके भट्टारक थे और भ० पद्मनन्दीके पट्टपर प्रतिष्ठित हुए थे। कहा जाता है कि वे सं० १४४४ में उक्त गद्दी पर आसीन हुये थे और सं० १४९९के पूषमासमे उनकी मृत्यु महसाना ( गुजरात ) में हुई थी। महसानामें उनका समाधिस्थान भी बना हुआ है। भ० सकलकीर्ति द्वारा रचित ग्रन्थोंके नाम इस प्रकार हैं, जिनसे उनकी विद्वत्ता और साहित्य-सेवाका अनुमान किया जा सकता है :—

१ पुराणसार २ सिद्धान्तसारदीपक ३ मल्लिनाथ चरित्र ४ यशोधर चरित्र ५ वृषभचरित्र ( आदिनाथ पुराण ) ६ सुदर्शनचरित्र ७ सुकमालचरित्र ८ वर्धमानचरित्र ९ पार्श्वनाथपुराण १० मूलाचार प्रदीप ११ सारचतुर्विंशतिका १२ धर्मप्रश्नोत्तर श्रावकाचार १३ सद्भाषितावली १४ धन्यकुमारचरित्र १५ कर्मविपाक १६ जम्बूस्वामिचरित्र १७ श्रीपालचरित्र आदि।

ब्रह्म जिनदासने भी अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है जिनमें भ० सकलकीर्तिका बडे गौरवके साथ स्मरण किया है। चूंक जिनदास सकलकीर्तिके कनिष्ठ भ्राता थे। इसलिए इनका समय भी विक्रमकी १५ वीं शताब्दीका उत्तरार्द्ध और सोलहवीं शताब्दीका पूर्वार्द्ध जान पड़ता है; क्योंकि सं० १४८१ में इन्हींके अनुरोधसे वडालीमें मूलाचारप्रदीपके रचे जानेका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। और सं० १५२० मे इन्होंने गुजराती भाषामें 'हरिवंशरास' की रचना की है। आपकी रचनाओंमें जम्बूस्वामी चरित और हरिवंशपुराण और रामचरित ( पद्मपुराण ) ये तीन ग्रन्थ तो संस्कृत भाषामें रचे गए हैं । जम्बूस्वामीचरितकी रचनामें इनके शिष्य ब्रह्मचारी धर्मदासके मित्र द्विजवंशरत्न कवि महादेवने सहायता पहुँचाई थी। 'धर्मपंचविंशतिका' अथवा 'धर्मविलास' नामकी एक छोटी सी रचना

भी इन्हीं जिनदासब्रह्मकी कृति है। इनके अतिरिक्त जिनदास-रचित जिन रचनाओंका उल्लेख मिल सका उनके नाम इस प्रकार हैं —

१ यशोधररास २ आदिनाथरास ३ श्रेणिकरास ४ समकितरास ५ करकंडुरास ६ कर्मविपाकरास ७ श्रीपालरास ८ प्रद्युम्नरास ९ धनपालरास १० हनुमच्चरित ११ और व्रतकथा कोष×—जिसमें दशलक्षणव्रतकथा, सोलहकारणव्रतकथा, वाहणषष्ठीव्रतकथा, मोक्षसप्तमीकथा, निर्दोषसप्तमीकथा, आकाशपचमीव्रतकथा और पंचपरमेष्ठी गुण वर्णन आदि रचनाओंका सग्रह एक गुटकेमें पाया जाता है। ये सब रचनाएँ प्राय गुजराती भाषामें की गई है, परन्तु इनमें हिन्दी और राजस्थानी भाषाके शब्दोंका बाहुल्य पाया जाता है। इनके सिवाय निम्न ग्रन्थ पूजा-पाठ विषयक भी हैं और जिनकी सख्या इस समय तक ७ ही ज्ञात हो सकी है उनके नाम इस प्रकार हैं—१ जम्बूद्वीप पूजा २ अनन्तव्रतपूजा ३ सार्द्धद्वय द्वीपपूजा ४ चतुर्विशत्युद्यापनपूजा ५ मेघमालोद्यापन पूजा ६ चतुस्त्रिंशदुत्तरद्वादशशतोद्यापन ७ बृहत्सिद्धचक्रपूजा।

इस तरह ब्रह्मजिनदासकी संस्कृत प्राकृत और गुजराती भाषाकी सब मिलाकर २५-३० कृतियोंका अब तक पता चल सका है। इन सब ग्रन्थोंका परिचय प्रस्तावनाकी कलेवर वृद्धिके भयसे छोड़ा जाता है। इनके सिवाय इनकी अन्य रचनाएँ और भी गुटकोंमें यत्र तत्र ग्रन्थ भडारोमें मिलती हैं, पर वे सब इन्हींकी कृति है इसका निर्णय उनका आद्योपान्त अवलोकन किये विना नहीं हो सकता, समय मिलने पर इस सम्बन्धमें फिर विचार किया जाएगा।

८वीं प्रशस्ति 'सुदर्शनचरित'की है जिसके कर्ता भ० विद्यानन्दि हैं

---

× इनमेंसे नं० ९ और ११ के ग्रन्थ आमेरके भट्टारकीय भडारमें पाये जाते हैं। शेष रासोंमें अधिकाश रासे देहलीके पंचायती मन्दिरके शास्त्रभंडारमें पाये जाते हैं। और कुछ पूजाएँ, जो गुटकोंमें सन्निहित हैं।

जो कुन्दकुन्दान्वय सरस्वती गच्छके भ० पद्मनन्दिके प्रशिष्य तथा भ० देवेन्द्रकीर्तिके शिष्य थे, और सूरतकी गद्दी पर प्रतिष्ठित हुए थे। विद्यानन्दिने 'सुदर्शनचरित' में अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार दी है:—कुन्दकुन्दसन्तानमें विशालकीर्ति हुए, उनके पट्ट पर शुभकीर्ति हुए, शुभकीर्तिके पट्ट पर धर्मचन्द्र, और धर्मचन्द्रके पट्ट पर रत्नकीर्ति, रत्नकीर्तिके पट्ट पर प्रभाचन्द्र, प्रभाचन्द्रके पट्ट पर पद्मनन्दी, पद्मनन्दीके पट्ट पर देवेन्द्रकीर्ति, और देवेन्द्रकीर्तिके पट्ट पर प्रस्तुत विद्यानन्दि हुए। ये विक्रमकी १६वीं शताब्दीके विद्वान थे।

भ० विद्यानन्दीकी इस समय दो रचनाओंका पता चला है जिनके नाम हैं सुदर्शनचरित्र और श्रीपालचरित्र। इनमें सुदर्शनचरित्रकी रचना गन्धारपुरीके पार्श्वनाथ चैत्यालयमें हुई है। प्रस्तुत ग्रन्थमें रचनाकाल दिया हुआ नहीं है; किन्तु सूरत आदिके मूर्तिलेखोंसे प्रकट है कि विद्यानन्दि सूरतकी गद्दीके पट्टधर हैं। इनके बाद उक्त पट्ट पर भ० मल्लिभूषण और लक्ष्मीचन्द्र प्रतिष्ठित हुए थे। भ० विद्यानन्दिके वि० सं० १४९९ से वि० सं० १५२३ तक के ऐसे मूर्तिलेख पाये जाते हैं जिनकी प्रतिष्ठा भ० विद्यानन्दिने स्वयं की है अथवा जिनमे भट्टारक विद्यानन्दिके उपदेशसे प्रतिष्ठित होनेका उल्लेख पाया जाता है[१]। इससे भ० विद्यानन्दिका समय विक्रमकी १५वीं शताब्दीका उत्तरार्द्ध और सोलहवीं शताब्दीका पूर्वार्द्ध जान पड़ता है। इनके प्रधान शिष्य श्रुतसागर थे, जो देशयति या ब्रह्मश्रुतसागरके नामसे प्रसिद्धिको प्राप्त हैं। उनका परिचय आगे दिया गया है।

९वीं, ११वीं, १२वीं, १०५वी और १०६ नम्बरकी प्रशस्तियां सुदर्शनचरित्र, श्रीपालचरित्र धर्मोपदेशपीयूषवर्ष, रात्रिभोजनत्याग कथा और नेमिनाथपुराणकी यथाक्रम सकलित की गई हैं जिनके कर्ता ब्रह्मनेमिदत्त हैं, जो मूलसंघ सरस्वतिगच्छ और बलात्कारगणके विद्वान थे। इनके दीक्षागुरु भ० विद्यानन्दि थे। और विद्यानन्दिके पट्ट पर प्रति-

१ देखो, गुजराती मन्दिर सूरतके मूर्तिलेख, दानवीर माणिकचन्द्र पृष्ठ ५३,५४।

ष्ठित होनेवाले मल्लिभूषण गुरुके ये शिष्य थे। मल्लिभूषणके एक शिष्य भ० सिंहनन्दिगुरु थे, जो मालवाकी गद्दीके भट्टारक थे। इनकी प्रार्थनासे श्रुतसागरने सोमदेवाचार्यके 'यशस्तिलकचम्पू' की 'चन्द्रिका' नामकी टीका लिखी थी और ब्रह्म नेमिदत्तने नेमिनाथपुराण भी मल्लिभूषणके उपदेशसे बनाया था और वह उन्हींके नामांकित किया गया था।

ब्रह्म नेमिदत्तने अनेक ग्रन्थोकी रचना की है किन्तु वे सब रचनाएं इस समय मेरे सामने नहीं हैं जिनसे यह निश्चय किया जा सके कि उन्होने कौन सी रचना कब और कहाँ निर्माण की। उनकी ज्ञात रचनाओंके नाम इस प्रकार हैं—

१. रात्रिभोजनत्याग कथा, २. सुदर्शनचरित, ३. श्रीपालचरित, ४. धर्मोपदेशपीयूषवर्षश्रावकाचार, ५. नेमिनाथपुराण ६. आराधनाकथाकोश, ७. प्रीतिंकरमहामुनि चरित और ८. धन्यकुमारचरित। इनमेंसे इस संग्रहमें चार ग्रन्थोंकी प्रशस्तियां दी गई हैं।

एच. डी. वेलंकरके 'जिनरत्नकोष'में ब्रह्म नेमिदत्तके 'नेमिनिर्वाण' काव्यका नाम दर्ज है जिसकी अवस्थिति ईडरके शास्त्रभण्डारमें बतलाई गई है।

इनका समय विक्रमकी १६वीं शताब्दीका अन्तिम चरण है। इनका जन्म सम्भवत संवत् १५५० या १५५५के आस-पास हुआ जान पड़ता है। क्योंकि इन्होने अपना आराधना कथाकोश सं० १५७५ के लगभग बनाया था और श्रीपालचरित सं० १५८५ में बनाकर समाप्त किया है। शेष ग्रन्थ उक्त समयोंके मध्यवर्ती समयकी रचनाएँ ज्ञात होती हैं।

१० वीं, २२ वीं और ४८ वीं और १४३ से १६६ तककी २४ प्रशस्तियाँ अर्थात् कुल २७ प्रशस्तियां क्रमशः श्रीपालचरित, यशोधरचरित और ज्ञानार्णवगद्यटीका, ज्येष्ठ जिनवरकथा, रविव्रतकथा, सप्तपरमस्थानव्रतकथा, मुकुटसप्तमीकथा, अक्षयनिधिव्रतकथा, षोडशकारणकथा, मेघमालाव्रतकथा, चन्दनषष्ठीकथा, लब्धिविधानकथा, दशलाक्षिणीव्रतकथा, पुष्पाञ्जलिव्रतकथा, आकाशपंचमीकथा, मुक्तावलीव्रतकथा, निदु:खसप्तमीकथा, सुगन्ध-

दशमी कथा, श्रवण द्वादशी कथा, रत्नत्रय व्रतकथा, अनंत व्रतकथा, अशोकरोहिणीकथा, तपोलक्षणपंक्तिकथा, मेरुपंक्तिकथा, विमानपंक्तिकथा, और पल्यविधानकथा की है, जिनके कर्ता देशयती ब्रह्म श्रुतसागर हैं, जो मूलसंघ सरस्वतीगच्छ और बलात्कारगणके विद्वान थे। इनके गुरुका नाम विद्यानन्दि था जो भट्टारक पद्मनन्दीके प्रशिष्य और देवेन्द्रकीर्तिके शिष्य थे। और जो भ० देवेन्द्र कीर्तिके बाद भट्टारक पद पर आसीन हुए थे। विद्यानन्दीके बाद उक्त पट्ट पर क्रमशः मल्लिभूषण और लक्ष्मीचन्द्र प्रतिष्ठित हुए थे। इनमें श्री मल्लिभूषण गुरु श्रुतसागरको आदरणीय गुरु भाई मानते थे। इनकी प्रेरणासे श्रुतसारने कितने ही ग्रन्थोंकी रचना की है। ये सब सूरतकी गद्दीके भट्टारक हैं।

ब्रह्मश्रुतसागरने अपनी किसी कृतिमें रचनाकाल नहीं दिया। जिससे यह बतलाया जा सके कि उन्होंने अमुक समयसे लेकर अमुक समय तक किन-किन ग्रन्थोंकी रचना किस क्रमसे की है। किन्तु अन्य दूसरे साधनोंके आधारसे यह अवश्य कहा जा सकता है—कि ब्रह्मश्रुतसागरका समय विक्रमकी सोलहवीं शताब्दीका मध्य भाग है अर्थात् वे वि० सं० १५०० से १५७५ के मध्यवर्ती विद्वान जान पड़ते हैं। इसके दो आधार है। एक तो यह कि भट्टारक विद्यानन्दीके वि० सं० १४९९ से वि० सं० १५२३ तकके ऐसे मूर्तिलेख पाये जाते हैं जिनकी प्रतिष्ठा भ० विद्यानन्दीने स्वयं की है। अथवा जिनमें भ० विद्यानन्दीके उपदेशसे प्रतिष्ठित होनेका समुल्लेख पाया जाता है। और मल्लिभूषण गुरु वि० सं० १५५४ या उसके कुछ समय बाद तक भ० पट्ट पर आसीन रहे हैं। ऐसा सूरत आदिके कतिपय मूर्तिलेखोंसे स्पष्ट जाना जाता है। इससे स्पष्ट है कि भ० विद्यानन्दीके शिष्य श्रुतसागरका प्रायः यही समय होना चाहिये।

दूसरा आधार उनके द्वारा रचित 'पल्यविधान कथा' है, जिसे उन्होंने ईडरके राजा भानु अथवा रावभाणजीके राज्यकालमें रचा है। उसकी प्रशस्तिके पद्योंमें लिखा है कि—'भानुभूपतिकी भुजारूपी तलवारके जल-

प्रवाहमें शत्रुकुलका विस्तृत प्रभाव निमग्न हो जाता था और उनका मन्त्री हुबंडकुलभूषण भोजराज था। उसकी पत्नीका नाम विनयदेवी था जो अतीव पतिव्रता, साध्वी और जिनदेवके चरणकमलोंकी उपासिका थी। उससे चार पुत्र उत्पन्न हुए थे, उनमें प्रथम पुत्र कर्मसिंह जिसका शरीर भूरिरत्नगुणोंसे विभूषित था और दूसरा पुत्र कुलभूषण था जो शत्रु-कुलके लिये कालस्वरूप था, तीसरा पुत्र पुण्यशाली श्रीघोषर, जो सघन पापरूपी गिरीन्द्रके लिये वज्रके समान था और चौथा गंगाजलके समान निर्मल मनवाला 'गङ्ग'। इन चार पुत्रोंके बाद इनकी एक बहिन भी थी जो ऐसी जान पडती थी कि जिनवरके मुखसे निकली हुई सरस्वती हो, अथवा दृढ़ सम्यक्त्ववाली रेवती हो, शीलवती सीता हो और गुणरत्नराशि राजुल हो। ब्रह्मश्रुतसागरने स्वयं उसके साथ संघ सहित गजपथ और तुंगीगिर आदिकी यात्रा की थी और वहाँ उसने नित्य जिन पूजनकर तप किया और संघको दान दिया था।

प्रशस्ति गत पद्योंमें उल्लिखित भानुभूपति ईडरके राठौर वंशी राजा थे। यह राव पूंजोजी प्रथमके पुत्र और राव नारायणदासजीके भाई थे और उनके बाद राज्यपद पर आसीन हुए थे। इनके समय वि० सं० १५०२ में गुजरातके बादशाह मुहम्मदशाह द्वितीयने ईडर पर चढ़ाई की थी, तब उन्होंने पहाड़ोंमें भागकर अपनी रक्षा की। बादमें उन्होंने सुलह कर ली थी। फारसी तवारीखोंमें इनका नाम वीरराय नामसे उल्लेखित किया गया है। इनके दो पुत्र थे सूरजमल्ल और भीमसिंह। राव भाणजीने सं० १५०२ से १५२२ तक राज्य किया है×। इनके बाद राव सूरजमल्लजी सं० १५५२ में राज्यासीन हुए थे। राव भाणजीके राज्यकालमें श्रुतसागर-जीने उक्त पल्यविधानकथाकी रचना की है। इससे श्रुतसागरजीका समय विक्रमकी सोलहवीं शताब्दीका प्रथम द्वितीय चरण सुनिश्चित है।

ब्रह्म श्रुतसागरकी मृत्यु कहाँ और कब हुई इसका कोई निश्चित आधार अब तक नहीं मिला।

---

× देखो, भारतके प्राचीन राजवंश भाग ३, पृष्ठ ४२७।

श्रुतसागरने पं० आशाधरजीके महा अभिषेकपाठ पर एक टीका लिखी है उस टीकाकी एक प्रति भट्टारक सोनागिरके भण्डारमें सुरक्षित है जो सवत् १५७० की लिखी हुई है। जिससे उसकी रचना सं० १५७० से पूर्व हो चुकी थी, दूसरी प्रति सं० १५८२ की लिखी हुई है जिसे भ० लक्ष्मीचन्द्रके शिष्य ब्रह्म ज्ञानसागरके पठनार्थ आर्या विमलश्रीकी चेली और भ० लक्ष्मीचन्द्र द्वारा दीक्षित विनयश्रीने स्वयं लिखकर प्रदान की थी। ब्रह्म नेमिदत्तने भी इनका अपने ग्रन्थोंमें आदरपूर्वक उल्लेख किया है।

अब तक ब्रह्मश्रुतसागरकी ३८ रचनाओंका पता चला है, जिनमेंसे आठ तो टीका ग्रन्थ हैं। और चौबीस कथाएँ हैं जो भिन्न-भिन्न समयोंमें विभिन्न व्यक्तियोंके अनुरोधसे रची गई हैं। इन सब कथाओंमें आदि अंत प्रशस्तियां भी अंकित है जिनसे वे एक ग्रन्थका अंग नहीं कही जा सकती है। अवशिष्ट सब रचनाएँ भी स्वतन्त्र कृतियो हैं उनकी उपलब्ध सब कृतियोंके नाम इस प्रकार है.—

१ यशस्तिलक चन्द्रिका २ तत्त्वार्थवृत्ति, ३ तत्त्वत्रयप्रकाशिका, ४ जिनसहस्रनामटीका, ५ महाअभिषेक टीका ६ षट्पाहुडटीका ७ सिद्धभक्ति टीका, ८ सिद्धचक्राष्टक टीका, ९ ज्येष्टजिनवर कथा, १० रविव्रत कथा, ११ सप्तपरमस्थान कथा १२ मुकुटसप्तमी कथा १३ अक्षयनिधि कथा १४ षोडशकारण कथा १५ मेघमालाव्रतकथा १६ चन्दनषष्ठी कथा १७ लब्धिविधान कथा १८ पुरन्दरविधान-कथा १९ दशलाक्षिणीव्रत कथा २० पुष्पांजलिव्रत कथा २१ आकाश-पंचमी कथा २२ मुक्तावलिव्रतकथा २३ निदु:खसप्तमी कथा २४-सुगन्धदशमी कथा २५ श्रवणद्वादशीकथा २६ रत्नत्रयव्रतकथा २७ अनन्तव्रतकथा २८ अशोकरोहिणीकथा २९ तपोलक्षणपंक्तिकथा ३० मेरूपंक्तिकथा ३१ विमानपंक्तिकथा ३२ पल्लविधानकथा ३३-श्रीपालचरित, ३४ यशोधरचरित ३५ औदार्य चिन्तामणि स्वोपज्ञ-वृत्तियुक्त (प्राकृत व्याकरण) ३६ श्रुतस्कंध पूजा।

इनके दो स्तोत्र अभी हमें नया मन्दिर देहलीके शास्त्रभंडारके ७ वें

नम्बरके गुटके परसे उपलब्ध हुए है। जिनमें एक स्तवन पार्श्वनाथका है और दूसरा शान्तिनाथका। ये दोनों ही स्तवन अनेकान्त वर्ष १२ किरण ८-९ मे प्रकाशित हो चुके हैं। संभव है अन्वेषण करने पर इनकी और भी कृतियाँ उपलब्ध हो जाय।

११ वीं और १२ वीं प्रशस्तियाँ 'श्रीपालचरित्र' और 'धर्मोपदेश-पीयूषवर्ष' नामके ग्रंथों की है, जिनके कर्ता ब्रह्मनेमिदत्त हैं और जिनका परिचय ९ वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१३ वीं प्रशस्ति 'उपदेशरत्नमाला' की है जिसके कर्ता भट्टारक सकलभूषण हैं, जो मूलसंघस्थित नन्दिसंघ और सरस्वतीगच्छके भट्टारक विजयकीर्तिके प्रशिष्य और भट्टारक शुभचन्द्रके शिष्य एवं भट्टारक सुमति-कीर्तिके गुरुभ्राता थे। भ० सुमतिकीर्ति भी शुभचन्द्रके शिष्य थे और उनके बाद पट्टधर हुए थे।

भट्टारक सकलभूषणने नेमिचन्द्राचार्य आदि यतियोंके आग्रहसे तथा वर्धमानटोला आदिकी प्रार्थनासे 'उपदेशरत्नमाला' नामक ग्रन्थकी रचना वि० सं० १६२७ में श्रावणसुदी षष्ठीके दिन की है। इस ग्रंथकी श्लोक-संख्या तीन हजार तीन सौ अस्सी है। भट्टारक सकलभूषणने भ० शुभ-चन्द्रको 'पाण्डवपुराण' और 'करकण्डुचरित' इन दोनों ग्रन्थोंके निर्माणमें तथा लेखन और पाठनादि कार्योंमें सहायता की थी जिसका उल्लेख भ० शुभचन्द्रने स्वयं करकण्डुचरितकी प्रशस्तिमें किया है। और इससे भ० सकल-भूषण विक्रमकी १७वीं शताब्दीके सुयोग्य विद्वान थे। उपदेशरत्नमालाके अतिरिक्त इनकी अन्य क्या क्या रचनाएँ हैं यह कुछ ज्ञात नहीं हो सका।

१५ वीं प्रशस्ति 'श्रावकाचारसारोद्धार' की है। जिसके रचयिता मुनि पद्मनन्दी हैं। पद्मनन्दी नामके अनेक विद्वान हुए हैं। उनमें प्रस्तुत पद्मनंदी भट्टारक प्रभाचन्द्रके पट्टधर शिष्य हैं *। जो भट्टारक रत्नकीर्तिके देहली

---

*"श्रीमत्प्रभाचन्द्रमुनीन्द्रपट्टे शश्वत् प्रतिष्ठाप्रतिभागरिष्ठः।
विशुद्धसिद्धान्तरहस्यरत्नरत्नाकरो नन्दतु पद्मनन्दी ॥ २८ ॥"

—शुभचन्द्र गुर्वावली

पट्टपर प्रतिष्ठित हुए थे। भट्टारक पद्मनन्दीको पट्टावलियोंमें अपने समयके बहुत ही प्रभावशाली और विद्वान भट्टारक बतलाया है। इनके पट्ट पर प्रतिष्ठित होनेका समय वि० सं० १३७५ पाया जाता है। सवत् १४६५ और सं० १४८३ के विजोलियाके शिलालेखोमें जिनकी प्रशंसा की गई है। और वहांके मानस्तम्भोंमें जिनकी प्रतिकृति भी अंकित मिलती है। इनके अनेक शिष्य थे। उनमें भट्टारक शुभचन्द्र इनके पट्टधर शिष्य थे, और दूसरे शिष्य भ० सकलकीर्ति थे, जिनसे ईडरकी भट्टारकीय गद्दीकी परम्परा चली है। यह अपने समयके बहुत ही प्रभावक तपस्वी और मंत्रवादी थे। इनके शिष्य-प्र-शिष्योमे मतभेद हो जानेके कारण गुजरातकी गद्दीकी दो परम्पराएँ चालू हो गई थी। एक 'भट्टारक सकलकीर्तिकी और दूसरी देवेन्द्र-कीर्ति की।

श्रावकाचारसारोद्धार नामक ग्रन्थमे तीन परिच्छेद हैं जिनमें गृहस्थ-विषयक आचारका प्रतिपादन किया गया है। ग्रन्थमें रचनाकाल दिया हुआ नहीं है जिससे यह निश्चय करना अत्यन्त कठिन है कि यह ग्रन्थ कब रचा गया है? ग्रन्थकी यह प्रति विक्रम संवत् १५६४ की लिखी हुई है। जिससे इतना तो स्पष्ट हो जाता है कि मुनि पद्मनन्दी स० १५६४ से पूर्ववर्ती हैं, कितने पूर्ववर्ती हैं यह नीचे विचारोंसे स्पष्ट होगा।

भगवती आराधनाकी पंजिका× टीका जो संवत् १४१६ में चैत्रसुदी

---

×"संवत् १४१६ वर्षे चैत्रसुदिपंचम्यां सोमवासरे सकलराजशिरोमुकुट-माणिक्यमरीचिपिजरीकृतचरणकमलपादपीठस्य श्रीपेरोजसाहेः सकलसाम्राज्यधुरीविभ्राणस्य समये श्री दिल्यां श्री कुन्दकुन्दाचार्यान्वये सरस्वती गच्छे बलात्कारगणे भट्टारक श्रीरत्नकीर्तिदेवपट्टोदयाद्रितरुणतरणित्वमुर्वीकुर्वाणं भट्टारक श्रीप्रभाचन्द्रदेव तच्छिष्याणां ब्रह्मनाथूराम इत्याराधनापंजिकायां (?) ग्रन्थ आत्मपठनार्थं लिखापितम्॥"

पंचमीके दिन देहलीके बादशाह पेरोजशाहके राज्यकालमें+ लिखी गई है।

मुनि पद्मनंदिने अपने श्रावकाचारसारोद्धारकी प्रशस्तिमें भट्टारक रत्नकीर्तिका भी आदर पूर्वक उल्लेख किया है। प्रशस्तिमे उक्त श्रावकाचारके निर्माणमें प्रेरक लंबकंचुक ( लमेचू ) कुलान्वयी साहू वासाधरके पितामह 'गोकर्ण' थे, जिन्होंने 'सूपकारसार' नामके ग्रन्थकी रचना भी की थी ※। इन्हीं गोकर्णके पुत्र सोमदेव हुए। इनकी धर्मपत्नीका नाम 'प्रेमा' था, उससे सात पुत्र उत्पन्न हुए थे। वासाधर, हरिराज, प्रल्हाद, महाराज, भवराज, रतन और सतनाख्य। इनसें साहू वासाधरकी प्रार्थनासे ही उक्त ग्रन्थ रचा गया है।

प्रस्तुत पद्मनन्दीने इस श्रावकाचारके अतिरिक्त और किन किन ग्रन्थोंकी रचना की है यह विषय ग्रन्थ भण्डारोंके अन्वेषणसे सम्बन्ध रखता है, इस सम्बन्धमें मेरा अन्वेषण कार्य चालू है। अनेकान्तमें पद्मनन्दी मुनिके नामसे कई स्तोत्र प्रकाशित हुए हैं। १ वीरागस्तोत्र २ शान्तिजिनस्तोत्र ३ रावणपार्श्वनाथस्तोत्र, ४ जीरावलीपार्श्वनाथस्तवन, ५ और भावनापद्धति ( भावना चतुस्त्रिंशतिका )। इन ५ स्तोत्रोमेंसे नं० ४ और ५ के रचियता तो प्रस्तुत पद्मनन्दी हैं अवशिष्ट तीन स्तोत्रोके कर्ता उक्त

---

+ पेरो या फीरोजशाह तुगलक सन् १३५१ में दिल्लीके तख्त पर बैठा था, उसने सन् १३५१ से सन् १३७८ तक अर्थात् वि० सवत् १४०८ से संवत् १४४५ तक राज्य किया है। संवत् १४४५ में उसकी मृत्यु हुई थी। इससे स्पष्ट है कि भट्टारक रत्नकीर्तिके पट्ट पर प्रतिष्ठित होने वाले प्रभाचन्द्र सं० १४१६ में उक्त पट्टपर मौजूद थे। वे उस पर कब प्रतिष्ठित्त हुए, यह अभी विचारणीय है।

※ 'सूपकारसार' नामका यह ग्रन्थ अभी तक प्राप्त नहीं हुआ। इस ग्रन्थका अन्वेपण होना चाहिए। सम्भव है वह किसी ग्रन्थ भण्डारकी काल कोठरीमें अपने शेष जीवनकी घड़ियाँ व्यतीत कर रहा हो, और खोज करनेसे वह प्राप्त हो जाय।

पद्मनन्दी है या अन्य कोई दूसरे पद्मनन्दी, यह कुछ ज्ञात नहीं होता; क्योंकि उनमें भट्टारक प्रभाचन्द्रका उल्लेख नहीं है।

पद्मनन्दिमुनि द्वारा रचित 'वर्द्धमानचरित्र' नामका एक संस्कृत ग्रन्थ जो सं० १५२२ फाल्गुण वदि ७ मीका लिखा हुआ गोपीपुरा सूरतके शास्त्र भंडार, और ईडरके शास्त्र भंडारमें विद्यमान है। बहुत सम्भव है कि वह इन्हीं पद्मनन्दीके द्वारा रचा गया हो। ग्रन्थ प्राप्त होने पर उसके सम्बन्धमें विशेष प्रकाश डालनेका यत्न किया जायगा।

अभी हालमें टोडा नगरसे जमीनमेंसे २६ दिगम्बर जैन मूर्तियाँ निकली हैं, जिन्हें संवत् १४७० में प्रभाचन्द्रके शिष्य भ० पद्मनन्दीके शिष्य भ० विशालकीर्तिके उपदेशसे, खंडेलवाल जातिके गंगेलवाल गोत्रीय किसी श्रावकने प्रतिष्ठित कराया था। इससे स्पष्ट है कि भ० पद्मनन्दी वि० सं० १४७० से पूर्ववर्ती हैं। और उनकी पूर्वीय सीमा सं० १३७५ है। अनेक पट्टावलियोंमें उक्त पद्मनन्दीका पट्ट पर प्रतिष्ठित होनेका समय सं० १३७५ दिया हुआ है। वह प्रायः ठीक जान पडता है।

१५वीं प्रशस्ति महापुराणकी संस्कृत टीका की है जो आचार्य जिन-सेन और उनके शिष्य गुणभद्राचार्यकी कृति है। महापुराणके दो भाग हैं, जो आदिपुराण और उत्तरपुराणके नामसे प्रसिद्ध हैं। महापुराणकी इस संस्कृत टीकाके कर्ता भ० ललितकीर्ति हैं जो काष्ठासंघके माथुरगच्छ और पुष्करगणके भट्टारक जगत्कीर्तिके शिष्य थे। यह दिल्ली की भट्टारकीय गद्दीके पट्टधर थे, बड़े ही विद्वान और प्रभावशाली थे। मन्त्र-तन्त्रादि कार्योंमें भी निपुण थे। आपके समयमें दिल्लीकी भट्टारकीय गद्दीका महत्व लोकमें ख्यापित था। आपके पास अलाउद्दीन खिलजी द्वारा प्रदत्त वे वत्तीस फर्मान और फीरोजशाह तुगलक द्वारा प्रदत्त भट्टारकोंकी ३२ उपाधियाँ सुरक्षित थीं, पर आज उनका पता नहीं चलता है, कि वे कहाँ और किसके पास हैं*। आप देहलीसे कभी-कभी फतेहपुर भी आया जाया करते थे।

---

* कहा जाता है कि उक्त फर्मानोंकी कापियाँ नागौर और कोल्हापुरके भट्टारकीय भण्डारोंमें मौजूद है। नागौरके भट्टारक देवेन्द्रकीर्तिजीने नागौर

और वहां महीनों ठहरते थे । आपके अनेक शिष्य थे। सम्यक्त्व-कौमुदी संस्कृतकी एक प्रति स० १८५१ में भट्टारक ललितकीर्तिके पठनार्थ जेठ वदी १२ को फर्रुखनगरके जैन मन्दिरमें साहबरामने लिखी थी। भट्टारक ललितकीर्तिने महापुराणकी इस टीकाको तीन भागोमे बांटा है जिसमें प्रथम भाग ४२ पर्वोंका है, जिसे उन्होंने स० १८८४ के मगशिर शुक्ला प्रतिपदा रविवारके दिन समाप्त किया था, और ४३वें पर्वसे ४७वें पर्व तक ग्रन्थकी टीकाका दूसरा भाग है जिसे उन्होने सम्वत् १८८४मे पूर्ण किया है। इनके अतिरिक्त उत्तरपुराणकी टीका स० १८८८ में बनाकर समाप्त की गई है। महापुराणकी इस टीकाके अतिरिक्त और भी अनेक ग्रन्थोंके नाम मिलते हैं जो भ० ललितकीर्तिके बनाये हुए कहे जाते हैं। पर चूँकि वे ग्रन्थ इस समय अपने सामने नहीं हैं जिससे यह निश्चय पूर्वक नहीं कहा जा सकता कि उनके रचयिता भी प्रस्तुत ललितकीर्ति ही हैं या कोई दूसरे। उन ग्रन्थोंके नाम इस प्रकार हैं—

१ सिद्धचक्रपाठ २ नन्दीश्वरव्रतकथा ३ अनन्तव्रतकथा ४ सुगन्धदशमीकथा ५ षोडशकारण कथा ६ रत्नत्रयव्रतकथा ७ आकाश पंचमीकथा ८ रोहिणीव्रतकथा ९ धनकलशकथा १० निर्दोष सप्तमी कथा ११ लब्धिविधानकथा १२ पुरंदरविधान कथा १३ कर्मनिर्जर-चतुर्दशी कथा, १४ मुकुटसप्तमीकथा १५ दशलाक्षिणीव्रत कथा १६ पुष्पांजलिव्रतकथा १७ ज्येष्ठजिनवरकथा १८ अक्षयनिधि दशमी कथा १९ निःशल्याष्टमी विधानकथा २० रक्षा विधानकथा २१ श्रुत-स्कंधकथा २२ कंजिकाव्रत कथा और २३ सप्तपरमस्थानकथा और २४ षट्रस कथा।

१९वीं प्रशस्ति 'पंचनमस्कारदीपक' की है जिसके कर्ता भट्टारक

---

मे मुझे कुछ वर्ष पूर्व ३-४ बादशाही फर्मान दिखलाए भी थे, जो अरबी भाषामें लिखे हुए थे। भ० देवेन्द्रकीर्तिजीको चाहिए कि वे उक्त फर्मानोको जरूर प्रकाशित करें।

सिंहनन्दी हैं। जो मूलसंघ पुष्करगच्छके भट्टारक शुभचन्द्रके पट्ट पर प्रतिष्ठित हुए थे। इन्होंने 'पचनमस्कार दीपिका' नामका ग्रन्थ सं० १६६७ में कार्तिक शुक्ला पूर्णिमाके दिन समाप्त किया है। इस ग्रन्थके अतिरिक्त भट्टारक सिंहनन्दीने अन्य किन ग्रन्थोंकी रचना की यह कुछ ज्ञात नहीं हो सका। हाँ, ऐलक पन्नालाल दिगम्बर जैन सरस्वती भवन, बम्बईकी ग्रन्थ-सूचीमें 'व्रततिथिनिर्णय' नामका एक ग्रन्थ भ० सिंहनन्दीके नामसे दर्ज है। यह ग्रन्थ आराके जैनसिद्धान्त भवनमें भी पाया जाता है पर वह इन्हीं सिंहनन्दीकी कृति है या अन्य की, यह ग्रन्थके अवलोकन बिना निश्चित रूपसे नहीं कहा जा सकता।

१७वीं प्रशस्ति द्विसंधानकाव्यकी टीका 'पदकौमुदी' की है। मूल ग्रन्थका दूसरा नाम 'राघव पाण्डवीय काव्य' है और उसके कर्ता प्रसिद्ध कवि धनंजय हैं। इस 'पदकौमुदी' टीकाके कर्ता पंडित नेमिचन्द्र हैं जो पंडित विनयचन्द्रके प्रशिष्य और देवनन्दीके शिष्य हैं। प्रशस्तिमें पंडित नेमिचन्द्र-ने 'त्रैलोक्यकीर्ति' नामके एक विद्वानका उल्लेख और किया है जिसके चरण कमलोंके प्रसादसे वह ग्रन्थ समुद्रके पारको प्राप्त हुआ है। टीकाकारने प्रशस्तिमें अन्य कोई परिचय नहीं दिया, जिससे उनके समयादिके सम्बन्धमें विचार किया जा सके। टीकाकारका समय दूसरे साधनोंसे भी ज्ञात नहीं हो सका।

१८वीं प्रशस्ति 'ज्ञानसूर्योदयनाटक' की और १२२वीं प्रशस्ति 'सुभग-सुलोचनाचरित' की है। जिन दोनोंके कर्ता भट्टारक वादिचन्द्रसूरि हैं, जो मूलसंघ सरस्वती गच्छके भट्टारक ज्ञानभूषणके प्रशिष्य और भट्टारक प्रभाचन्द्रके शिष्य थे। इन्होंने अपना 'ज्ञानसूर्योदयनाटक' विक्रम सम्वत् १६४८की माघ सुदी अष्टमीके दिन 'मधूकनगर' में पूर्ण किया है। इस नाटककी आदि उत्थानिकामें ब्रह्म कमलसागर और ब्रह्मकीर्त्तिसागर नामके दो ब्रह्मचारी विद्वानोंका भी उल्लेख किया गया है, जिनकी आज्ञासे सूत्रधारने उक्त नाटक खेलनेकी इच्छा व्यक्त की है। ये दोनों ही ब्रह्मचारी वादिचन्द्रके शिष्य जान पड़ते हैं।

सुभग सुलोचनाचरितकी रचना इन्होने कब और कहां पर की, यह प्रशस्ति परसे कुछ ज्ञात नहीं होता। इनके अतिरिक्त इनकी दूसरी कृतियो-का पता और भी चलता है। जिनके नाम पवनदूत, पार्श्वपुराण, श्रीपाल-आख्यान, पाण्डवपुराण, और यशोधरचरित हैं। इनमेंसे पवनदूत एक खड काव्य है, जिसकी पद्य सख्या एक सौ एक है और जो हिन्दी अनुवाद-के साथ प्रकाशित भी हो चुका है। पार्श्वपुराण वि० स० १६४०की कार्तिक शुक्ला पचमीको 'बाल्हीक' नगरमें रचा गया है१।' इसकी श्लोक सख्या पन्द्रह सौ है। श्रीपालआख्यान हिन्दी गुजराती-मिश्रित रचना है, जिसे उन्होने धनजी सवाके अनुरोधसे सवत् १६५१में रचा है२। और पाण्डवपुराण नोधकनगरमें वि० स० १६५४ में पूर्ण हुआ है३। तथा यशोधरचरित वि० सं० १६५७में अङ्कलेश्वर (भरोच) के चिन्तामणि मन्दिरमे रचा गया है४। इनके सिवाय 'होलिका चरित्र' और 'सुलोचना

---

१ "शून्याब्दौ रसाब्जांके वर्षे पक्षे समुज्वले।
कार्तिकमासे पचम्या बाल्हीके नगरे मुदा ॥३॥"

२ "संवत सोल इकावना वर्षे कीधो य परबध जी।
भवियन थिरमन करीने सुणज्यो नित्य संबधजी ॥६"

३. "वेद-बाण षडब्जाके वर्षे तिषेथ (?) मासिचन्द्रे।
नोधकानगरेऽकारि पाण्डवानां प्रबन्धक ॥६७"
—तेरापथी बडामंदिर जयपुर।

४. (अ) "अंकलेश्वर सुग्रामे श्रीचिन्तामणिमन्दिरे।
सप्तपंच रसाब्जांके वर्षेऽकारि सुशास्त्रकम् ॥८१॥"

(आ) अकलेश्वर (भरोंच) प्रसिद्ध एवं प्राचीन नगर है। यहां पहले कागज़ बनता था। अब नहीं बनता। विबुध श्रीधरके श्रुतावतारके अनुसार इस नगरको षट्खण्डागम ग्रन्थके रचे जाने और उन्हें लिखाकर ज्येष्ट शुक्ला पंचमीको सघ सहित भूतबलीने पूजा की थी। इससे इस नगरकी महत्ता और भी अधिक हो जाती है।

चरित्र' नामके ग्रन्थोंका भी पता चला है। इनमे सुलोचना चरित्रकी प्रति ऐलक पन्नालाल दि० जैन सरस्वती भवन बम्बईमें मौजूद है जिसके कर्ता वादिचन्द्र मुनीन्द्र वतलाये गये है । ऊपर जिस सुभगसुलोचनाचरितका उल्लेख किया गया है। उससे यह भिन्न नहीं जान पडता, क्योकि एकही ग्रन्थकार एक नामके दो ग्रन्थोंका निर्माण नहीं करता। अस्तु, ग्रंथके सामने न होनेसे उनके सम्बन्धमें विशेष विचार नहीं किया जा सका।

भ० वादिचन्द्र १७वीं शताब्दीके सुयोग्य विद्वान थे। इन्होने गुजरातमे अनेक मूर्तियोकी प्रतिष्ठा भी कराई है। संभवत. यह ईडरकी गद्दीके भट्टारक थे।

१६वीं प्रशस्ति 'षोडशकारणव्रतोद्यापन' की और ४१वीं 'कर्णामृतपुराण' नामक ग्रन्थकी है, जिन दोनोंके कर्ता कवि केशवसेनसूरि हैं, जो काष्ठासंघके भट्टारक रत्नभूषणके प्रशिष्य जयकीर्तिके पट्टधर शिष्य थे। यह कवि कृष्णदासके नामसे भी प्रसिद्ध थे। वाग्वर अथवा बागडदेशके दम्पति 'वीरिका' और 'कान्तहर्ष' के पुत्र थे। तथा ब्रह्म मंगलके अग्रज ( ज्येष्ठभ्राता ) थे। कर्णामृतपुराणकी प्रशस्तिमें कविने गंगासागर पर्यंत तथा दक्षिण देशमें, गुजरातमें, मालवा और मेवाडमें अपने यश एवं प्रतिष्ठाका होना सूचित किया है। इससे केशवसेन उस समयके सुयोग्य विद्वान जान पडते हैं। इन्होने अपना कर्णामृतपुराण सम्वत् १६८८ में मालवदेशकी 'भूतिलकभागापुरी' के पार्श्वनाथ जिनालयमें माघमहीनेमे पूर्ण किया है। इस ग्रन्थकी रचनामें ब्रह्म वर्धमानने सहायता पहुँचाई थी। इससे ब्रह्म वर्धमान सम्भवत. इनके शिष्य प्रतीत होते हैं। षोडशकारण व्रतोद्यापनको इन्होने विक्रम सम्वत् १६६४ के मार्गशिर शुक्ला सप्तमीके दिन रामनगरमे बनाकर समाप्त किया है।

२०वीं प्रशस्ति 'चतुर्दशीव्रतोद्यापन' की है, जिसके कर्ता पं० अक्षयराम भ० विद्यानन्दीके शिष्य थे। भट्टारक विद्यानन्द १८वीं शताब्दीके विद्वान थे। जयपुरके राजा सवाई जयसिंहके प्रधानमन्त्री श्रावक

ताराचन्दने चतुर्दशीका व्रत किया था उसीका उद्यापन करनेके लिये पंडित अक्षयरामने इस ग्रन्थकी रचना स० १८०० के चैत्र महीनेमें पूर्ण की है।

२१वीं प्रशस्ति 'त्रिभंगीसारटीका' की है जिसके कर्ता सोमदेव सूरि हैं। इनका वंश बघेरवाल था, पिताका नाम अभयदेव और माताका 'वैजेणी' था। सोमदेवने नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्तीके त्रिभंगीसार ग्रन्थकी पूर्व बनी हुई कर्णाटकीय वृत्तिको लाटीय भाषामें बनाया था। ग्रन्थमें सोमदेवने 'गुणभद्रसूरि' का स्मरण किया है जिससे वे सोमदेवके गुरु जान पड़ते हैं।

'त्रिवर्णाचार' के कर्ता भ० सोमसेनने भी अपने गुरु गुणभद्रसूरिका उल्लेख किया है जो मूल संघीय पुष्कर गच्छमें हुए हैं। भट्टारक सोमसेन-ने अपना 'त्रिवर्णाचार' स० १६६७में और 'पद्मपुराण' नामक ग्रन्थकी रचना स० १६५६में की है। यदि यह सोमसेन और उक्त सोमदेव दोनो एक हों, जिसके होने की बहुत कुछ संभावना है, तो त्रिभंगीसारकी टीकाके कर्ताका समय विक्रमकी १७वीं शताब्दीका उत्तरार्ध होना चाहिये। क्योंकि दोनोंके गुरु एक ही गुणभद्र हैं या भिन्न-भिन्न यह विचारणीय है।

२२वीं प्रशस्ति 'यशोधचरित्र' की है जिसके कर्ता देशयती ब्रह्मश्रुत-सागर हैं, जिनका परिचय १०वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

२३ वीं प्रशस्ति 'भविष्यदत्तचरित्र' की है, जिसके कर्त्ता विबुध श्रीधर हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ संस्कृत भाषामें रचा गया है। रचना प्रौढ तथा अर्थगौरवको लिये हुए हैं। ग्रन्थमें कविने अपना कोई परिचय नहीं दिया और न ग्रन्थका रचनाकाल ही देनेकी कृपा की। ग्रन्थमें गुरु परम्परा भी नहीं है। श्रीधर या विबुध श्रीधर नामके अनेक विद्वान् विभिन्न समयोंमें हो गए हैं*। उनमेंसे यह कौन हैं? ऐसी स्थितिमें यह निश्चित करना कठिन है कि प्रस्तुत ग्रन्थके कर्ता कवि श्रीधर कब हुए हैं और उनकी गुरु परम्परा

---

* देखो अनेकान्त वर्ष ८ किरण १२ पृष्ठ ४६२में प्रकाशित 'श्रीधर या विबुध श्रीधर नामका मेरा लेख।

गया है। हाँ, उपलब्ध प्रति परसे इतना जरूर कहा जा सकता है कि इस ग्रन्थकी रचना विक्रमकी १५वीं शताब्दीके उत्तरार्धसे पूर्व हो चुकी थी, क्योंकि उक्त ग्रन्थकी ७६ पत्रात्मक एक प्रति वि० सं० १४८६ की लिखी हुई नयामन्दिर धर्मपुरा देहलीके शास्त्रभण्डारमें सुरक्षित है×। जिसे भ० गुणकीर्तिके लघुभ्राता एवं शिष्य भ० यश.कीर्तिने लिखवाया था।

प्रस्तुत ग्रन्थ लम्बकंचुक कुलके प्रसिद्ध साहू लक्ष्मणकी प्रेरणासे रचा गया है और वह उन्हींके नामांकित भी किया गया है। पर वे कौन थे और कहाँके निवासी थे, यह प्रशस्ति-पद्योंकी अशुद्धिताके कारण ज्ञात नहीं हो सका।

२४वीं प्रशस्ति 'त्रिलोकसारटीका' की है, जिसके कर्ता भ० सहस्र-कीर्ति हैं, जिन्होंने आशापल्लीके वासुपूज्यजिनालयमे आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्तीके त्रैलोक्यसारग्रन्थकी टीका लिखी है। सहस्रकीर्ति नामके अनेक भट्टारक हो गए हैं, उनमेसे यह कौन हैं? और प्रशस्तिमे उल्लिखित आशापल्ली कहां है, यह विचारणीय है। प्रशस्तिमें रचनाकाल भी दिया हुआ नहीं है इससे ठीक समय निश्चय नहीं किया जा सका।

२५ वीं प्रशस्ति 'धर्मपरीक्षा' ग्रन्थकी है, जिसके कर्ता मुनि रामचन्द्र है। मुनि रामचन्द्र पूज्यपादके वंशमे (ब्राह्मण कुलमें) उत्पन्न हुए थे। इनके गुरुका नाम पद्मनन्दी था। परन्तु प्रशस्तिमे रचना समय और गुरु परम्पराका इतिवृत्त न होनेसे समयका निश्चय करना कठिन है। रामचन्द्र नामके अनेक विद्वान हो गए है।

२६ वीं प्रशस्ति 'करकण्डुचरित' की है जिसके रचयिता भ० जिनेन्द्रभूषण हैं, जो भट्टारक विश्वभूषणके पट्टधर थे, और ब्रह्महर्षसागरके पुत्र

---

× "सम्वत् १४८६ वर्षे आषाढवदी ६ गुरुदिने गोपाचलदुर्गे राजा डूँगरसिह राज्यप्रवर्तमाने श्रीकाष्ठासंघे माथुरान्वये पुष्करगणे आचार्य श्री सहसकीर्तिदेवास्तत्पट्टे आचार्य श्रीगुणकीर्तिदेवास्तच्छिष्य श्रीयश.कीर्तिदेव-स्तेन निजज्ञानावरणीयकर्मक्षयार्थं इदं भविष्यदत्तपंचमीकथा लिखापितम्।"

थे। इनका समय विक्रमकी १६ वीं शताब्दी है भ० जिनेन्द्रभूषणके शिष्य रत्नसागरने स० १८७५ में पंचपरमेष्ठीकी पूजा लिखी थी और इन्हीं के शिष्य भ० महेन्द्रभूषणने स० १८७५ में 'जयकुमारचरित' लिखा था। सभवत' यह वटेश्वर (शोरीपुर) के भट्टारक थे। इनके द्वारा कितने ही स्थानोमें (इटावा, वटेश्वर, रूरा आदिमें) मदिर बनवाए गए हैं। इनके शिष्य सुमतिकीर्ति द्वारा सं० १८३६ में प्रतिष्ठित भगवान पार्श्वनाथकी एक मूर्ति जो शौरीपुर वटेश्वरमें प्रतिष्ठित हुई थी इटावाके पसारी टोलाके जैनमन्दिर में विद्यमान है।

२७वीं प्रशस्ति अनंतजिनव्रतपूजा की और ४७वीं प्रशस्ति मौन व्रत-कथा की हैं, इन दोनोंके रचयिता भट्टारक गुणचन्द्र हैं, जो मूलसघ सर-स्वतीगच्छ बलात्कारगणके भट्टारक रत्नकीर्तिके प्रशिष्य और रत्नकीर्तिके द्वारा दीक्षित यश. कीर्तिके शिष्य थे। प्रस्तुत ग्रन्थ भ० गुणचन्द्रने वाग्वर (बागड) देशके सागवाडाके निवासी हूमड वंशी सेठ हरखचन्द दुर्गादासकी प्रेरणासे उनके व्रतके उद्यापनार्थ स० १६३३ में वहाँके आदिनाथ चैत्यालयमें बना कर समाप्त की है। मौनव्रतकथा भी इन्हींकी बनाई हुई है। इनके सिवाय पूजा और उद्यापनके और भी अनेक ग्रन्थ इनके द्वारा बनाये हुए बतलाए जाते हैं। पर वे ग्रन्थ इस समय सामने न होनेसे इस सम्बन्धमें यहाँ अधिक कुछ नहीं लिखा जा सका।

२८ वीं और २९ वीं प्रशस्तियाँ क्रमश 'पद्मपुराण और हरिवंश पुराण' की हैं, जिनके रचयिता भट्टारक धर्मकीर्ति हैं, जो मूलसंघ सरस्वती गच्छ और बलात्कारगणके विद्वान् भट्टारक ललितकीर्तिके शिष्य थे। इन्होने आचार्य रविषेणके पद्मचरितको देखकर उक्त 'पद्मपुराण' ग्रन्थकी रचना वि० स० १६६९में मालव देशमें श्रावण महीनेकी तृतिया शनिवारके दिन पूर्ण की थी। और अपना हरिवशपुराण मालवामें संवत् १६७१के आश्विन कृष्णा पंचमी रविवारके दिन पूर्ण किया था। इससे भट्टारक धर्मकीर्ति विक्रमकी १७वीं शताब्दीके उत्तरार्धके विद्वान् हैं। ग्रन्थकर्ताने ग्रन्थोकी प्रशस्तियोमें अपनी गुरुपरम्पराका तो उल्लेख किया है। किन्तु शिष्यादिका

कोई समुल्लेख उनके द्वारा किया हुआ मेरे देखनेमें नहीं आया। और न यही बतलाया है कि वे कहांके भट्टारक थे। ग्रंथमें उल्लिखित उनकी गुरुपरम्परा निम्न प्रकार है :—देवेन्द्रकीर्ति, त्रिलोककीर्ति, सहस्त्रकीर्त्ति, पद्मनन्दी, यशःकीर्ति, ललितकीर्ति, और धर्मकीर्ति।

३० वीं प्रशस्ति 'हरिवंशपुराण' की है, जिसके कर्ता पण्डित रामचन्द्र हैं, जो लंबकंचुक (लमेचू) वंशमें उत्पन्न हुए थे। इनके पिताका नाम 'सुभग' और माताका नाम 'देवकी' था। इनकी धर्मपत्नीका नाम 'मल्हणा' देवी था, जिससे 'अभिमन्यु' नामका एक पुत्र उत्पन्न हुआ था। जो शीलादि गुणोंसे अलंकृत था। कविने उक्त अभिमन्युकी प्रार्थनासे आचार्य जिनसेनके हरिवंशपुराणानुसार संक्षिप्त 'हरिवंशपुराण' की रचना की है। ग्रन्थकी रचना कब और कहां पर हुई इसका प्रशस्तिमें कोई उल्लेख नहीं है। परन्तु कारंजाके बलात्कारगणके शास्त्रभंडारकी एक प्रति सं० १५६०की लिखी हुई है। उससे सिर्फ इतना ही जाना जाता है कि पंडित रामचन्द्र वि० सं० १५६० से पूर्ववर्ती हैं। कितने पूर्ववर्ती है? यह कुछ भी ज्ञात नहीं हो सका।

३१वीं प्रशस्ति 'जयपुराण' की है जिसके कर्ता ब्रह्मकामराज है। यह बलात्कारगणके भट्टारक पद्मनंदीके अन्वयमें हुए है और जो भ० शुभचन्द्रके शिष्य सकलभूषणके शिष्य भट्टारक नरेन्द्रकीर्तिके शिष्य ब्रह्म सह, वर्णीके शिष्य थे। ब्रह्म कामराजने भ० सकलकीर्तिके आदिनाथचरितको देखकर संवत् १५६० में भ० रामकीर्तिके पट्टधर भ० पद्मनन्दीके उपदेशसे और पण्डित जीवराजकी सहायतासे फाल्गुन महीनेमें जयपुराण नामक ग्रंथ बनाकर समाप्त किया है।

३२वीं, प्रशस्तिसे लेकर ४०वी, ११२वीं, ११४वीं और ११६वीं ये सब प्रशस्तियाँ क्रमसे कार्तिकेयानुप्रेक्षाटीका, चन्द्रप्रभचरित, पार्श्वनाथकाव्य-पंजिका, श्रेणिकचरित्र, पाण्डवपुराण, जीवंधरचरित्र, चन्दनाचरित, प्राकृतलक्षणसटीक, अध्यात्मतरंगिणी, करकंडुचरित्र और अम्बिकाकल्प नामके ग्रन्थों की है। जिनके कर्ता भट्टारक शुभचन्द्र

है, जो कुन्द कुन्दान्वयमें प्रसिद्ध नन्दिसंघ और बलात्कारगणके भट्टारक विजयकीर्तिके शिष्य और भट्टारक ज्ञानभूषणके प्रशिष्य थे। भट्टारक शुभचन्द्र १६वी १७वीं शताब्दीके विद्वान् थे। इन्होंने अनेक देशोंमें विहारकर धर्मोपदेशादि द्वारा जगतका भारी कल्याण किया है। यह अपने समयके प्रसिद्ध भट्टारक थे। इन्होने अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है, जिनका उल्लेख ग्रन्थकर्ताने अपने पाडवपुराणकी प्रशस्तिमें स्वय कर दिया है। पांडवपुराणकी रचना श्रीपाल वर्णीकी सहायतासे वि० सं० १६०८में वाग्वर (बागड) देशके शाकवाटपुर (सागवाडा) के आदिनाथ जिनालयमें हुई है। उससे पूर्व वे जीवधरचरित (सं० १६०३ में) चन्दनाचरित, अंगप्रज्ञप्ति, पार्श्वनाथ-काव्य-पंजिका, चन्द्रप्रभचरित, संशयवदनविदारण, स्वरुप-सम्बोधन वृत्ति, प्राकृतव्याकरण, अपशब्द खडन, स्तोत्र, (तर्कग्रन्थ) नन्दीश्वरकथा, कर्म-दाह-विधि, चिन्तामणि पूजा, पल्योपमउद्यापनविधि और श्रेणिकचरित इन ग्रन्थोंकी रचना कर चुके थे। संवत् १५७२में इन्होने आचार्य अमृत-चन्द्रके समयसार कलशों पर अध्यात्मतरंगिणी नामकी एक टीका लिखी थी। पाण्डवपुराणकी रचनाके बाद सवत् १६११में करकण्डुचरितकी रचना और संवत् १६१३में स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षाकी सस्कृत टीका वर्णी क्षेमचन्द्रकी प्रार्थनासे रची गई है।

इससे स्पष्ट है कि भ० शुभचन्द्रका समय सोलहवीं शताब्दीका उत्तरार्ध और १७वीं शताब्दीका पूर्वार्ध रहा है; क्योंकि सं० १५७३से १६१३ तक रचनाएँ पाई जाती हैं। हां, भ० शुभचन्द्रके जीवन-परिचय और उनके अवसानका कोई इति वृत्त उपलब्ध नहीं है। पर इतना सुनिश्चित है कि वे अपने समयके योग्य विद्वान और साहित्यकार थे। इन्होंने भट्टारक श्री-भूषणके अनुरोधसे आचार्य वादिराजके पार्श्वनाथकाव्यकी पंजिका टीका लिखी थी। इनके भी कितने ही शिष्य थे पर उनकी निश्चित गणना ज्ञात नहीं हो सकी है। इसीसे उनका नामोल्लेख नहीं किया गया।

३३, ३४, ३५, ३६, ३७, ३८, ३९, और ४० नं० की प्रशस्तियाँ चंद्रप्रभचरित, पार्श्वनाथकाव्य-पंजिका, श्रेणिकचरित्र, पांडवपुराण,

जीवधरचरित्र, चन्दनाचरित, प्राकृत लक्षण-सटीक और अध्यात्म-तरंगिणी नामके आठ ग्रन्थोंकी है, जिनके कर्त्ता भट्टारक शुभचंद्र है। जिनका परिचय ३२ नं० की कार्तिकेयानुप्रेक्षा-टीका प्रशस्तिमें दिया गया है।

४१वीं प्रशस्ति कर्णामृतपुराण की है जिसके कर्ता केशवसेनसूरि हैं। जिनका परिचय १६वीं 'षोडशकारणव्रतोद्यापन' की प्रशस्तिमें दिया गया है।

४२वीं, ४३वीं और ७८वीं प्रशस्तियाँ क्रमशः सप्तव्यसनकथा-समुच्चय, प्रद्युम्नचरित्र और यशोधरचरित्र की हैं। इन ग्रन्थोंके कर्ता भट्टारक सोमकीर्ति काष्ठासंघस्थित नन्दीतट गच्छके रामसेनान्वयी भट्टारक भीमसेनके शिष्य और लक्ष्मीसेनके प्रशिष्य थे। इन्होंने उक्त ग्रन्थोकी रचना क्रमशः सम्वत् १५२६, १५३१, और सं० १५३६ में की है। इनमेंसे सप्तव्यसन कथा समुच्चयको भट्टारक रामसेनके प्रसादसे दोहजार सडसठ श्लोकोंमें बनाकर समाप्त किया है। और प्रद्युम्नचरित्र भट्टारक लक्ष्मीसेनके पट्टधर भ० भीमसेनके चरणप्रसादसे रचा गया है। तथा यशोधरचरित्रकी रचना कविने गोंढिल्ल मेदपाट (मेवाड़) के भगवान शीतलनाथके सुरम्य भवनमें सं० १५३६ पौष कृष्णा पंचमीके दिन एक हजार अठारह श्लोकोंमें पूर्ण की है। शेष ग्रन्थोंकी प्रशस्तियोंमें स्थानादिका कोई निर्देश नहीं है। इन तीन ग्रन्थोंके सिवाय इनकी और क्या कृतियाँ है यह कुछ ज्ञात नहीं हो सका। पर इनका समय विक्रमकी १६वी शताब्दीका पूर्वार्ध है।

४३वीं प्रशस्ति 'प्रद्युम्नचरित्र' की है जिसके कर्ता भट्टारक सोमकीर्ति हैं, जिनका परिचय ४२ नं० की प्रशस्तिमें दिया जा चुका है।

४४वी प्रशस्ति 'सुभौमचक्रिचरित्र' की है, जिसके कर्ता भट्टारक रतनचन्द्र हैं। भ० रतनचन्द्र हुंवड़ जातिके महीपाल वैश्य और चम्पादेवीकी कुक्षीसे उत्पन्न हुए थे। और वे मूलसंघ सरस्वती गच्छके भट्टारक पद्मनन्दीके आश्रयमें हुए है तथा भट्टारक सकलचन्द्रके शिष्य थे।

भट्टारक रत्नचन्द्रने संवत् १६८३ में उक्त चरित्त ग्रन्थकी रचना विबुध तेज-पालकी सहायतासे की है। ग्रन्थकर्त्ताने यह ग्रन्थ खंडेल वाल वशोत्पन्न हेम-राज पाटनीके नामांकित किया है जो सम्मेद शिखरकी याथार्थ भ० रतन-चद्रके साथ गए थे। हेमराजकी धर्मपत्नी का नाम 'हमीरदे' था। और यह पाटनीजी वाग्वर ( बागड ) देशमें स्थित सागपत्तन ( सागवाड़ा ) के निवासी थे।

४५वीं प्रशस्ति 'होलीरेणुकाचरित्र' की है जिसके कर्त्ता पंडित जिनदास हैं। पण्डित जिनदास वैद्य विद्यामें निष्णात विद्वान् थे। इनके पूर्वज 'हरिपति' नामके वणिक थे। जिन्हें पद्मावती देवीका वर प्राप्त था, और जो पेरोजशाह नामक राजासे सम्मानित थे। उन्हींके वंशमें 'पद्म' नामक श्रेष्ठी हुए, जिन्होंने अनेक दान दिये और ग्यासशाह नामक राजासे बहुमान्यता प्राप्त की। इन्होने साकुम्भरी नगरीमें विशाल जिनमन्दिर बनवाया था, वे इतने प्रभावशाली थे कि उनकी आज्ञाका किसी राजाने उल्लंघन नहीं किया। वे मिथ्यात्व घातक थे तथा जिनगुणोंके नित्य पूजक थे। इनके पुत्रका नाम 'बिझ' था, जो वैद्यराट् थे। बिझने शाह नसीरसे उत्कर्ष प्राप्त किया था। इनके दूसरे पुत्रका नाम 'सुहृजन' था, जो विवेकी और वादिरूपी गजोको लिये सिंहके समान था। सबका उपकारक और जिनधर्मका आचरण करने वाला था। यह भट्टारक जिनचन्द्रके पट्ट पर प्रति-ष्ठित हुआ था और उसका नाम 'प्रभाचन्द्र' रक्खा गया था, इसने राजाओं जैसी विभूतिका परित्याग किया था। उक्त बिझका पुत्र धर्मदास हुआ, जिसे महमूद शाहने बहु मान्यता प्रदान की थी। यह भी वैद्य शिरोमणी और विख्यात कीर्त्ति थे। इन्हें भी पद्मावती का वर प्राप्त था। इसकी धर्मपत्नी-का नाम 'धर्म श्री' था, जो अद्वितीय दानी, सदृष्टि, रूपसे मन्मथ विजयी और प्रफुल्ल वदना थी। इसका 'रेखा' नामका एक पुत्र था जो वैद्यकलामें दक्ष, वैद्योंका स्वामी और लोकमें प्रसिद्ध था। यह वैद्य कला अथवा विद्या आपकी कुल परम्परामें चली आ रही थी और उससे आपके वंशकी बड़ी प्रतिष्ठा थी। रेखा अपनी वैद्य विद्याके कारण रणस्तम्भ ( रणथम्भौर )

नामक दुर्गमें बादशाह शेरशाहके द्वारा सम्मानित हुए थे। प्रस्तुत जिनदास इन्हींके पुत्र थे, इनकी माताका नाम 'रिखश्री' और धर्मपत्नीका नाम जिनदासी था, जो रूप लावण्यादि गुणोंसे अलंकृत थी। पण्डित जिनदास रणस्तम्भदुर्गके समीपस्थ नवलक्षपुरके निवासी थे। जिनदासके माता-पितादिके नामोंसे यह स्पष्ट जाना जाता है कि उस समय कतिपय प्रान्तोंमें जो नाम पतिका होता था वही नाम प्रायः पत्नीका भी हुआ करता था। इनका एक पुत्र भी था जिसका नाम नारायणदास था।

पण्डित जिनदासने शेरपुरके शान्तिनाथ चैत्यालयमें ५१ पद्यों वाली 'होलीरेणुकाचरित्र' की प्रति अवलोकन कर संवत् १६०८ के ज्येष्ठ शुक्ला दशमी शुक्रवारके दिन इस ग्रन्थको ८४३ श्लोकोंमें समाप्त किया है। ग्रन्थकर्त्ताने ग्रन्थकी अन्तिम प्रशस्तिमें अपने पूर्वजोंका भी कुछ परिचय दिया है जिसे उक्त प्रशस्ति परसे सहज ही जाना जा सकता है। पण्डित जिनदासजीने यह ग्रन्थ भट्टारक धर्मचन्द्रजीके शिष्य भ० ललितकीर्तिके नामांकित किया है, यह सम्भवतः उन्हींके शिष्य जान पड़ते हैं।

४६वीं प्रशस्ति 'मुनिसुव्रतपुराण' की है, जिसके कर्ता ब्रह्म कृष्णदास हैं, जो लोहपत्तन नगरके निवासी थे। इनके पिताका नाम हर्ष और माताका नाम 'वीरिका' देवी था। इनके ज्येष्ठ भ्राताका नाम मंगलदास था। यह दोनों ब्रह्मचारी थे। इन्होंने प्रशस्तिमें अनेक भट्टारकोंका स्मरण किया है जो भट्टारक रामसेनकी परम्परामें हुए हैं। यह काष्ठासंघके भट्टारक भुवनकीर्तिके पट्टधर भ० रत्नकीर्तिके शिष्य थे। भ० रत्नकीर्ति न्याय, नाटक और पुराणादिमें विज्ञ थे। ब्रह्म कृष्णदासने श्रीकल्पवल्लीनगरमें इस ग्रन्थको वि० सं० १६८१ के कार्तिक शुक्ला त्रयोदशीके दिन अपराण्ह समय समाप्त किया था। ग्रन्थ पूरणमल्लके नामसे अंकित है। इसमें जैनियोके वीसवें तीर्थंकर मुनिसुव्रतके चरित्रका चित्रण किया गया है। प्रस्तुत ग्रन्थ २३ संधियो और ३०२५ श्लोकोंमें समाप्त हुआ है।

४७वीं प्रशस्ति 'चन्द्रप्रभचरित्र' की है, जिसके कर्ता कवि दामोदर हैं, जो भट्टारक धर्मचन्द्रके शिष्य थे। कवि दामोदरने उक्त ग्रन्थकी रचना-सम्वत् १७२७ में महाराष्ट्र ग्रामके आदिनाथ भवनमें निवास करते हुए चार हज़ार श्लोकोंमें की है।

४८वीं प्रशस्ति 'ज्ञानार्णवगद्य-टीका' की है, जिसके कर्ता देशयति ब्रह्मश्रुतसागर हैं। इनका परिचय, १०वें न० की प्रशस्तिमें दिया गया है।

४९वीं और ९२वीं प्रशस्तियाँ 'सम्मेदशिखरमाहात्म्य' और 'स्वर्णाचलमाहात्म्य' की हैं जिनके कर्ता कवि देवदत्तजी दीक्षित हैं, जो कान्यकुब्ज ब्राह्मणकुलमें उत्पन्न हुए थे और जो भदौरिया राजाओंके राज्यमें स्थित अटेर नामक नगरके निवासी थे। इन्होंने भट्टारक जिनेन्द्रभूषणकी आज्ञासे 'सम्मेदशिखरमाहात्म्य' और 'स्वर्णाचलमाहात्म्य' (वर्तमान सोनागिरिक्षेत्रका माहात्म्य) इन दोनों ग्रन्थोंकी रचना की है। भट्टारक जिनेन्द्रभूषण शौरीपुरके निवासी थे, जो जैनियोंके बाईसवें तीर्थंकर भगवान नेमिनाथकी पवित्र जन्मभूमि थी। शौरीपुरसे पश्चिममें जमुना नदी बहती है। भट्टारक जिनेन्द्रभूषण ब्रह्म हर्षसागरके पुत्र थे, जो भट्टारक विश्वभूषणके उत्तराधिकारी थे। कवि देवदत्तने उक्त दोनों ग्रन्थोंकी रचना कब की इसका कोई उल्लेख प्रशस्तियोंमें नहीं पाया जाता, फिर भी ये दोनों रचनाएँ १९वीं शताब्दीके प्रारम्भकी जान पडती है, क्योंकि मैनपुरी (मुहकमगंज) के दिगम्बर जैन पञ्चायती मन्दिरके यन्त्रोंकी जो प्रशस्तियाँ बाबू कामताप्रसादजीने जैन सिद्धान्तभास्कर भाग २ की किरण ३ में प्रकाशित की हैं उनसे स्पष्ट मालूम होता है कि भट्टारक जिनेन्द्रभूषण अटेरकी गद्दीके भट्टारक थे और वे भ० विश्वभूषणके पट्ट पर प्रतिष्ठित होने वाले भ० लक्ष्मीभूषणजीके पट्ट पर प्रतिष्ठित हुए थे। यह षोडशकारण-यन्त्र सवत् १८२८ मिती भादव कृष्णा पंचमी शुक्रवारका उत्कीर्ण किया हुआ है। और इससे पूर्ववाला यंत्र सम्वत् १७९१ का है उस समय तक लक्ष्मीभूषण भ० पद पर आसीन नहीं हुए थे, वे १७९१ और १८२८ के मध्यवर्ती किसी समयमें भ० पद पर प्रतिष्ठित हुए हैं। ऐसी स्थितिमें

कवि दीक्षित देवदत्तका समय विक्रमकी १६वीं शताब्दीका पूर्वार्ध जान पड़ता है।

४०वीं प्रशस्ति 'ध्यानस्तव' नामक ग्रंथ की है, जिसके कर्ता भास्करनन्दी हैं। जो मुनि जिनचंद्रके शिष्य थे और जिनचंद्र सर्वसाधुके शिष्य थे। जैसा कि 'तत्त्वार्थवृत्ति' की अंतिम प्रशस्तिके निम्न पद्योंसे प्रकट है :—

नो निष्ठीवेन्न शेते वदति च न परं ह्येहि याहीति यातु,
नो कण्डूयेत गात्रं व्रजति न निशि नोद्घट्टयेद्वा न दत्ते।
नावष्टंभाति किंचिद्गुणनिधिरिति यो बद्धपर्यङ्कयोगः,
कृत्वा सन्यासमन्ते शुभगतिरभवत्सर्वसाधुः स पूज्यः ॥२॥

तस्याऽऽसीत्सुविशुद्धदृष्टिविभवः सिद्धान्तपारंगतः,
शिष्यः श्रीजिनचंद्रनामकलितश्चारित्रभूषान्वितः।
शिष्यो भास्करनन्दिनाम विबुधस्तस्याऽभवत्तात्त्ववित्,
तेनाऽकारि सुखादिबोधविषया तत्त्वार्थवृत्तिः स्फुटम् ॥३॥

भास्करनन्दीकी इस समय दो कृतियाँ सामने है—एक ध्यानस्तव और दूसरी तत्त्वार्थवृत्ति, जिसे 'सुखबोधवृत्ति' भी कहा जाता है। इनमें तत्त्वार्थवृत्ति आचार्य उमास्वातिके तत्त्वार्थसूत्रकी संक्षिप्त एवं सरल व्याख्या है। इसकी रचना कब और कहाँ पर हुई यह ग्रन्थ प्रतिपरसे कुछ भी मालूम नहीं होता।

जिनचन्द्रनामके अनेक विद्वान् भी हो गए है उनमें प्रस्तुत जिनचन्द्र कौन हैं और उनका समय क्या है यह सब सामग्रीके अभावमें बतलाना कठिन जान पड़ता है। एक जिनचंद्र चंद्रनंदीके शिष्य थे, जिसका उल्लेख कन्नड़ कवि पम्पने अपने शांतिनाथ पुराणमें किया है।

दूसरे जिनचंद्र वे है जो भट्टारक जिनचंद्रके नामसे लोकमें विश्रुत हैं और जो भ० पद्मनंदीके अन्वयमें शुभचंद्रके पट्ट पर प्रतिष्ठित हुए थे और जिनका समय विक्रमकी १६ वीं शताब्दी है। इन्होंने सं० १५४८ में शहर मुड़ासामें सहस्रों मूर्तियोंकी प्रतिष्ठा जीवराज पापड़ीवालके अनुरोधसे कराई

भी। इनका एक 'चतुर्विंशति जिनस्तोत्र' भी मिला है जो अनेकांतवर्ष ११ किरण २ में प्रकाशित हो चुका है। इनके प्रधान शिष्य प० मेधावी थे। भट्टारक रत्नकीर्ति भी इन्हींके शिष्य थे। जिन्होंने सं० १५४१ में अपना उक्त ग्रंथ पूरा किया है। यह दिल्ली गद्दीके भट्टारक थे और उस पर बैठनेका समय वि० सं० १५०७ पट्टावलियोंमें लिखा मिलता है।

तीसरे जिनचंद्र वे हैं जिनका उल्लेख श्रवणबेल्गोलके शिला-वाक्य नं० ५५ (६६) में किया गया, जो शक संवत् १०२२ (वि० सं० ११५७) के लगभगका उत्कीर्ण किया हुआ है।

चौथे जिनचंद्र भास्करनंदीके गुरु हैं ही, जो सर्वसाधुमुनिके शिष्य थे। ये चारों ही जिनचद्र एक दूसरेसे भिन्न प्रतीत होते हैं। पर प्रस्तुत जिनचंद्रका क्या समय है यह निश्चयत. नहीं बतलाया जा सकता। पर अनुमानसे वे विक्रमकी १३ वीं १४ वीं शताब्दीके विद्वान् जान पड़ते हैं।

५१ वीं प्रशस्ति 'पदार्थदीपिका' नामक ग्रन्थ की है जिसके कर्ता भट्टारक देवेन्द्रकीर्ति हैं, जो भट्टारक जगतकीर्तिके पट्ट पर प्रतिष्ठित हुए थे। प्रस्तुत ग्रंथ 'समयसार' ग्रथकी टीका है, जिसे भट्टारक देवेन्द्रकीर्तिने ईसरदा ग्राममें संवत् १७८८ में भाद्रपद शुक्ला चतुर्दशीको बना कर समाप्त किया था। इससे भट्टारक देवेन्द्रकीर्ति १८ वीं शताब्दीके विद्वान् थे।

५२ वीं प्रशस्ति 'नागकुमारपंचमी कथा' की है, जिसके कर्ता पं० धरसेन हैं जो वीरसेनके शिष्य थे और उन्होंने सोढदेव तथा रट्टके लिये उक्त पंचमी कथाको गोनदेवकी बस्तीमें बनाया था। प्रस्तुत धरसेन कब और कहाँ हुए और इनका जीवन-सम्बन्धी क्या कुछ परिचय है यह कुछ ज्ञात नहीं हो सका।

५३ वीं प्रशस्ति 'महीपालचरित' की है, जिसके कर्ता भट्टारक चारित्रभूषण हैं, जो वाणी (सरस्वती) नामक गच्छ और सारकर गणके विद्वान् रत्ननन्दीके शिष्य थे। प्रशस्तिमें दी हुई गुरुपरम्परामें विजयचन्द्रसूरि, क्षेमकीर्ति, रत्नाकरसूरि, अभयनन्दी, जयकीर्ति और रत्ननंदी नामके विद्वानोंका उल्लेख किया गया है। पर प्रशस्तिमें ग्रंथरचनाका समय

दिया हुआ नहीं है। ग्रंथ प्रति भी बहुत अशुद्धियोंको लिए हुए है इसीलिये सामग्रीके अभावसे उस पर विशेष विचार करना सम्भव नहीं है। यह प्रति सं० १८३६ की लिखी हुई है। ग्रंथके भाषा साहित्यादि परसे वह १५ वीं १६ वीं शताब्दीकी रचना जान पड़ती है।

५४ वीं प्रशस्ति 'मदनपराजय' की है, जिसके कर्ता कवि नागदेव हैं। नागदेवने प्रशस्तिमें अपने कुटुम्बका परिचय इस प्रकार दिया है— चंगदेवका पुत्र हरदेव, हरदेवका नागदेव, नागदेवके दो पुत्र हुए हेम और राम, ये दोनों ही वैद्यकलामें अच्छे निष्णात थे। रामके प्रियंकर और प्रियंकरके मल्लुगित और मल्लुगितके नागदेव नामका पुत्र हुआ जो इस ग्रंथके रचयिता हैं। जो अपनी लघुता व्यक्त करते हुए अपनेको अल्पज्ञ तथा छन्द अलंकार, काव्य, व्याकरणादिसे अनभिज्ञता प्रकट करता है। हरदेवने सबसे पहले 'मदनपराजय' नामका एक ग्रंथ अपभ्रंश भाषाके पद्धडिया और रड्ढाछंदमें बनाया था। नागदेवने उसीका अनुवाद एवं अनुसरण करते हुए उसमें यथावश्यक संशोधन परिवर्धनादिके साथ विभिन्न छंदों आदिसे समलंकृत किया है।

यह ग्रंथ खण्ड रूपक काव्य है, जो बड़ा ही सरस और मनमोहक है इसमें कामदेव राजा मोहमंत्री, अहंकार और अज्ञान आदि सेनानियोंके साथ जो भावनगरमें राज्य करते हैं। चारित्रपुरके राजा जिनराज उनके शत्रु हैं क्योंकि वे मुक्तिरूपी कन्यासे पाणिग्रहण करना चाहते हैं। कामदेवने राग-द्वेष नामके दूत द्वारा महाराज जिनराजके पास यह संदेश भेजा कि आप या तो मुक्ति कन्यासे अपने विवाहका विचार परित्याग कर अपने प्रधान सुभट दर्शन, ज्ञान, चारित्रको मुझे सोप दें, अन्यथा युद्धके लिए तय्यार हो जाय। जिनराजने उत्तरमें कामदेवसे युद्ध करना ही श्रेयस्कर समझा और अन्तमें कामदेवको पराजित कर अपना विचार पूर्ण किया।

यहा यह बात अवश्य नोट करने की है कि ग्रन्थकी सन्धि-पुष्पिकाओंमें निम्न वाक्य पाया जाता है जिसका अशुद्ध रूप होनेके कारण सम्बन्ध ठीक नहीं बैठता। "इति श्री ठक्कुर माइन्द सुतजिनदेवविरचिते स्मरपराजये"

इस संधि वाक्यमें ठक्कुर माइन्द सुतके स्थानमें ठक्कुर माइन्दस्तुत होना चाहिए। और जिनदेवके स्थान पर नागदेव होना चाहिए। ऐसा संशोधन हो जानेसे ग्रन्थकी आद्य प्रशस्तिके साथ इसका सम्बंध ठीक बैठ जाता है। यह हो सकता है कि नागदेवके स्मरपराजय नामक ग्रन्थकी ठक्कुर माइन्दने बहुत प्रशंसा की हो। परन्तु इस ग्रंथके रचयिता जिनदेव नहीं, नागदेव हैं। भारतीय ज्ञानपीठ काशीसे मुद्रित 'मदन पराजय' की प्रस्तावनामें भी प० राजकुमारजी साहित्याचार्यने उक्त पुष्पिका वाक्यमे भी ऐसा ही संशोधन किया है ॐ।

अब रही समयकी बात, ग्रंथकर्ताने ग्रन्थमें कोई रचनासमय नहीं दिया, जिससे यह निश्चित करना कठिन है कि नागदेव कब हुए हैं। चूंकि वह प्रति जिस परसे यह प्रशस्ति उद्धृत की गई है सं० १५७३ की लिखी हुई है। अत. यह निश्चित है कि उक्त ग्रन्थ १५७३ से बादका बना हुआ नहीं है, वह उससे पहले ही बना है। कितने पूर्व बना यह निश्चित नहीं है, पर ऐसा ज्ञात होता है कि ग्रंथका रचनाकाल विक्रमकी १५ वीं शताब्दीसे पूर्वका नहीं है।

५५वीं, ५६वीं और १०८वीं प्रशस्तियां क्रमसे 'श्वेताम्बर पराजय' (केवलभुक्तिनिराकरण) 'चतुर्विंशति संधान स्वोपज्ञ टीका' सहित और 'सुखनिधान' नामके ग्रन्थों की हैं, जिनके कर्ता कवि जगन्नाथ हैं। इनके गुरु भट्टारक नरेन्द्रकीर्त्ति थे। इनका वंश खंडेलवाल था और यह पोमराज श्रेष्ठीके सुपुत्र थे। इनके दूसरे भाई वादिराज थे जो संस्कृत भाषाके प्रौढ़ विद्वान् और कवि थे। इन्होंने संवत् १७२९ में वाग्भट्टालङ्कार की 'कविचन्द्रिका' नामकी एक टीका बनाई थी। इनका बनाया हुआ 'ज्ञान लोचन' नामका एक संस्कृत स्तोत्र भी है जो माणिकचन्द्रग्रन्थमालासे प्रकाशित हो चुका है। ये तक्षक + (वर्तमान टोडा) नामक नगरके निवासी थे, इनमें

---

ॐ देखो मदनपराजयकी प्रस्तावना।

+टोडा नगरका प्राचीन नाम 'तक्षकपुर' था। यहा भट्टारक नरेंद्रकीर्ति रहते थे। इनके समयमें टोडामें संस्कृतभाषाके पठन-पाठनादिका अच्छा

वादिराज जगन्नाथके कनिष्ठ भ्राता जान पड़ते हैं। पं० दीपचन्दजी पाण्ड्या केकड़ीके पास एक गुटका है जिसके अन्तकी संवत् १७५१ की मगशिर वदी ५ की लिखी-प्रशस्तिसे ज्ञात होता है कि शाह पोमराज श्रेष्ठीका गोत्र सोगानी था और इनके पुत्र वादिराजके भी चार पुत्र थे, जिनके नाम रामचन्द्र, लालजी, नेमीदास और विमलदास थे। विमलदासके उक्त समयमें टोडामें उपद्रव हुआ और उसमें वह गुटका भी लुट गया था, बादमें उसे छुटाकर लाये जो फट गया था उसे संवार कर ठीक किया गया×। उक्त वादिराज राजा जयसिंहके सेवक थे—अर्थात् वे राज्यके किसी ऊँचे पदका कार्य सञ्चालन करते थे।

कविवर जगन्नाथकी इस समय उक्त तीन रचनाएँ ही उपलब्ध हैं। इसका रचना काल वि० सं० १६६६ है। यह ग्रन्थ टीका सहित प्रकाशित हो चुका है।

---

कार्य चलता था, लोग शास्त्रोंके अभ्यास द्वारा अपने ज्ञानकी वृद्धि करते थे। यहां शास्त्रोंका भी अच्छा संग्रह था। लोगोंको जैनधर्मसे विशेष प्रेम था, शास्त्रभण्डार आज भी वहा अस्त-व्यस्त हालतमें मौजूद है, अष्टसहस्री और प्रमाणनिर्णय आदि न्यायग्रन्थोका लेखन, प्रवचनसार, पंचास्तिकाय आदि सिद्धान्तग्रन्थों आदिका प्रतिलेखन कार्य तथा अन्य अनेक नूतन ग्रन्थोका निर्माण यहां हुआ है।

×प्रस्तुत गुटकेकी प्रथम प्रति सं० १६१० की लिखी हुई थी उसी परसे दूसरी कापी सं० १७५१ में की गई है :—

"सं० १७५१ मगसिर बदी तक्षकनगरे खण्डेलवालान्वये सोगानी गोत्रे साहपोमराज तत्पुत्र साह वादिराजस्तपुत्र चत्वारः प्रथम पुत्र रामचन्द्र द्वितीय लालजी तृतीय नेमिदास चतुर्थ विमलदास टोडामें विषो हुवो, जब याह पोथी लुटी यहां थे छुड़ाई फटी-तुटी सवारि सुधारि आछी करी, ज्ञानावरणकर्मक्षयार्थं पुत्रादिपठनार्थं शुभं भवतु।"

—गुटका प्रशस्ति

इनमें सबसे पहली कृति चतुर्विंशति-संधान है, इस ग्रन्थके एक पद्यको ही चौवीस जगह लिखकर उसकी स्वोपज्ञटीका लिखी है, जिसमें चौवीस तीर्थंकरोकी स्तुति की गई है।

दूसरी कृति 'सुख-निधान' है इसकी रचना कवि जगन्नाथने 'तमालपुर'में की थी। इस ग्रन्थमें कविने अपनी एक और कृतिका उल्लेख "अन्यच्च"-अस्माभिरुक्त' 'शृङ्गारसमुद्रकाव्ये' वाक्यके साथ किया है। तीसरी कृति 'श्वेताम्बर पराजय' है। इसमें श्वेताम्बर सम्मत केवलिभुक्तिका सयुक्तिक निराकरण किया गया है। इस ग्रन्थमें भी एक और अन्य कृतिका उल्लेख किया है और उसे एक स्वोपज्ञ टीकासे युक्त बतलाया है। तदुक्त —'नेमि-नरेंद्रस्तोत्रे स्वोपज्ञे' इससे नेमिनरेंद्रस्तोत्र नामकी स्वोपज्ञकृतिका और पता चलता है। और उसका एक पद्यभी उद्धृत किया है जो अंतिम चरणमें कुछ अशुद्धिको लिये हुए है। वह इस प्रकार है —

"यदुत तव न भुक्तिर्नष्टदु खोदयत्वाद्व्सनमपि न चागे वीतरागत्वतश्च।
इति निरूपमहेतू नह्यसिद्धाद्यसिद्धौ विशद-विशददृष्टीना हृदुल्लासयुक्तौ॥

इनकी एक और अन्य रचना 'सुषेण चरित्र' है जिसकी पत्र संख्या ४६, है और जो स० १८४२ की लिखी हुई है। यह ग्रन्थ भ० महेंद्र-कीर्ति आमेरके शास्त्र भण्डारमें सुरक्षित है।

इस तरह कवि जगन्नाथकी ६ कृतियोंका पता चल जाता है। इनकी अन्य क्या-रचनाएँ हैं, यह अन्वेषणीय है। इनकी मृत्यु कब और कहां हुई, इसके जाननेका कोई साधन इस समय उपलब्ध नहीं है। पर इनकी रचनाओंके अवलोकनसे यह १७वीं, १८वीं शताब्दीके सुयोग्य विद्वान् जान पडते हैं।

४७वीं प्रशस्ति मौनव्रतकथा' की है, जिसके कर्ता भ० गुणचंद्रसूरि हैं। इनका परिचय २७वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

४८वीं प्रशस्ति 'षट्चतुर्थ-वर्तमान-जिनार्चनकी' तथा १३२वीं प्रशस्ति 'अष्टमजिनपुराणसंग्रह' (चद्रप्रभपुराण) की है। इन दोनो ग्रथोंके कर्ता पं० शिवाभिराम हैं। इनमेंसे प्रथम ग्रन्थकी रचना मालवनाम देशमें स्थित

विजयसारके 'दिविज' नगरके दुर्गमें स्थित देवालयमें जब अरिकुल शत्रु सामन्तसेन हरितनुका पुत्र अनुरुद्ध पृथ्वीका पालन करता था, जिसके राज्यका प्रधान सहायक रघुपति नामका महात्मा था। उसका पुत्र धन्यराज ग्रंथ कर्ताका परम भक्त था उसीकी सहायतासे सं० १६१२ में हुई है।

दूसरे ग्रन्थमें जैनियोंके ८वें तीर्थंकर चंद्रप्रभ भगवानका जीवन परिचय दिया हुआ है। इस ग्रंथमे कविने भद्रबाहु, समंतभद्र, अकलंकदेव, जिनसेन, गुणभद्र और पद्मनंदी नामके पूर्ववर्ती विद्वानोंका स्मरण किया है। यह ग्रंथ सात सर्गोंमें समाप्त हुआ है।

ग्रंथकी अंतिम प्रशस्तिमें बतलाया गया है कि बृहद्गुर्जरवंशका भूषण राजा तारासिंह था जो कुम्भ नगरका निवासी था और दिल्लीके बादशाह द्वारा सम्मानित था। उसके पट्ट पर सामंतसिंह हुआ जिसे दिगम्बराचार्यके उपदेशसे जैनधर्मका लाभ हुआ था। उसका पुत्र पद्मसिंह हुआ जो राजनीतिमें कुशल था, उसकी धर्मपत्नीका नाम 'वीणा' देवी था, जो शीलादि सद्गुणोंसे विभूषित थी। उसीके उपदेश एवं अनुरोधसे उक्त चरित ग्रंथकी रचना हुई है। प्रशस्तिमें रचनाकाल दिया हुआ नहीं है। इसलिये यह निश्चितरूपसे बतलाना कठिन है कि शिवाभिरामने इस ग्रंथकी रचना कब की है। पर ऊपरकी प्रशस्तिसे यह स्पष्ट जाना जाता है कि ग्रंथकी रचना विक्रमकी १७ वीं शताब्दीके अंतिम चरणमें हुई है।

५९ वीं और १२१ वीं प्रशस्तियाँ क्रमसे पार्श्वपुराण और वृषभदेवपुराणकी हैं। जिनके कर्ता भट्टारक चन्द्रकीर्ति हैं जो सत्रहवीं शताब्दीके विद्वान थे। इनके गुरुका नाम भ० श्रीभूषण था। ये ईडरकी गद्दीके भट्टारक थे। उस समय ईडरकी गद्दीके पट्टस्थान सूरत, डूंगरपुर, सोजित्रा, भेर और कल्लोल आदि प्रधान नगरोंमें थे। उनमेंसे भ० चंद्रकीर्ति किस स्थानके पट्टधर थे यह निश्चित रूपसे मालूम नहीं हो सका, पर जान पडता है कि वे ईडरके समीपवर्ती किसी स्थानके पट्टधर थे। भ० चंद्रकीर्ति विद्वान् होनेके साथ कवि थे और प्रतिष्ठादि कार्योंमें भी दक्ष थे। इन्होंने

अनेक मंदिर एवं मूर्तियोंकी प्रतिष्ठा भी कराई थी। भ० चंद्रकीर्ति काष्ठा-संघ और नंदीतट गच्छके भट्टारक थे और भ० विद्याभूषणके प्रशिष्य तथा श्रीभूषणके शिष्य एवं पट्टधर थे। ग्रंथकी अंतिम प्रशस्तिमें उन्होंने अपनी गुरुपरम्परा भट्टारक रामसेनसे बतलाई है।

पार्श्वपुराण १५ सर्गोंमें विभक्त है, जिसकी श्लोक संख्या २७१५ है। और वह देवगिरि नामक मनोहर नगरके पार्श्वनाथ जिनालयमें वि० संवत् १६५४ के वैशाख शुक्ला सप्तमी गुरुवारको समाप्त किया गया है। दूसरी कृति वृषभदेव पुराण हैं जो २५ सर्गोंमें पूर्ण हुआ है। इस ग्रंथमें रचना-काल दिया हुआ नहीं है। अत. दोनो ग्रंथोके अवलोकन विना यह नहीं कहा जा सकता कि उनमेंसे कौन पीछे और कौन पहले बना है। इनके अति-रिक्त भ० चंद्रकीर्तिने और भी अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है। उनमें कुछ नाम इस प्रकार हैं—पद्मपुराण, पंचमेरूपूजा, अनतव्रतपूजा और नंदी-श्वरविधान आदि। चूंकि ये ग्रंथ सामने नहीं हैं अत. इनके सम्बधमें कोई यथेष्ट सूचना इस समय नहीं की जा सकती।

६० वीं प्रशस्ति 'छन्दोनुशासन' ग्रथकी है, जिसके कर्ता जयकीर्ति हैं। जयकीर्तिके गुरुका क्या नाम था यह ज्ञात नहीं हो सका। जयकीर्तिकी यह एक मात्र कृति जैसलमेरके ज्ञानभण्डारमें स्थित है। जो सं० ११९२ की आषाढ सुदी १०मी शनिवार की लिखी हुई है। और अभी जयदामन् नामक छंदशास्त्रके साथमें प्रकाशित हो चुकी है। जिसका सम्पादन मि० H. D. वेलकरने किया है। प्रस्तुत जयकीर्तिके शिष्य अमलकीर्तिने 'योग-सार' की प्रति स० ११९२ की ज्येष्ट सुदी त्रयोदशीको लिखवाई थी। एपि-ग्राफिया इंडिका जिल्द २ में प्रकाशित चित्तौडगढ़के निम्न शिलावाक्यमें जो सवत् १२०७ में उत्कीर्ण हुआ है लिखा है कि जयकीर्त्तिके शिष्य दिगम्बर रामकीर्तिने उक्त प्रशस्ति लिखी है।

श्री जयकीर्तिशिष्येण दिगम्बरगणेशिना। प्रशस्तिरीदशीचक्रे [ मुनि ] श्री रामकीर्तिना॥—सं० १२०७ सूत्र धा···।" इन सब उल्लेखोसे जयकीर्तिका समय विक्रम की १२वीं शताब्दीका अन्तिम भाग है।

६१वीं प्रशस्ति 'प्रद्युम्न चरित्र' की है, जिसके कर्ता आचर्या महासेन हैं जो लाडबागड संघके पूर्णचन्द्र, आचार्य जयसेनके प्रशिष्य और गुणाकरसेन सूरिके शिष्य थे। आचार्य महासेन सिद्धान्तज्ञ, वादी, वाग्मी और कवि थे, तथा शब्दरूपी ब्रह्मके विचित्र धाम थे। यशस्वियो द्वारा मान्य और सज्जनोंमे अग्रणी, एवं पाप रहित थे, और परमार वंशी राजा मुंजके द्वारा पूजित थे। ये सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तपकी सीमा स्वरूप थे और भव्यरूपी कमलोंके विकसित करने वाले बांधव थे—सूर्य थे—तथा सिंधुराजके महामात्य श्री पर्पटके द्वारा जिनके चरण कमल पूजित थे। और उन्हींके अनुरोधसे इस ग्रन्थकी रचना हुई है१।

महासेनसूरिका समय विक्रमकी ११वीं शताब्दीका मध्य भाग है; क्योंकि राजा मुंजके दो दान पत्र वि० सं० १०३१ और वि० सं० १०३६ के प्राप्त हुए है। आचार्य अमितगतिने इन्हीं मुञ्जदेवके राज्यकाल वि० सं० १०५० मे पौष सुदी पंचमीके दिन 'सुभाषितरत्नसन्दोह' की रचना पूर्णकी है। इससे मुंजका राज्य सं० १०३१ से १०५० तक तो सुनिश्चित ही है और कितने समय रहा यह निश्चित रूपसे नहीं कहा जा सकता। पर यह ज्ञात होता है कि तैलपदेवने सं० १०५० और १०५५ के मध्यवर्ती किसी समयमें मुन्जका वध किया था। चूंकि ग्रन्थकर्ता महासेन मुन्ज द्वारा पूजित थे। अतएव यह ग्रंथ भी उन्हींके राज्यकालमें रचा गया है। अर्थात् यह ग्रन्थ विक्रमकी ११वीं शताब्दीके मध्य समय की रचना है।

६२वों प्रशस्ति 'त्रिपंचाशत्क्रियाव्रतोद्यापन' की है, जिसके कर्त्ता भ० देवेन्द्रकीर्ति हैं। देवेन्द्रकीर्ति नामके अनेक भट्टारक हो गए हैं। परन्तु यह उन सबसे भिन्न प्रतीत होते हैं; क्योंकि इन्होने अपना परिचय निम्नरूपमें दिया है। इनका कुल अग्रवाल था। यह राज्य मान्य भी थे। इन्होने वि० सं० १६४४ में उक्त ग्रन्थकी रचना की हैं।

---

१ श्रीसिन्धुराजस्य महत्तमेन श्रीपर्पटेनार्चितपादपद्मः ।
चकार तेनाभिहितः प्रवंधं स पावनं निष्ठितमङ्गजस्य ॥१॥

६३वीं प्रशस्ति 'बृहत्षोडशकारणपूजा' की है, जिसके कर्त्ता भट्टारक सुमतिसागर हैं जो मूलसंघ ब्रह्मतपा गच्छ और बलशालि गणके विद्वान् थे। यह भट्टारक पद्मनन्दी और देवेन्द्रकीर्तिकी पट्ट-परम्परामें हुए हैं। यह ग्रन्थ इन्होंने खंडेलान्वयके सुधी प्रह्लादके आग्रहसे बनाया था। ग्रंथगत जय-मालाके अन्तिम घत्तेमें अभयचन्द्र और अभयनन्दीका उल्लेख किया गया है। साथ ही अवन्ति देशस्थित उज्जैन नगरीके शान्तिनाथ जिनालयका भी उल्लेख हुआ है। यह ग्रन्थ प्रति सं० १८०० की लिखी हुई है अत. सुमतिसागरका समय इससे बादका नहीं हो सकता। ग्रन्थमें रचनाकाल नहीं होनेसे निश्चयत. कुछ नहीं कहा जा सकता कि यह ग्रन्थ कब बना है ? इनकी दूसरी कृति 'जिनगुणव्रतोद्यापन' है जो २१ पत्रात्मक प्रति है और देहली पञ्चायती मन्दिरके शास्त्र भण्डारमें सुरक्षित है। तीसरी कृति 'नवकार पैंतीस पूजा' है। जिसकी पत्र संख्या १२ है। ये प्रतिया भी इस समय सामने न होनेसे इनके सम्बंधमें भी विचार करना सम्भव नहीं है। अनुमानत सुमतिसागर १७वीं १८वीं शताब्दीके विद्वान् होंगे।

६४वीं प्रशस्ति 'पंचकल्याणकोद्यापनविधि' की है, जिसके कर्ता गोपालवर्णी हैं। गोपालवर्णीके गुरु भ० हेमचन्द्र थे। प्रस्तुत भ० हेम-चन्द्र की गुरु-परम्परा क्या है और वे कहा की गद्दीके भट्टारक थे। यह कुछ ज्ञात नहीं हो सका। क्योंकि इस नामके भी अनेक विद्वान हो चुके हैं। गोपालवर्णीने उक्त ग्रन्थ ब्रह्म भीमाके आग्रहसे बनाया है।

६५वीं प्रशस्ति 'सिद्धचक्र-कथा' की है, जिसके कर्त्ता भट्टारक शुभ-चन्द्र है, जो भट्टारक मुनि पद्मनन्दीके पट्टधर थे। इनकी यह एक ही कृति देखनेमें आई है, अभी अन्य कृतियोंके सम्बन्धमें कुछ भी ज्ञात नहीं हो सका।

इस सिद्धचक्रकथाको जिनधर्म-वत्सल एवं सम्यग्दृष्टि किसी जालाक नामके श्रावकने बनवाई थी। इनकी दूसरी कृति 'श्रीशारदास्तवन' है। इस स्तवनके अन्तिम पद्यके पूर्वार्धमें अपना और अपने गुरुका नाम उल्लेखित किया है—"श्रीपद्मनन्दीन्द्र मुनीन्द्रपट्टे शुभोपदेशी

शुभचन्द्रदेवः। भ० शुभचन्द्रका यह स्तवन अनेकांत वर्ष १२ किरण १० में प्रकाशित हो चुका है। प्रस्तुत शुभचंद्रका समय विक्रमकी १५वीं शताब्दी जान पड़ता है; क्योंकि जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति तथा त्रिलोकप्रज्ञप्ति नामक प्राकृत ग्रन्थोकी प्रतिलिपि करा कर दान करने वाले सज्जनोंकी 'दानप्रशस्तियोंमें, जो पं० मेधावीके द्वारा संवत् १५१८ तथा १५१६ की लिखी हुई हैं। उनमें भट्टारक शुभचन्द्रके पट्ट पर भ० जिनचन्द्रके प्रतिष्ठित होनेका उल्लेख पाया जाता है। क्योंकि भ० जिनचन्द्रका दिल्ली पट्ट पर सं० १५०७ के करीब प्रतिष्ठित होना पट्टावलियोंमें पाया जाता है, जिससे स्पष्ट है कि भ० शुभचन्द्र संवत् १५०० या उसके ५-६ वर्ष बाद तक उक्त पट्ट पर प्रतिष्ठित रहे हैं। कब प्रतिष्ठित हुए यह विचारणीय है।

६६वीं प्रशस्ति 'अंजनापवनंजयनाटक' की है जिसके कर्ता कवि हस्तिमल्ल* हैं। हस्तिमल्लके पिताका नाम गोविन्दभट्ट था जो वत्सगोत्री दक्षिणी ब्राह्मण थे। इन्होंने आचार्य समन्तभद्रके 'देवागमस्तोत्र' को सुनकर सद्दृष्टि प्राप्त की थी—सर्वथा एकान्तरूप मिथ्यादृष्टिका परित्यागकर अनेकांत रूप सम्यक् दृष्टिके श्रद्धालु बने थे। उनके छह पुत्र थे—श्रीकुमार, सत्यवाक्य, देवरवल्लभ, उदयभूषण, हस्तिमल्ल, और वर्धमान। ये छहों ही संस्कृतादि भाषाओंके मर्मज्ञ और काव्य-शास्त्रके अच्छे जानकार थे।

इनमें कवि हस्तिमल्ल गृहस्थ विद्वान् थे। इनके पुत्रका नाम पार्श्व पण्डित था। जो अपने पिताके समान ही यशस्वी, शास्त्र मर्मज्ञ और धर्मात्मा था। हस्तिमल्लने अपनी कीर्तिको लोकव्यापी बना दिया था और स्याद्वाद शासन द्वारा विशुद्ध कीर्तिका अर्जन किया था, वे पुण्यमूर्ति और अशेष कवि चक्रवर्ती कहलाते थे और परवादिरूपी हस्तियोंके लिये सिंह थे। अतएव हस्तिमल्ल इस सार्थक नामसे लोकमें विश्रुत थे। इन्हें अनेक विरुद अथवा उपाधियाँ प्राप्त थीं जिनका समुल्लेख कविने स्वयं विक्रान्तकौरव नाटकमें किया है। 'राजावलीकथे' के कर्ता कवि देवचन्द्रने हस्तमल्ल-

---

*कविके विशेष परिचयके लिये देखें, जैन साहित्य और इतिहास

को 'उभयभाषा कविचक्रवर्ती' सूचित किया है । इससे वे संस्कृत और कनड़ी भाषाके प्रौढ़ विद्वान जान पड़ते है । उनके नाटक तो कवि की प्रतिभाके संद्योतक हैं ही, किन्तु जैनसाहित्यमें नाटक परम्पराके जन्मदाता भी है । मेरे ख़यालमें शायद उस समय तक नाटक रचना नहीं हुई थी । कविवर हस्तिमल्लने इस कमीको दूर कर जैन समाजका बड़ा उपकार किया है । यह उस समयके कवियोंमें अग्रणी थे और नाटकोके प्रणयनमे दक्ष थे । आपके ज्येष्ठ भ्राता सत्यवाक्य आपकी सूक्तियोंकी बड़ी प्रशंसा किया करते थे ।

ग्रन्थकर्ताने पाण्ड्य राजाका उल्लेख किया है जिनकी कृपाके वे पात्र रहे है । और उनकी राजधानीमें अपने बन्धुओ और विद्वान् आप्तजनोंके साथ बसे थे । राजाने अपनी सभामें उनका खूब सन्मान किया था । पांड्य-महीश्वर अपनी भुजाओके बलसे कर्नाटक प्रदेश पर शासन करते थे । पाड्य राजाओंका राज्य दक्षिण कर्नाटकमें रहा है कार्कल वगैरह भी उसमें शामिल थे । इस राजवशमें जैनधर्मका काफी प्रभाव रहा है और इस वंश-के प्राय. सभी राजा लोग जैनधर्म पर प्रेम और आस्था रखते थे । कविवर हस्तिमल्लका समय विक्रमकी १४वीं शताब्दी है । कर्नाटक कवि चरित्रके कर्ता आर. नरसिंहाचार्यने हस्तिमल्लका समय ईसाकी तेरहवीं शताब्दीका उत्तरार्ध १२९० और वि० सं० १३४७ निश्चित किया है ।

कविवर हस्तिमल्लकी इस समय तक छह रचनाओंका पता चलता है, जिनमे चार तो नाटक हैं और दो पुराण ग्रन्थ कनड़ी भाषामें उपलब्ध हुए हैं । विक्रान्तकौरवनाटक, मैथिलीकल्याणनाटक, अंजना पवनजयनाटक और सुभद्राहरण तथा आदिपुराण और श्रीपुराण । इन दोनो पुराण ग्रंथों-से वे कनडी भाषाके भी अच्छे विद्वान् जान पडते हैं । प्रतिष्ठातिलक नाम-का एक ग्रन्थ और है जो हस्तिमल्लका बतलाया जाता है । अय्यपार्य ने जिन प्रतिष्ठा ग्रन्थोका उल्लेख किया है उनमें हस्तिमल्लके प्रतिष्ठा ग्रन्थका भी उल्लेख निहित है । पर चूंकि वह ग्रन्थ सामने नहीं है अत. उसके सम्बध में कुछ नहीं लिखा जा सकता ।

६७ वीं प्रशस्ति 'शृंगारमंजरी' की है, जिसके कर्ता आचार्य अजित-

सेन हैं जो सेनगणके विद्वानोंमें प्रमुख थे। इन्होंने सुशीला रानी विट्ठल-देवीके सुपुत्र 'कामीराय' के लिए इस ग्रन्थकी रचना की थी, जो 'राय' इस नामसे प्रसिद्ध थे। ग्रन्थमें रस रीति और अलंकार आदिका सुन्दर विवेचन किया गया है और वह तीन परिच्छेदोमें समाप्त हुआ है। ग्रन्थकर्ताने ग्रन्थमें उसका रचना काल नहीं दिया। चूँकि अजितसेन नामके अनेक विद्वान् आचार्य हो गये हैं। उनमें यह किसके शिष्य थे यह कुछ ज्ञात नहीं होता।

६८वीं प्रशस्ति 'शंखदेवाष्टक' की है, जिसके कर्ता भानुकीर्ति है। जिन-चरणोंके भ्रमर मुनिचन्द्रके शिष्य राजेन्द्रचन्द्र थे। इससे मालूम होता है कि भानुकीर्ति भी मुनिचन्द्रके शिष्य थे। प्रशस्तिमें गुरुपरम्परा व समयादिकका कोई वर्णन नहीं दिया, जिससे उस पर विचार किया जाता।

६९वीं प्रशस्ति तत्त्वार्थसूत्रकी 'सुखबोधवृत्ति' की है, जिसके कर्ता प० योगदेव हैं, जो कुम्भनगरके निवासी थे। यह नगर कनारा (Kanara) जिले में हैं। पं० योगदेव भुजबली भीमदेवके द्वारा राज मान्य थे। वहाँ की राज्य सभामें भी आपको उचित सम्मान प्राप्त था। ग्रन्थकर्ताने प्रशस्तिमें अपनी गुरुपरम्परा और ग्रन्थका रचनाकाल नहीं दिया। अन्य साधनोंसे भी इस समय इनका समय निश्चित करना शक्य नहीं है।

७०वीं प्रशस्ति 'विषापहारस्तोत्र टीका' की है, जिसके कर्ता नाग-चन्द्रसूरि हैं। जो मूलसंघ, देशीगण, पुस्तकगच्छ और पनशोकावलीके अलंकार रूप थे। तौलबदेश और विदेशोंको पवित्र करने वाले भट्टारक ललितकीर्तिके प्रधान शिष्य देवचन्द्र मुनीन्द्रके शिष्य थे और ब्राह्मण कुलमें उत्पन्न हुये थे। इनका गोत्र श्रीवत्स था। पिताका नाम 'पार्श्वनाथ' और माताका नाम 'गुमटाम्बा' देवी था। नागचन्द्रसूरि कर्नाटक आदि देशोंमें प्रसिद्ध थे, और उन्हें 'प्रवादिगज केसरी' नामका विरुद भी प्राप्त था। वे कविमदके विदारक सद्दृष्टि थे। इन्होने बागडदेशमें प्रसिद्ध भट्टारक ज्ञान-भूषणके द्वारा बार-बार प्रेरित होकर ही 'गुरु वचन अलंघ्यनीय है' ऐसा

समझ कर महाकवि धनञ्जयके इस विषापहार स्तोत्रकी टीका रची है। इस टीकाके अतिरिक्त वादिराज सूरिके एकीभावस्तोत्रकी टीका भी इनकी बनाई हुई अपने पास है। इससे यह सम्भावना होती है कि सम्भवत. इन्होने 'पचस्तोत्र' की टीका लिखी होगी।

ऊपर जिस पंचस्तोत्र टीकाकी सम्भावना व्यक्त की गई है, उसकी दो प्रतियाँ (नं० ५३४, ५३५) जयपुरमें पं० लूणाकरण जीके शास्त्र-भण्डारमें मौजूद हैं ❀। नागचन्द्रसूरिने और किन ग्रन्थोंकी रचना की, यह अभी अज्ञात है।

टीका प्रशस्तिमें रचना समय दिया हुआ नहीं है। फिर भी चूँकि भट्टारक ज्ञानभूषण वि० की १६वीं शताब्दीके विद्वान् हैं, उन्होंने अपना 'तत्त्वज्ञानतरंगिणी' नामका ग्रन्थ वि० सं० १५६० में बना कर समाप्त किया है और नागचन्द्रसूरि अपनी टीकामें ज्ञानभूषणका उल्लेख कर ही रहे हैं। अत. प्रस्तुत नागचन्द्रसूरि भी विक्रमकी १६वीं शताब्दीके विद्वान् हैं।

७१वीं और १२०वीं प्रशस्तियाँ क्रमश 'पाण्डवपुराण' और 'शान्तिनाथ पुराण' की है। जिनके कर्ता भ० श्रीभूषण हैं जो काष्ठासंघ नन्दीतटगच्छ और विद्यागणमें प्रसिद्ध होने वाले रामसेन, नेमिसेन, लक्ष्मीसेन, धर्मसेन, विमलसेन, विशालकीर्ति, विश्वसेन आदि भट्टारकोंकी परंपरामें होने वाले भट्टारक विद्याभूषणके पट्टधर थे। यह भट्टारक गुजरातके आस-पासके गद्दीधर जान पडते हैं। बडौदाके वाड़ी मुहल्लेके दि० जैन मन्दिरमें विराजमान भ० पार्श्वनाथकी मूर्तिकी प्रतिष्ठा सं० १६०४ में काष्ठासंघके भट्टारक विद्याभूषणके उपदेशसे हुँबडज्ञातीय अनन्तमतीने कराई थी+।

---

❀ देखो, राजस्थानके जैन शास्त्रभण्डारोंकी सूची भाग २, पृ० ४६

+सं० १६०४ वर्षे वैशाख वदी ११ शुक्रे काष्ठासंघे नन्दीतट गच्छे विद्यागणे भट्टारक रामसेनान्वये भ० श्री विशालकीर्ति तत्पट्टे भट्टारक श्री विश्वसेन तत्पट्टे भ० विद्याभूषणेन प्रतिष्ठितं, हुँबडज्ञातीय गृहीत दीक्षाबाई अनन्तमती नित्यं प्रणमति।

भ० विद्याभूषणने अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है उनमें ऋषिमण्डलयन्त्रपूजा, बृहत्कलिकुन्डपूजा, चिन्तामणिपार्श्वनाथस्तवन, सिद्धचक्रमन्त्रोद्धार-स्तवन-पूजन। ये सब कृतियां देहलीके पंचायती मन्दिरके शास्त्र भण्डारमें सुरक्षित हैं।

भ० श्रीभूषणने 'पाण्डवपुराण' की रचना सौर्यपुर (सूरत) के चन्द्रनाथ चैत्यालयमें सं० १६५७ के पौष महीनेके शुक्लपक्ष तृतीयाके दिन समाप्त की थी। और इन्होंने अपना 'शान्तिनाथपुराण' वि० सं० १६५६ के मार्गशीर्ष महीनेकी त्रयोदशी गुरुवारके दिन गुजरातके 'सौजित्रा' नामक नगरके भगवान नेमिनाथके समीप समाप्त किया था जिसकी श्लोक संख्या चार हजार पच्चीस है।

भट्टारक श्रीभूषणने 'हरिवंशपुराण' की भी रचना की है, जिसकी ३१७ पत्रात्मक एक प्रति जयपुरके तेरापंथी बडामंदिरके शास्त्रभण्डारमें मौजूद है जिसका रचनाकाल सं० १६७५ चैत्र शुक्ला त्रयोदशी है। जिसकी प्रतिलिपि सं० १७१७ जेठवदी ४ को पं० खतेसीने की थी×।

ग्रन्थ-प्रशस्तियोंमें श्रीभूषणने अपनेसे पूर्ववर्ती अनेक पूर्वाचार्योंका स्मरण किया है। इनकी चौथी कृति 'अनन्तव्रत पूजा' है जो सं० १६६७ में रची गई है। यह प्रति १३ पत्रात्मक है और देहलीके पंचायती मंदिरके शास्त्रभण्डारमें सुरक्षित है। पाँचवीं रचना 'ज्येष्ठ जिनवरव्रतोद्यापन' है। और छठी कृति 'चतुर्विन्शतितीर्थंकर पूजा' है। इन भट्टारक श्रीभूषणके शिष्य भ० ज्ञानसागर हैं जो 'भक्तामरस्तवनपूजन' के कर्ता हैं।

७२वीं प्रशस्ति 'अजितपुराण' की है, जिसके कर्ता पं० अरुणमणि या लालमणि है जो भ० श्रुतकीर्तिके प्रशिष्य और बुधराघवके शिष्य थे। जिन्होने ग्वालियरमें जैन मन्दिर बनवाया था। इनके ज्येष्ठ शिष्य बुधरत्नपाल थे और दूसरे वनमाली तथा तीसरे कान्हरसिंह थे। प्रस्तुत अरुणमणि इन्हीं कान्हरसिंहके पुत्र थे। प्रशस्तिमें इन्होंने अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार

×देखो, राजस्थानके जैनशास्त्र-भण्डारोंकी ग्रन्थ-सूची भा० २ पृ० २१८

बतलाई है—काष्ठासंघमें स्थित माथुरगच्छ और पुष्करगणमें लोहाचार्यके अन्वयमें होने वाले भ० धर्मसेन, भावसेन, सहस्त्रकीर्ति, गुणकीर्ति, यश-कीर्ति, जिनचन्द्र, श्रुतकीर्तिके शिष्य बुधराघवके शिष्य बुधरत्नपाल, बनमाली और कान्हरसिंह। इनमें कान्हरसिंहके पुत्र अरुणमणिने प्रस्तुत ग्रन्थ मुगल बादशाह अवरंगशाह (औरंगजेब) के राज्यकालमें सं० १७१६ में जहानाबाद नगर (वर्तमान न्यू देहली) के पार्श्वनाथ जिनालयमें बनाकर समाप्त किया है।

७३वीं प्रशस्ति 'आदिनाथफाग' और १०२वीं प्रशस्ति कर्मकांडटीका (कंम्मपयडी) की है जो १६० गाथात्मक है। और जिनके कर्ता भट्टारक ज्ञानभूषण और सुमतिकीर्ति हैं। जो मूलसंघ सरस्वतीगच्छ और बलात्कारगणके भट्टारक सकलकीर्तिके पट्ट पर प्रतिष्ठित होने वाले भुवनकीर्तिके शिष्य एवं पट्टधर थे और सागवाड़ेकी गद्दी पर आसीन हुए थे। यह विद्वान थे और गुजरातके निवासी थे। गुजरातमें इन्होंने सागारधर्म और आभीरदेशमें श्रावककी एकादश प्रतिमाओंको धारण किया था। और बाग्वर (बागड़) देशमें पंचमहाव्रत धारण किए थे। इन्होने भट्टारक पद पर आसीन होकर आभीर, बागड़, तौलव, तैलंग, द्राविड, महाराष्ट्र और दक्षिण प्रान्तके नगरों और ग्रामोंमें विहार ही नहीं किया, किन्तु उन्हें सम्बोधित भी किया और सन्मार्गमें लगाया था। द्राविडदेशके विद्वानोने इनका स्तवन किया था और सौराष्ट्र देशवासी धनी श्रावकोने उनका महोत्सव किया था। इन्होने केवल उक्त प्रांतोमें ही धर्मका प्रचार नहीं किया था किन्तु उत्तर प्रदेशमें भी जहाँ तहाँ विहार कर धर्म-मार्गकी विमलधारा बहाई थी। जहा यह विद्वान और कवि थे वहाँ ऊँचेदर्जेके प्रतिष्ठाचार्य भी थे। आपके द्वारा प्रतिष्ठित मूर्तियाँ आज भी उपलब्ध हैं। लौकिककार्योंके साथ आप आध्यात्मिक शास्त्रोके भी अभ्यासी थे, और आध्यात्मकी चर्चा करनेमें आपको बड़ा रस आता था। आप सं० १५३२ से १५५७ तक भट्टारक पद पर आसीन रहे हैं। और बादमें उससे विरक्त हो, अपना पद विजयकीर्तिको सोंप अध्यात्मकी ओर अग्रसर हुए, और फलस्वरूप संवत् १५६० में 'तत्त्वज्ञान

तरंगणी' नामका एक अध्यात्म ग्रन्थ लिखा और उसकी स्वोपज्ञ वृत्ति भी बनाई थी।

इनके सिवाय भ० ज्ञानभूषणकी निम्न रचनाएँ और भी उपलब्ध है—सिद्धान्तसार भाष्य,परमार्थोपदेश,नेमिनिर्माणकाव्यपंजिका,सरस्वति-स्तवन,आत्मसम्बोधन, और कर्मकाण्ड अथवा (कम्म पयडि) टीकाके कर्ता भ० ज्ञानभूषण और सुमतिकीर्ति बतलाये गये हैं यह टीका ज्ञानभूषणके नामाकित भी है। और उसे 'कर्मकाण्ड टीका' के नामसे उल्लेखित किया गया है। परन्तु भ० ज्ञानभूषण कर्मकाण्ड या कर्मप्रकृतिके टीकाकार नहीं हैं, उनके शिष्य भ० सुमतिकीर्ति हैं। इस टीकाकी ८१ पत्रा-त्मक एक प्रति पहले तेरापंथी बडे मन्दिरके शास्त्र भण्डारमें देखनेको मिली थी, जो संवत् १८५४ की लिखी हुई है। वह प्रति इस समय सामने नहीं है। उसमें टीकाका समय सं० १६२० सम्भवतः दिया हुआ है। अतः वह भ० ज्ञानभूषणकी कृति नहीं उनके शिष्य सुमतिकीर्ति की है, इसी लिए उनके नामांकित की गई मालूम होती है। इन्होंने अनेक ग्रन्थ भी लिख-वाये है। सं० १५६० मे गोम्मटसारका 'प्राकृत टिप्पण' भी इन्हींका लिख-वाया हुआ है जो अब मौजमाबाद (जयपुर) के शास्त्र भंडारमें है।

ज्ञानभूषण अपने समयके सुयोग्य भट्टारक थे। इनका बागड देशमें अच्छा प्रभाव रहा है। इन्होंने 'तत्त्वज्ञान तरङ्गिणी' नामक ग्रन्थकी रचना विक्रम सं० १५६० में की है। अत. यह विक्रमकी १६वीं शताब्दीके विद्वान हैं। इनकी प्रेरणासे कर्नाटक प्रान्त वासी नागचन्द्रसूरिने पंचस्तोत्रकी टीका भी लिखी है। इनकी मृत्यु कब और कहाँ हुई इसका कोई उल्लेख अभी तक मेरे देखनेमें नहीं आया।

७४वीं प्रशस्ति 'भक्तामरस्तोत्र वृत्ति' की है जिसके कर्ता ब्रह्मराय-मल्ल हैं। यह हूंबडवंशके भूषण थे। इनके पिताका नाम 'मह्य' और माताका नाम 'चम्पा' देवी था। ये जिनचरणकमलोके उपासक थे। इन्होंने महासागरके तट भागमें समाश्रित 'ग्रीवापुर' के चन्द्रप्रभ जिनालयमें वर्णी कर्मसीके वचनोसे भक्तामरस्तोत्रकी वृत्तिकी रचना वि० सं० १६६७

आषाढ़ शुक्ला पंचमी बुधवारके दिन की है। सेठके कूचा मन्दिर दिल्ली-शास्त्र भण्डारकी प्रतिमें उसे मुनि रतनचन्द्रकी वृत्ति बतलाया गया है अतएव दोनों वृत्तियोंको मिलाकर जाचनेकी आवश्यकता है कि दोनो वृत्तियाँ जुदी-जुदी हैं या कि एक ही वृत्तिको अपनी-अपनी बनानेका प्रयत्न किया गया हे।

ब्रह्मरायमल्ल मुनि अन्तकीर्तिके जो भ० रत्नकीर्तिके पट्टधर थे। यह जयपुर और उसके आस-पासके प्रदेशके रहने वाले थे। यह हिन्दी भाषके विद्वान थे। पर उसमें गुजराती भाषाकी पुट अाकित हैं दोनों भाषाओंके शब्द मिले हुए हैं। इनकी हिन्दी भाषाकी ७-८ रचनाएँ और भी उपलब्ध हैं। नेमिश्वरसार, हनुवन्तकथा, प्रद्युम्नचरित, सुदर्शनसार, निर्दोष सप्तमीव्रतकथा, श्रीपालरास, और भविष्यदत्तकथा। इनमे नेमिश्वररास सं० १६२५ में, हनुवन्तकथा सं० १६१६ में, प्रद्युम्नचरित सम्वत् १६२८ मे, सुदर्शनसार सम्वत् १६२९ में, श्रीपालरास स० १६३० में, और भविष्यदत्त कथा सम्वत् १६३३ में बनाकर समाप्त की है। निर्दोष सप्तमी व्रतकथामें रचनाकाल दिया हुआ नहीं है। सम्भव है किसी प्रतिमें वह हो और लेखकोंसे छूट गया हो। इन ग्रन्थोके अतिरिक्त इनकी और भी रचनाओंका होना सभव है जिनका अन्वेषण करना आवश्यक है।

७६वीं प्रशस्ति 'सिद्धान्तसार' ग्रन्थकी है जिसके कर्ता आचार्य नरेन्द्रसेन हैं। जो लाडबागडसंघमें स्थित सेनवंशके विद्वान थे, और गुणसेनके शिष्य थे। प्रशस्तिमें गुरुपरम्पराका निम्न प्रकार उल्लेख किया गया है—पद्मसेन, धर्मसेन शान्तिषेण, गोपसेन, भावसेन, जयसेन, ब्रह्मसेन, वीरसेन, गुणसेन, उदयसेन जयसेन और नरेन्द्रसेन। इनमेंसे गुणसेन उदयसेन और जयसेन ये तीनों विद्वान सम-सामयिक जान पड़ते हैं। नरेन्द्रसेनकी इस एक ही कृतिका पता चला है। ग्रन्थ प्रशस्तिमें रचनाकाल दिया हुआ नहीं है, जिससे यह निश्चित नहीं कहा जा सकता कि यह ग्रन्थ कब रचा गया। पर दूसरे साधनोंसे यह अवश्य कहा जा सकता

है कि यह ग्रन्थ १२वीं १३वीं शताब्दीकी रचना है। क्योंकि 'धर्मरत्नकर' ग्रन्थके कर्ता जयसेनने जो भावसेनके शिष्य थे अपना उक्त ग्रन्थ वि० सम्वत् १०५५ में बना कर समाप्त किया है। इससे अधिकसे अधिक सौ या सवा सौ वर्ष बाद सिद्धान्तसारकी रचना नरेन्द्रसेनने की होगी। ग्रन्थ इस समय सामने नहीं है इसलिए उसका आन्तरिक परीक्षण नहीं किया जा सका और न बिना परीक्षण झप-पट कोई नतीजा ही निकाला जा सकता है।

७७वीं प्रशस्ति 'द्रौपदी नामक प्रबन्ध' की है, जिसके कर्ता जिनसेनसूरि हैं। जिनसेन नामके अनेक विद्वान हुये है उनमें प्रस्तुत जिनसेन किसके शिष्य थे, कहाके निवासी थे और कब हुए हैं? इस विषयमे बिना किसी साधन सामग्रीके कुछ नहीं कहा जा सकता। ग्रन्थमें रचनाकाल भी दिया हुआ नहीं है और न इस ग्रन्थकी रचना इतनी प्रौढ ही जान पडती है, जिससे आदिपुराणके कर्ता भगवज्जिनसेनको द्रौपदी-प्रबन्धका रचयिता ठहराया जा सके। यह कृति तो उनसे बहुत बादके किसी जिनसेन नामके विद्वान द्वारा रची गई है।

७८वीं प्रशस्ति 'यशोधरचरित्र' की है, जिसके कर्ता भट्टारक सोमकीर्ति हैं, जिनका परिचय ४२ नं० की प्रशस्तिमे दिया गया है।

७९ और ८०वीं प्रशस्तियां क्रमश. वर्द्धमानचरित और 'शान्तिनाथ पुराण' की हैं, जिनके कर्ता कवि असग है। इनके पिताका नाम 'पटुमति' था जो शुद्ध सम्यक्त्वसे युक्त श्रावक था और माताकानाम वैरित्ति' था, वह भी शीलादिसद्‌गुणोंके साथ शुद्ध सम्यक्त्वसे विभूपित थी। वर्द्धमानचरित्र की दूसरी प्रशस्ति आरा जैन सिद्धान्तभवनकी ताडपत्रीय प्रति की है। इस ग्रन्थकी प्रथम व द्वितीय प्रशस्तियोंको सामने रखकर पढनेसे यह जान पडता है कि वास्तवमें ये दोनों प्रशस्तियां एक हैं—द्वितीय प्रशस्ति प्रथम प्रशस्तिका ऊपरी भाग है। वे दो अलग अलग प्रशस्तियाँ नहीं है। संभवतः वे लेखकों की कृपासे किसी समय जुदी पड गई हैं।

द्वितीय प्रशस्तिके ऊपरके दोनों पद्योंमें बतलाया गया है कि पुरुरवा

को आदि लेकर अन्तिम वीरनाथ तक ३७ भव-सम्बन्धि-प्रबन्धरूप महावीर चरितको मैंने स्व-पर-बोधनार्थ बनाया है, जो महानुभाव इस वर्द्धमान-चरितको प्रख्यापित ( प्रसिद्ध ) करता है, सुनता है वह परलोकमें सुख प्राप्त करता है। कवि असगने अपना यह चरित सं० ९१० में बनाकर समाप्त किया है। ग्रन्थकर्ताने मुनिनायक भावकीर्तिके पादमूलमें मौद्गल्य पर्वत पर रहकर श्रावकके व्रतोका विधिवत् अनुष्ठान पूर्वक ममता रहित होकर विद्या अध्ययन किया, जिससे मुनि भावकीर्ति असगके विद्यागुरु थे। और बादमें चोड या चोल देशकी वरला नगरीमें जनताके उपकारक श्रीनाथके राज्यको पाकर जिनोपदिष्ट आठ ग्रन्थोंकी रचना की है। वे आठ ग्रन्थ कौनसे हैं। यह प्रशस्ति परसे कुछ भी ज्ञात नहीं होता।

प्रथम प्रशस्तिके चार पद्य तो वे ही हैं जो शान्तिनाथपुराणकी प्रशस्तिमें ज्योंके त्यो रूपसे पाये जाते हैं। और जिनसे अपने माता पिताके नामोल्लेखके साथ शब्द समय रूप समुद्रके पारको प्राप्त होने वाले आचार्य-नागनन्दीके, जिनका चन्द्रमाके समान शुभ्रयश लोकमें विद्यमान था, शिष्य थे। तथा सद्वृत्तके धारक, मृदुस्वभावी, और निश्रेयसके प्रार्थी श्री आर्यनन्दी गुरुकी सम्प्रेरणासे उक्त चरित ग्रन्थकी रचना की गई है।

दूसरी शान्तिनाथ पुराणकी अन्तिम प्रशस्तिके पद्यसे मालूम होता है है कि कविने सन्मतिचरित बनानेके बाद ही इस शान्तिनाथपुराणकी रचना की है और उस रचनाका उल्लेख करते हुए बतलाया गया है कि कविका एक मित्र 'जिनाप्य' नामका था, जो ब्राह्मण होने पर भी पक्षपात रहित था, भव्यजनोंके द्वारा सेव्य, जिनधर्ममें आसक्त, बहादुर, और परलोक भीरु था, उसकी व्याख्यान शीलता और पुराणश्रद्धाको देखकर ही शान्तिनाथ पुराणकी रचना की गई है। कविकी ये दो ही रचनाए उपलब्ध हुई है। शेष ग्रन्थ अन्वेषणीय हैं प्रशस्तिमें इस ग्रन्थ की रचना का समय दिया हुआ नहीं है। पर इतना निश्चित है कि वह स० ९१० के बाद बनाया गया है।

८१ वीं प्रशस्ति 'जिनेन्द्र कल्याणाभ्युदय' नामक प्रतिष्ठासंग्रह की है, जिसके कर्त्ता कवि अय्यपार्य हैं, जो मूल संघान्वयी मुनि पुष्पसेनके शिष्य करुणाकर श्रावक और अर्काम्बा माताके पुत्र थे। उनका गोत्र काश्यप था और वे जैनधर्मके प्रतिपालक थे। कवि अय्यपार्यने वीराचार्य पूज्यपाद और जिनसेनाचार्य भाषित तथा गुणभद्र, वसुनन्दी, आशाधर, एकसंधि और कविहस्तिमल्लके द्वारा कथित पूजा क्रमको धरसेनाचार्यके शिष्य अय्यपार्यने कुमारसेन मुनिकी प्रेरणासे उक्त प्रतिष्ठापाठकी रचना शक संवत् १२४१ ( वि० सं० १३७६ के सिद्धार्थ संवत्सरमें माघ महीने शुक्ल पक्षकी दशमी-के दिन राजा रुद्र कुमारके राज्य कालमें पूर्ण की है। ग्रन्थकार कवि हस्ति-मल्लके ही वंशज जान पडते है।

८२वीं प्रशस्ति 'धन्यकुमारचरित' की है, जिसके कर्ता आचार्य गुण-भद्र है, जो मुनि माणिक्यसेनके प्रशिष्य और नेमिसेनके शिष्य थे। आचार्य गुणभद्रने प्रशस्तिमें अपना जीवन परिचय, तथा गण गच्छ और रचनाकाल आदिका कोई उल्लेख नही किया, जिससे ग्रथके समयका परिचय दिया जाता। हां ग्रन्थकर्ताने अपना यह ग्रन्थ राजा परमार्दिके राज्यकालमें विलासपुरमे लवकंचुक (लेमचू ) गोत्रमें समुत्पन्न साधु शुभचन्द्रके सुपुत्र दानी वल्हणके धर्मानुरागसे बनाया है। राजा परमर्दि किस वंशका राजा था यह प्रशस्ति परसे कुछ मालूम नहीं होता। ग्रन्थकी यह प्रति संवत् १५०१ की लिखी हुई है, जिससे यह स्पष्ट हो जाता है कि उक्त ग्रन्थ संवत् १५०१ से पूर्व रचा गया है, परन्तु कितने पूर्व यह कुछ ज्ञात नहीं होता।

इतिहाससे अन्वेषण करने पर हमें परमार्दि नामके दो राजाओंका उल्लेख मिलता है, जिनमें एक कल्याणके हैहय वंशीय राजाओंमे जोगमका पुत्र पेमार्दि या परमार्दि था[1] जो शक सम्वत् १२०१ (वि० सम्वत् ११८६) में विद्यमान था। यह पश्चिमी सोलंकी राजा सोमेश्वर तृतीयका सामन्त था। तर्दवाडी जिला बीजापुरके निकटका स्थान उसके आधीन

---

१ देखो, भारतके प्राचीन राजवंश प्रथम भाग पृ० ६१

था। इसके पुत्रका नाम विज्जलदेव था। सम्भव है इसके राज्यका विस्तार विलासपुर तक रहा हो।

दूसरे परमार्दि या परमार्द्धिदेव वे हैं जिनका राज्य महोवामें था। जिसकी राजधानी खजुराहा थी। ९वीं सदी में वहाँ चन्देल राजाओंका,व वंश बढ़ा उसका प्रथम राजा नानकदेव था और आठवां राजा धंगराजने, जैसा कि ईस्वी सन् ९५४ के लेख १ से प्रकट है। इनमें एक राजा परमद्ध या परमार्दिदेव नामका हो गया है जिसके यहां प्रसिद्ध आला ऊदल नौकर थे और जो पृथ्वीराज चौहानके युद्धमें पराजित हुए थे। युद्धमें राजा परमल हार गया था जिसका उल्लेख ललितपुरके पास मदनपुरके लेख २ में मिलता है। बहुत सम्भव है कि इसका राज्य विलासपुरमें रहा हो, क्योंकि इसके यहाँ राज्य होनेकी अधिक सम्भावना है। यदि यह अनुमान ठीक हो तो यह ग्रन्थ विक्रमकी १३वीं शताब्दीकी के प्रारम्भ की रचना हो सकती है।

८३वीं प्रशस्ति 'सिद्धिविनिश्चय-टीकाकी है जिसके कर्ता आचार्य अनन्तवीर्य है जो रविभद्रके पादोपजीवी अर्थात् उनके शिष्य थे। टीकाकार अनन्तवीर्य आचार्य अकलंकदेवके ग्रन्थोंके मर्मज्ञ, विशिष्ट अभ्यासी और विवेचयिता विद्वान थे जो उनके प्रकरणोंके तलद्रष्टा तथा व्याख्याता

---

१ देखो, इण्डियन एण्टी क्वेरी भाग १०

२ मदनपुरमें एक बारादरी है, जो खुली हुई ६ समचौरस खम्भोंसे रक्षित है। इसके खभों पर बहुत ही मूल्यवान एवं उपयोगी लेख अंकित हैं। इनमें दो छोटे लेख चौहान राजा पृथ्वीराजके राज्य समयके हैं। जिनमें उक्त राजा परमार्दिको व उसके देश जेजा सकूतीको स० १२३९ या 1182 A.D. में विजित करनेका उल्लेख है। इस मदनपुरको चन्देलवंशी प्रसिद्ध राजा मदनवर्माने बसाया था, इसीसे इसका नाम मदनपुर आज तक प्रसिद्धिमें आ रहा है।

—देखो, संयुक्त प्रा० प्राचीन जैन स्मारक पृ० ५२

होनेके साथ साथ कुशल टीकाकार भी थे। टीकाकारने ग्रन्थके गहन एवं विषम-पदोंका विवेचन कर अभ्यासार्थियोंके लिये उसे सुगम बना दिया है। चूंकि टीकाके अन्तमें कोई प्रशस्ति आदि नहीं है इस कारण टीकाकार और उनके गुरुके समयादि सम्बन्धमें निश्चयत. कहना सभव नहीं है। पर इतना अवश्य कहा जा सकता है कि प्रस्तुत अनन्तवीर्य विक्रम की ११वीं शताब्दीके विद्वान वादिराज और प्रभाचन्द्रसे पूर्व वर्ती हैं। और वे सम्भवतः ६ वीं दशमी शताब्दीके विद्वान जान पड़ते हैं।

८४वीं और ८५वीं प्रशस्तियां क्रमश. 'प्रायश्चित्तसमुच्चय सचूलिकवृत्ति' और 'योगसंग्रहसार' नामके ग्रन्थों की है, जिनके कर्त्ता श्रीनन्दीगुरु हैं जो गुरुदासके शिष्य थे। प्रस्तुत वृत्तिकी श्लोक संख्या दो हजार श्लोक प्रमाण बतलाई गई है।

श्रीनन्दी नामके अनेक विद्वान हो चुके हैं उनमें एक श्रीनन्दी कल्याणकारक वैद्यक ग्रन्थके कर्त्ता उग्रदित्याचार्यके गुरु थे×। इनका समय विक्रम की नवमी शताब्दी है। दूसरे श्रीनन्दी बलात्कारगणके आचार्य थे जो श्रीचन्द्रके गुरु थे। श्रीचन्द्रने अपना पुराणसार वि० स० १०८० में बनाकर समाप्त किया है,* अतः इन श्रीनन्दीका समय ग्यारहवीं शताब्दीका मध्य काल जानना चाहिये। तीसरे श्रीनन्दी वे हैं जिनका उल्लेख वसुनन्याचार्यने अपने उपासकाध्ययनकी प्रशस्ति मे किया है और उन्हें नयनन्दीका गुरु सूचित किया है ‡ जो वसुनन्दी आचार्य से कमसे कम ७५ वर्ष पूर्व हुए होंगे। संभवतः यह श्रीनन्दी वे भी हो सकते हैं जो श्रीचन्द्रके गुरु थे। और

---

× देखो, कल्याणकारक प्रशस्ति।

* देखो जैन साहित्य और इतिहास पृष्ठ २३५

‡ कित्ती जस्सिदु सुब्भा सयलभुवणमज्झे जहिच्छं भमित्ता
णिच्च सा सज्जणाणं हिययवयण सोए णिवासं करेइ।
जो सिद्धंतंबुरासिं सुणायतरणिमासेज्ज लीलाए तिण्णो,
वण्णेउं को समत्थो सयल गुणगण सेवियड्ढो वि लोए॥

भिन्न हो तो भी कोई आश्चर्य नहीं। चौथे श्रीनन्दी वे हैं जिनका उल्लेख होय्यसलवंशके शक सं० १०४७ के श्रीपाल त्रैविद्यवाले शिलालेखमें किया गया है। और पाचवें श्रीनन्दीका उल्लेख ऊपर किया जाचुका है। इन चारोंमें से किसी भी श्रनन्दीके साथ गुरुदास नामके विद्वानका कोई सम्बन्ध प्रतीत नहीं होता, अतएव सामग्रीके अभावमें यह कहना कठिन है। कि प्रस्तुत श्रीनन्दी और गुरुदास कब हुए हैं। यह विशेष अनुसंधान की अपेक्षा रखता है।

८६वीं प्रशस्ति 'भावशतक' नामक ग्रन्थ की है। जिसके कर्ता कवि नागराज हैं। कार्पाटि गोत्र रूप समुद्रकेलिये चन्द्रसम मुनि 'श्रीधन' हुए जो 'विद्याधर' इस नामसे लोकमें विश्रुत हुए। इनका पुत्र द्यालपाल था और द्यालपालकी भार्या लक्ष्मीसे उत्पन्न पुत्र नागराज नामका हुआ। प्रस्तुत नागराज ही 'भावशतक'का कर्ता है। नागराज नामके कई विद्वान हुए हैं। समन्तभद्र भारतीनामकस्तोत्रके कर्ता भी नागराज हैं। और नागराज नामके एक कवि शकसं १२५३ में हो गए हैं ऐसा कर्णाटक कविचरितसे ज्ञात होता है। भावशतकके कर्ता नागराज क्या इन दोनोंसे भिन्न हैं या एक ही हैं। इसके जाननेका साधन अभीतक उपलब्ध नहीं है। वह विशेष अन्वेषणसे प्राप्त हो सकेगा।

८७वीं प्रशस्ति 'तत्त्वसार-टीका' की है जिसके कर्ता भ० कमलकीर्ति हैं। मूल ग्रन्थ आचार्य देवसेनकी प्रसिद्ध कृति है जो विमलसेन गणधरके शिष्य थे। भट्टारक कमलकीर्ति काष्ठासंघ, माथुरगच्छ और पुष्करगणके भट्टारक क्षेमकीर्ति, हेमकीर्ति, संयमकीर्तिकी परम्परामें हुए और भ० अमलकीर्तिके शिष्य थे। उन्होने कायस्थ माथुरान्वयमें अग्रणी अमरसिंहके मानसरूपी अरविन्दको विकसित करनेके लिए दिनकर (सूर्य) स्वरूप इस टीकाकी रचना की है। अर्थात् यह टीका उनके लिये लिखी गई और उन्हें बहुत पसन्द आई है।

एक कमलकीर्ति नामके विद्वान और हुए हैं जो भ० शुभचन्द्रके पट्टधर थे। महाकवि रइधूने अपने 'हरिवंशपुराण' की प्रशस्तिमें उनका

उल्लेख निम्न वाक्योंमें किया है—

"कमलकित्ति उत्तम खमधारउ, भव्वह भव-अम्भोणिहितारउ ।
तस्स पट्ट कणयद्दि परिट्ठिउ, सिरिसुहचन्द सु-तवउवकंट्ठिउ।"
—आदि प्रशस्ति

"जिणसुत्तअत्थ अलहन्तएण सिरिकमलकित्तिपयसेवएण ।"
सिरिकंजकित्ति पट्टंधरेसु, तच्चत्थ सत्थभासण-दिणेसु ।
उदण मिच्छत्ततमोहणासु, सुहचन्द भडारउ सुजस वासु।"
—अन्तिम प्रशस्ति

इन वाक्योंमें उल्लिखित कमलकीर्ति कनकाद्रि (सोनागिर) के पट्ट गुरु थे, और कनकाद्रिके पट्ट पर भ० शुभचन्द्र प्रतिष्ठित हुए थे ।

यदि इन दोनों कमलकीर्ति नामके विद्वानोंका सामंजस्य बैठ सके, तो समय निर्णयसे सहायता मिल सकती है, परन्तु इन दोनों कमलकीर्तियों की गुरु परम्परा एक नही जान पडती है प्रथम कमलकीर्ति अमलकीर्तिके शिष्य हैं। और दूसरे कमलकीर्तिके पट्ट पर शुभचन्द्र प्रतिष्ठित हुए थे। इनका समय १५वीं शताब्दीका अन्तिम चरण और १६वीं का पूर्वार्द्ध है। प्रथमका समय क्या है ? यह ग्रन्थ प्रशस्ति परसे ज्ञात नहीं होता। हो सकता है कि दोनो कमलकीर्ति भिन्न भिन्न समयवर्ती विद्वान हो पर वे १५वीं १६वीं शताब्दीसे पूर्वके विद्वान नहीं ज्ञात होते, संभव है वे पूर्ववर्ती भी रहे हों, यह विचारणीय है ।

८८वीं प्रशस्ति 'यशोधरमहाकव्य-पंजिका' की है। जिसके कर्ता पं० श्रीदेव है। श्रीदेवने पजिकामें अपनी कोई गुरु परम्परा नहीं दी और न पंजिकाका कोई रचना समय ही दिया है इस पंजिकाका समय निश्चित करना कठिन है। पंजिकाकी यह प्रति सं० १५३९ की लिखी हुई है, जो फाल्गुन सुदी ८ रविवार के दिन लिखाकर मूलसंघी मुनि रत्नकीर्ति-के उपदेशसे एक खंडेलवाल कुटुम्बकी ओरसे ब्रह्म होलाको प्रदान की गई है। इससे इतना तो स्पष्ट है कि उक्त पंजिका सं० १५३९ के बादकी कृति न होकर उससे पहले ही रची गई है। कितने पहले रची गई इसकी

पूर्वावधि शक सं० ८८१ (वि० स० १०१६) के बाद किसी समय होना चाहिये, जो कि उक्त काव्यका रचनाकाल है।

८९वीं प्रशस्ति पुरुषार्थानुशासन' नामक ग्रन्थ की है जिसके कर्ता कवि गोविन्द हैं जो पद्मश्री मातासे उत्पन्न हींगाके सुपुत्र थे। इनकी जाति अग्रवाल और गोत्र गर्ग था। यह जिनशासनके भक्त थे। ग्रन्थ में उल्लेख है कि माथुर कायस्थोंके वशमें खेतल हुआ, जो बन्धुलोक रूपी तारागणोंसे चन्द्रमाके समान प्रकाशमान था। खेतलके रतिपाल नामका पुत्र हुआ, रतिपाल के गदाधर और गदाधर के अमरसिंह और अमरसिंह के लक्ष्मण पुत्र हुआ, जिसकी बहुत प्रशंसा की गई है। अमरसिंह मुहम्मद बादशाहके द्वारा अधिकारियोंमें सम्मलित होकर प्रधानताको प्राप्त करके भी गर्वको प्राप्त नहीं हुए थे इनकी इस कायस्थ जाति में अनेक विद्वान हुए हैं जिन्होने जैनधर्मको अपनाकर अपना कल्याण किया है। कितने ही अच्छे कवि हुए हैं, जिनकी सुन्दर रचनाओं से साहित्य विभूषित है। कितने ही लेखक भी हुए हैं। कवि ने यह ग्रन्थ उक्त लक्ष्मण के ही नामांकित किया है। क्योंकि वह इन्हीं की प्रेरणादि को पाकर उसके बनाने में समर्थ हुए हैं।

ग्रन्थ प्रशस्तिमें कहीं पर भी रचनाकाल दिया हुआ नहीं है, जिससे कविका निश्चित समय दिया जा सकता। हां, प्रशस्तिमें अपनेसे पूर्व वर्ती कवियोंका स्मरण जरूर किया गया है जिनमें समन्तभद्र, भट्ट अकलंक, पूज्यपाद, जिनसेन, रविषेण, गुणभद्र, वट्टकेर, शिवकोटि, कुन्दकुन्दाचार्य, उमा स्वाति, सोमदेव, वीरनन्दी, धनजय, असग, हरिचन्द जयसेन, और अमितगति १ ये नाम उल्लेखनीय हैं।

इन नामोंमे हरिश्चन्द्र और जयसेन ११वीं और १३वीं शताब्दीके विद्वान् हैं अत, गोविन्द कवि १३वीं शताब्दीके विद्वान तो नहीं हैं। किन्तु इस प्रशस्तिमें मलयकीर्ति और कमलकीर्ति नामके आचार्योंका भी उल्लेख

---

१—देखो बम्बई प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक, पृ० १२०

किया है, जिनका समय वि० की १४वीं शताब्दी है, अतः यह १४वीं शताब्दीके बादकी रचना जान पड़ती है।

९०,९७,९८,९९,१००,१०१ की ये छह प्रशस्तियाँ क्रमशः नागकुमारचरित्र सरस्वती (भारती) कल्प, कामचाण्डाली कल्प ज्वालिनी कल्प, भैरव पद्मावती कल्प सटीक और महापुराण नामक ग्रन्थोंसे सम्बन्ध रखते है, जिनके कर्ता उभय भाषा कवि चक्रवर्ती आचार्य मल्लिषेण हैं, जो महामुनि जिनसेनके शिष्य और कनकसेनके प्रशिष्य थे। यह कनकसेन उन अजितसेनाचार्यके शिष्य थे जो गङ्गवंशीय नरेश राचमल्ल और उनके मन्त्री एवं सेनापति चामुण्डरायके गुरु थे। गोम्मटसारके कर्ता आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीने उनका 'भुवणगुरु' नामसे उल्लेख किया है। जिनसेनके अनुज नरेन्द्रसेन भी प्रख्यात कीर्ति थे। कवि मल्लिषेण विद्वान कवि तो थे ही, साथ ही उन्होंने अपनेको सकलागममें निपुण और मंत्रवादमें कुशल सूचित किया है। मंत्र-तंत्र-विषयक आपके ग्रन्थोंमें स्तंभन, मारण, मोहन और वंशीकरण आदिके प्रयोग भी पाये जाते है, जिनके कारण समाजमें आपकी प्रसिद्धि मंत्र-तंत्र वादीके रूपमें चली आ रही है। आप उभयभाषा (सं०प्रा०)के प्रौढ़ विद्वान थे, परन्तु आपकी प्राय. सभी रचनाएँ संस्कृत भाषामें प्राप्त हुई हैं। प्राकृत भाषाकी कोई भी रचना प्राप्त नहीं हुई। महापुराणको छोड़कर आपके उपलब्ध सभी ग्रन्थोंमें रचना समय दिया हुआ नहीं हैं जिससे यह बतला सकना संभव नहीं है कि आपने ग्रन्थ प्रणयनका यह कार्य कबसे कब तक किया है और अपने जन्मसे इस भूमण्डल को कबसे कब तक अलंकृत किया है।

परन्तु कविने अपना महापुराण नामका संस्कृत ग्रन्थ शक सवत् ९६९ (वि० संवत् ११०४) में ज्येष्ठ शुक्ला पंचमीके दिन मूलगुन्द, नामक नगरके जैनमन्दिरमें, जो उस समय तीर्थरूपमें प्रसिद्धिको प्राप्त था, स्थित होकर रचा है। प्रस्तुत मुलगुन्द बम्बई प्रान्तके प्राचीन

जैन स्मारक पृ० १२० मे धारवाड जिले की गदग तहसीलसे १२ मील दक्षिण पश्चिमकी ओर बतलाया गया है। और वहां पर चार जैन मन्दिर इस समय भी बतलाए गए हैं, जिनमें शक सं० ८२४,८२५, ६०२, ६७५, १०५३, ११६७, १२७५, और १५६७ के शिलालेख भी अङ्कित हैं। इन मन्दिरोंमें तीन मन्दिरोके नाम श्री चन्द्रप्रभु श्री पार्श्वनाथ और हीरी मन्दिर बतलाए गए हैं।

मूलगुन्डके एक शिलालेखमें आसार्य-द्वारा सेनवशके कनकसेन मुनिको नगरके व्यापारियोंकी सम्मतिसे एक हजार पानके वृक्षोंका एक खेत मन्दिरोंकी सेवार्थ देनेका उल्लेख है। महापुराणके उक्त रचनाकालसे मल्लिषेणाचार्यके समय विक्रमकी ११वीं शताब्दीका उत्तरार्ध और १२वीं शताब्दीका पूर्वार्ध जान पड़ता है।

उक्त छह ग्रन्थों की प्रशस्तियोंके अतिरिक्त 'सज्जन चित्त वल्लभ नामका एक २५ पद्यात्मक संस्कृत ग्रन्थ भी इन्हींकी कृति बतलाया जाता है जो हिन्दी पद्यानुवाद और हिन्दी टीकाके साथ प्रकाशित हो चुका है।

इनके सिवाय 'विद्यानुवाद' नामका एक ग्रन्थ और भी जयपुर के पं० लूणकरणजीके शास्त्र भण्डारमे मौजूद है जिसकी पत्र सख्या २३८ और २४ अध्यायोसे पूर्ण हुआ है। यह ग्रन्थ प्रति सचित्र है।*

६१वीं प्रशस्ति "ज्वालिनीकल्प' नामके ग्रन्थ की है, जिसके कर्ता आचार्य इन्द्रनन्दी योगीन्द्र हैं, जो मन्त्र शास्त्रके विशिष्ट विद्वान थे तथा वासवनन्दीके प्रशिष्य और वप्पनन्दीके शिष्य थे। इन्होने हेलाचार्य द्वारा उदित हुए अर्थको लेकर इस 'ज्वालिनी कल्प' नामक मन्त्र शास्त्र की रचना की है। इस ग्रन्थमें मन्त्रि, ग्रह, मुद्रा, मण्डल, कटुतैल, वश्यमन्त्र, तन्त्र, स्नपनविधि नीराजनविधि और साधन-विधि नामके दश अधिकारो द्वारा मन्त्र शास्त्र विषयका महत्त्वका कथन दिया हुआ

* देखो, राजस्थानके जैनशास्त्रभण्डारोंकी ग्रन्थ-सूची भाग २ पृ० ४१

है। इस ग्रन्थकी आद्य प्रशस्तिके २२वें पद्यमें ग्रन्थ की रचनाका प्रायः पूरा इतिवृत्त' बतलाया गया है कि देवीके आदेशसे 'ज्वालिनीमत' नामका एक ग्रन्थ 'मलय नामक दक्षिण देशके हेम नामक ग्राममें द्रवणाधीश्वर हेलाचार्य ने बनाया था। उनके शिष्य गंगमुनि, नीलग्रीव और बीजाव नामके हुए, और 'सांतिरसव्वा' नामक आर्यिका तथा 'विरुवट्ट' नामक क्षुल्लक भी हुआ इस गुरुपरिपाटी एवं अविच्छिन्न सम्प्रदायसे आया हुआ मन्त्रवादका यह ग्रन्थ कंदर्पने जाना और उसने भी अपने पुत्र गुणनन्दी नामक मुनिके प्रति व्याख्यान किया उन दोनोंके पास रहकर इन्द्रनन्दीने उस मन्त्र शास्त्रका ग्रन्थतः और अर्थतः सविशेषरूपसे ग्रहण किया। इन्द्रनन्दीने उसक्लिष्ट प्राचीन शास्त्र को हृदयमें धारणकर ललित आर्या और गीतादि छन्दोंमें हेलाचार्यके उक्त अर्थको ग्रन्थ परिवर्तनके साथ सम्पूर्ण जगतको विस्मय करने वाले 'भव्य हितंकर' इस ग्रन्थ की रचना मान्यखेट ( मलखेड़ा) के कटकमें राजा श्रीकृष्णके राज्यकालमें शक सं० ८६१ ( वि० संवत् ९९६ ) में समाप्त की थी। इससे यह इन्द्रनन्दी विक्रमकी १०वी शताब्दीके उत्तरार्धके विद्वान हैं। इस नामके और भी अनेक विद्वान हुए हैं। परन्तु यह इन्द्रनन्दी उन सबमें प्राचीन और प्रभावशाली जान पडते है। गोम्मटसारके कर्ता आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्त चन्द्रवर्तीने जिन इन्द्रनन्दीका 'श्रुतसागरके पारको प्राप्त' जैसे विशेषणोंके द्वारा स्मरण किया है वे इन्द्रनन्दी संभवत. यही जान पड़ते हैं, जो उनके दादागुरु थे। पर वे इन्द्रनन्दी इनसे भिन्न प्रतीत होते हैं जो इन्द्रनन्दी संहिता ग्रन्थके कर्ता और नीति शास्त्र नामक संस्कृत ग्रन्थके कर्ता हैं। और यह इनसे बादके विद्वान जान पडते हैं।

९२वीं प्रशस्ति 'स्वर्णाचलमाहात्म्य' की है जिसके कर्ता दीक्षित देवदत्त है जिनका परिचय ४९वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

९३वीं और १७०वीं प्रशस्तियाँ क्रमशः 'धर्मचक्रपूजा' तथा वृहत् सिद्धचक्रपूजा' की है, जिनके कर्ता बुधवीरु या वीर कवि है। इनका वंश

अग्रवाल था और यह साहू 'तोतू' के पुत्र थे, जो भट्टारक हेमचन्द्रके शिष्य थे। कवि वीरुने 'धर्मचक्र' की यह पूजा विक्रम संवत् १५८६ में रोहितासपुर (रोहतक) नगरके पार्श्वनाथ जिनमन्दिरमें की है। जिसे पद्मावतीपुरवाल* पंडित जिनदासके उपदेशसे बनाया गया है। इस पूजा ग्रन्थकी प्रशस्तिमें इससे पूर्व तीन ग्रन्थोंके रचेजानेके नामोल्लेख पाये जाते हैं। उनमें अन्तके दो ग्रन्थ 'नन्दीश्वरपूजा' और 'ऋषिमण्डलयंत्रपूजा-पाठ' ये दोनों ग्रन्थ अभी मेरे देखने में नहीं आए। इनके अतिरिक्त उन्होंने और ग्रन्थोंकी रचना की यह कुछ ज्ञात नहीं होता।

बृहत्सिद्धचक्रपूजाकी प्रशस्तिसे ज्ञात होता है कि कवि वीरुने उसे विक्रमसम्वत् १५८४ में देहलीके मुगल बादशाह बाबरके राज्यकालमें उक्त रोहितासपुरके पार्श्वनाथमन्दिरमें बनाया है। पंडित जिनदास काष्ठासंघ माथुरान्वय और पुष्करगणके भट्टारक कमलकीर्ति कुमुदचन्द्र और भट्टारकयशसेनके अन्वयमें हुए हैं। यशसेनकी शिष्या राजश्री नामकी थी, जो संयमनिलया थी। उसके भ्राता पद्मावतीपुरवाल वंशमें समुत्पन्न नारायणसिंह नामके थे, जो मुनि दान देनेमें दक्ष थे। उनके पुत्र जिनदास नामके थे जिन्होंने विद्वानोंमें मान्यता प्राप्त की थी। इन्हीं पंडित जिनदासके आदेशसे उक्त पूजापाठकी रचना की गई है और इसीलिए यह ग्रन्थ भी इन्हींके नामांकित किया गया है।

९४वीं, ११३वीं, १३५वीं, १३६वीं, १३७वीं, १३८वीं, प्रशस्तियाँ क्रमशः 'शब्दाम्भोजभास्कर' 'तत्त्वार्थवृत्तिपद विवरण' 'पंचास्तिकाय प्रदीप' 'आत्मानुशासनतिलक' 'आराधना गद्य कथा-प्रबन्ध और 'प्रवचनसरोजभास्कर' नामक ग्रन्थों की हैं। इनमें प्रथम प्रशस्ति एक व्याकरण ग्रन्थ की है, जो 'जैनेन्द्रमहान्यासके नामसे प्रसिद्ध है। यह ग्रन्थ अपूर्णरूपमें ही उपलब्ध है—ग्रन्थ की अधिकांश प्रतियाँ तीन अध्याय तक और कोई कोई प्रति साढ़े तीन अध्याय की भी लिखित प्राप्त होती है×।

---

× इसके सम्बन्धमें पं० महेन्द्रकुमारजी 'न्यायाचार्यने न्याय कुमुदचन्द्र द्वितीयाभागकी प्रस्तावनामें विशेष विचार किया है।

दूसरी प्रशस्ति 'तत्त्वार्थवृत्तिपद-विवरण' की है जो आचार्य देवनन्दी या पूज्यपाद द्वारा गृद्धपिच्छाचार्यके तत्त्वार्थसूत्र पर लिखी गई 'तत्त्वार्थवृत्ति' (सर्वार्थसिद्धि) नामकी एक अर्थ बहुल गंभीर व्याख्या है जिसके विषम-पदोंका संक्षिप्त अर्थ उक्त टिप्पणमें दिया हुआ है। तीसरी प्रशस्ति आचार्य कुन्दकुन्दके पंचत्थिपाहुड या पंचास्तिकाय की प्रदीप नामक टीका ग्रन्थ है। चौथी प्रशस्ति आचार्य गुणभद्रके आत्मानुशासनके 'तिलक' नामक टिप्पण की है। पाचवीं प्रशस्ति 'आराधनाकथा-प्रबन्ध' नामक गद्यकथाकोशकी है और छठवीं प्रशस्ति आचार्य कुन्दकुन्दके प्रवचनसार नामक ग्रन्थ पर लिखे गये 'प्रवचन-सरोजभास्कर' नामक टिप्पण की है। इन छहों टीकादि ग्रन्थोंके कर्ता आचार्य प्रभाचंद्र है, जो पद्मनंदी सैद्धान्तिकके शिष्य थे ❀ और दक्षिण देशसे आकर राजा भोजकी सुप्रसिद्ध धारानगरीके निवासी आचार्य माणिक्य-नन्दीके, जो न्यायशास्त्रमें पारंगत विद्वान थे, न्यायविद्याके शिष्य हुए थे। माणिक्यनंदीके अनेक शिष्य उस समय धर्म, न्याय, दर्शन, व्याकरण और काव्य अलंकारादिक विषयोंका अध्ययन-अध्यापन कर रहे थे। उनमें 'सुदंसण चरिउ' के कर्ता श्रीनन्दीके शिष्य नयनन्दी भी आचार्य माणिक्य-नन्दीके प्रथम विद्याशिष्य थे। इस समय माणिक्यनन्दीकी एक महत्वपूर्ण सूत्रात्मक कृति उपलब्ध है, जो उनके दर्शनशास्त्रके मर्मज्ञ विद्वान् होनेकी सूचना करती है। उस समय तक दर्शनशास्त्रपर ऐसी अनमोल बहुअर्थ-मूलक सूत्ररचना जैन समाजमें नहीं रची गई थी, जिसकी पूर्ति आचार्य माणिक्यनन्दीने की है और जिसका संक्षिप्त परिचय आगे दिया गया है। आचार्य माणिक्यनन्दीके गुरु त्रैलोक्यनन्दी थे, जो अशेष ग्रन्थोंमें पारगत थे और गणी रामनंदीके शिष्य थे×।

---

❀ भव्याम्भोजदिवाकरो गुणनिधिर्योऽभूज्जगद्भूषणः,
सिद्धान्तादिसमस्तशास्त्रजलधिः श्रीपद्मनन्दि प्रभुः।
तच्छिष्यादकलङ्कमार्गनिरतात्सन्न्यासमार्गोऽखिल.,
सुव्यक्तोऽनुपमप्रमेयरचितो जातः प्रभाचन्द्रत.॥ —न्यायकुमुदचन्द्र

× णरिंदामरिंदाहिवाणंदवंदी, हुओ तस्स सीसो गणी रामणंदी।

नयनदीने अपने 'सकलविधि-विधान काव्य' नामक ग्रंथकी प्रशस्तिमें उन्हें महापंडित सूचित किया है और उनका उल्लेख निम्न पंक्तियोंमें किया है। साथ ही अपने सहाध्यायी प्रभाचन्द्रका स्मरण भी किया है।

यथा—

पच्चक्ख-परोक्ख पमाणणीरे, णय-तरल तरंगावलि गहीरे।
वर सत्तभंग-कल्लोलमाल, जिणसासण-सरि णिम्मल सुसाल।
पंडियचूडामणि विबुहचंदु, माणिक्कणंदि उप्पण्णु कंदु॥

इन पद्योंमें ग्रन्थकर्ताने माणिक्यनन्दीको प्रत्यक्ष, परोक्ष प्रमाणरूप चचल तरंग समूहसे गम्भीर, उत्तम सप्तभंगरूप कल्लोलमालासे भूषित तथा जिनशासनरूप निर्मल सरोवरके सरोज तथा पडितोका चूड़ामणि प्रकट किया है, जिससे वे न्यायशास्त्रके अद्वितीय विद्वान् जान पड़ते हैं। इनकी 'परीक्षामुख नामकी एक सुन्दर कृति है जो न्यायशास्त्रके दोहनसे निकाले हुए अमृतके समान उपयोगी हैं× यह संक्षिप्त, सरल और अर्थगाम्भीर्यसे युक्त है तथा न्यायशास्त्रके प्रारम्भिक विद्वानोंके लिये बड़े कामकी चीज है। परीक्षामुखकी रचना माणिक्यनन्दीने न्यायशास्त्रको लक्ष्यमें रख कर ही की है उसमें आगमिक परम्परासे सम्बन्ध रखनेवाले अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा तथा नयादिके स्वरूपका समावेश नहीं किया गया है। परीक्षामुखमें छह अध्याय हैं। जिनमें प्रमाणका स्वरूप, संख्या, परोक्षप्रमाण, फल और प्रमाणाभास और प्रमाणका विषय विवेचन किया गया है, जो मनन करने योग्य है। इस पर विशाल टीका लिखी गई है। और अनेक टिप्पण।

श्वेताम्बरीय विद्वान् देवसूरिने तो 'प्रमाणनयतत्त्वालोककी रचना करते हुए परीक्षामुखके सूत्रोको शब्द-परिवर्तनके साथ पूरे ग्रन्थको अपना

---

असेसाण गंथम्मि पारम्मि पत्तो तवेयंग वीभव्व राईव मित्तो॥
गुणावासभूओ सु-तेलोक्कणंदी, महापंडिओ तस्स माणिक्कणंदी॥
—सुदर्शनचरित प्रशस्ति, आमेर भंडार

× अकलंकवचोम्भोधेरुद्दध्रे येन धीमता।
न्यायविद्यामृतं तस्मै नमो माणिक्यनन्दिने॥ —प्रमेयरत्नमाला

लिया है, पर कृतज्ञताके नाते उनका स्मरण भी नहीं किया*।

श्रवणबेलगोलके ४० वें नं० के शिलालेखमें मूलसंघान्तर्गत नन्दीगण-के भेदरूप देशीयगणके गोल्लाचार्यके शिष्य एक अविद्धकर्ण कौमारव्रती पद्मनन्दी सैद्धान्तिकका उल्लेख है जो कर्णवेध संस्कार होनेसे पूर्व ही दीक्षित हो गए थे, उनके शिष्य और कुलभूषणके सधर्मा एक प्रभाचन्द्रका उल्लेख पाया जाता है जिसमें कुलभूषणको चारित्रसागर और सिद्धान्त-समुद्रके पारगामी बतलाया है, और प्रभाचन्द्रको शब्दाम्भोरुहभास्कर तथा प्रथित तर्कग्रन्थकार प्रकट किया है। इस शिलालेखमें मुनि कुल-भूषणकी शिष्यपरम्पराका भी उल्लेख निहित है।

> अविद्धकर्णादिकपद्मनन्दी सैद्धान्तिकाख्योऽजनि यस्य लोके।
> कौमारदेवव्रतिता प्रसिद्धिर्जीयात्तु सज्ज्ञाननिधिः स धीरः॥
> तच्छिष्यः कुलभूषणाख्ययतिपश्चारित्रवारांनिधि—
> सिद्धान्ताम्बुधिपारगो नतविनेयस्तत्सधर्मो महान्।
> शब्दाम्भोरुहभास्करः प्रथिततर्कग्रन्थकारः प्रभा—
> चन्द्राख्या मुनिराज पंडितवर श्रीकुन्दकुन्दान्वय.॥
> तस्य श्रीकुलभूषणाख्यसुमुनेश्शिष्यो विनेयस्तुत—
> सद्वृत्तः कुलचन्द्रदेवमुनिपस्सिद्धान्तविद्यानिधिः॥

श्रवणबेलगोलके ५५ वे शिलालेखमें मूलसघ देशीयगणके देवेन्द्र सैद्धान्तिकसे शिष्य चतुर्मुखदेवके शिष्य गोपनन्दी और इन्हीं गोपनन्दीके सधर्मा एक प्रभाचन्द्रका उल्लेख और भी किया गया है। जो प्रभाचन्द्र धाराधीश्वर राजा भोज द्वारा पूजित थे और न्यायरूप कमलसमूहको विक-सित करने वाले दिनमणि, और शब्दरूप अब्जको प्रफुल्लित करने वाले रोदोमणि ( भास्कर ) सदृश थे। और पण्डितरूपी कमलोको विकसित करनेवाले सूर्य तथा रुद्रवादिदिग्गजोके वश करने के लिये अंकुशके

---

* देखो अनेकान्त वर्ष २ किरण १० पृ० ५८४ में प्रकाशित 'प्रमाणनय तत्त्वालोककी आधारभूमि नामका मेरा लेख।

समान थे तथा चतुर्मुख देवके शिष्य थे×।

इन दोनों ही शिलालेखोंमें उल्लिखित प्रभाचन्द्र एक ही विद्वान जान पड़ते हैं। हाँ, द्वितीय लेख (५५) में चतुर्मुख देवका नाम नया जरूर है, पर यह सम्भव प्रतीत होता है कि प्रभाचन्द्रके दक्षिणसे धारामें आनेके पश्चात् देशीयगणके विद्वान चतुर्मुखदेव भी उनके गुरु रहे हो तो कोई आश्चर्य नहीं, क्योंकि गुरु भी कई प्रकारके होते हैं—दीक्षागुरु, विद्यागुरु आदि एक-एक विद्वानके कई-कई गुरु और कई-कई शिष्य होते थे। अतएव चतुर्मुखदेव भी प्रभाचन्द्रके किसी विषयमें गुरु रहे हों, और इसलिए वे उन्हें समादरकी दृष्टिसे देखते हों तो कोई आपत्तिकी बात नहीं, अपनेसे बड़ेको आज भी पूज्य और आदरणीय माना जाता है।

विक्रमकी १०वीं, ११वीं और १२वी शताब्दीमें धारानगरी जन-धनसे पूर्ण और सस्कृत विद्याका केन्द्र बनी हुई थी। वहाँ जैन जैनेतर विद्वानोका खासा जमघट लगा रहता था। अवन्ति देशका शासक राजा भोज जितना पराक्रमी और प्रतापी था वह उतना ही विद्याव्यसनी भी था। वहां पर विद्यासदन (सरस्वती पाठशाला) नामका एक विशाल विद्यापीठ भी था। जिसमें सुदूर देशोके विद्यारसिक अपनी ज्ञान-पिपासाको शान्त करते थे। उस समय धारा नगरी और आस-पासके स्थानोंमें अनेक जैन विद्वान और विविध गण-गच्छोके दिगम्बर साधु निवास करते थे। अनेक मुनियों आचार्यो और विद्वानोने धारा और तत् समीपवर्ती नगरोमें रहते हुए ग्रन्थ-

---

× श्रीधाराधिपभोजराज-मुकुट-प्रोताश्म-रश्मि-च्छटा—
च्छाया-कुङ्कुम-पंक-लिप्तचरणाम्भोजात-लक्ष्मीधव.
न्यायाब्जाकरमण्डने दिनमणिश्शब्दाब्ज-रोदोमणि —
स्थयात्पण्डित-पुण्डरीक-तरणिः श्रीमान्प्रभाचंद्रमा ॥१७॥
श्रीचतुर्मुखदेवाना शिष्योऽधृष्य. प्रवादिभि, ।
पण्डितश्रीप्रभाचंद्रो रुद्रवादि-गजांकुश ॥१८॥
—जैन शिलालेख स० भा० १ पृ० ११८

रचनाएँ की हैं। धारामें उस समय जैन विद्वानोंके कितने ही संघ विद्यमान थे, खासकर माथुरसंघ और लाडबागड संघके अनेक मुनियोंका वह विहार-स्थल बना हुआ था। दशवीं शताब्दीसे १३वीं शताब्दि तक धारामें जैनधर्मका खूब उत्कर्ष रहा है। उसके बाद वहाँ मुसलमानोंका शासन हो जानेसे हिंदू संस्कृतिके साथ जैन संस्कृतिको भी विशेष हानि उठानी पडी। पुरातत्त्वकी दृष्टिसे धारा और उसके आस-पासके स्थान आज भी महत्वके हैं और वहाँके भूगर्भमें महत्त्वकी पुरातत्त्व सामग्री दबी पडी है।

आचार्य प्रभाचन्द्रने इसी धारा नगरीमें रहते हुए विशाल दार्शनिक टीकाग्रन्थोंके निर्माणके साथ अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है। प्रमेयकमलमार्तण्ड (परीक्षामुख टीका) नामक विशाल दार्शनिक ग्रन्थ सुप्रसिद्ध राजा भोजके राज्यकालमें रचा गया है और न्याय कुमुदचन्द्र (लघीयस्त्रय टीका) आराधना गद्य कथाकोश, पुष्पदन्तके महापुराण (आदि पुराण उत्तरपुराण) पर टिप्पण ग्रन्थ, समाधितंत्र टीका * ये सब ग्रन्थ राजा जयसिंहदेवके राज्यकालमें रचे गए हैं। शेष ग्रन्थ प्रवचन-सरोज-भास्कर, पंचास्तिकाय-प्रदीप, आत्मानुशासन तिलक, क्रियाकलापटीका, रत्नकरण्डश्रावकाचारटीका, बृहत्स्वयंभूस्तोत्र टीका, शब्दाम्भोजभास्कर और तत्त्वार्थवृत्तिपदविवरण ये सब ग्रन्थ कब और किसके राज्यकालमें रचे गए है यह कुछ ज्ञात नहीं होता। बहुत सम्भव है कि ये सब ग्रन्थ उक्त ग्रन्थोंके बाद ही बनाये गए हों। अथवा उनमेंसे कोई ग्रन्थ उनसे पूर्व भी रचे हुए हो सकते हैं।

अब रही समयकी बात, ऊपर यह बतलाया जा चुका है कि प्रभाचन्द्रने प्रमेयकमलमार्तण्डको राजाभोजके राज्यकालमें बनाया है। राजा भोजका राज्यकाल वि० सं० १०७० से ११1० तकका बतलाया जाता

---

*मूडबिद्रीके मठकी समाधितंत्र ग्रंथकी प्रतिमें पुष्पिका वाक्य निम्न प्रकार पाया जाता है—'इति श्रीजयसिंहदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापरपरमेष्ठि प्रणामोपार्जितामलपुण्यनिराकृताखिलमलकलंकेन श्रीमत्प्रभाचन्द्र पडितेन समाधिशतक टीका कृतेति ॥'

है। उसके राज्यकालके दो दानपत्र स० १०७६ और १०७६ के मिले हैं।

आचार्य प्रभाचन्द्रने तत्त्वार्थवृत्तिके विषम-पदोका विवरणात्मक टिप्पण लिखा है उसके प्रारभमें अमितगतिके संस्कृत पंचसग्रहका निम्न सस्कृत पद्य उद्धृत किया है :—

वर्ग. शक्ति समूहोणोरणूनां वर्गणोदिता।
वर्गणाना समूहस्तु स्पर्धकं स्पर्धकापहै. ॥

अमितगतिने अपना यह पचसंग्रह मसूतिकापुरमे, जो वर्तमानमें 'मसीद बिलौदा' ग्रामके नामसे प्रसिद्ध है। वि० म० १०७३ में बनाकर समाप्त किया है। अमितगति धाराधिप मुंजकी सभाके रत्न भी थे। इससे भी स्पष्ट है कि प्रभाचन्द्रने अपना यह टिप्पण वि० स० १०७३ के बाद बनाया है, कितने बाद बनाया गया है यह बात अभी विचारणीय है।

यहा एक बात और नोट कर देने की है और वह यह कि 'न्याय विनिश्चय विवरण'के कर्ता आचार्य वादिराजने अपना पार्श्वपुराण शक संवत् ६४७ (वि० सं० १०८२ में बनाकर समाप्त किया है, यदि राजा भोजके प्रारंभिककालमें प्रभाचंद्रने अपना प्रमेयकमलमार्तण्ड बनाया होता तो वादिराज उसका उल्लेख अवश्य ही करते। पर नहीं किया, इससे यह ज्ञात होता है कि उस समय तक प्रमेयकमलमार्तण्डकी रचना नहीं हुई थी। हा, सुदर्शन चरित्रके कर्ता मुनिनयनंदीने, जो माणिक्यनदीके प्रथम विद्या शिष्य थे और प्रभाचद्रके समकालीन गुरुभाई भी थे, अपना सुदर्शन-चरित वि० स० ११००में बनाकर समाप्त किया था और उसके बाद सकल विधि विधान नामका एक काव्य ग्र थ भी बनाया था जिसमें पूर्ववर्ती और समकालीन अनेक विद्वानोंका नामोल्लेख करते हुए प्रभाचदका भी नामोल्लेख किया है पर उसमे उनके प्रमेयकमलमार्तण्डका कोई उल्लेख नहीं है। इससे साफ जाना जाता है कि प्रमेयकमलमार्तण्डकी रचना स० ११०० या उसके एक दो वर्ष बाद हुई है। प्रभाचद्रने जब प्रमेयकमल

मार्तण्ड बनाया; उस समय तक उनके न्याय विद्या गुरु भी जीवित थे×
और उन्हें उनके अतिरिक्त अन्य विद्वानोका भी सहयोग प्राप्त था, पर
न्याय कुमुदचंद्रके लिखते समय उन्हें अन्य विद्वानोंके सहयोग मिलनेका
कोई आभास नहीं मिलता और गुरु भी संभवतः उस समय जीवित नहीं
थे। क्योंकि न्याय कुमुदचंद्र सं० ११११२ के बादकी रचना है कारण कि
जयसिंह राजा भोज के बाद वि० सं० ११११० के बाद किसी समय राज्यका
अधिकारी हुआ है। जयसिंहने संवत् ११११० से ११११६ तक राज्य किया
है। यह तो सुनिश्चित ही है इनके राज्यका सं० ११११२ का एक दानपत्र
भी मिला है। उसके बाद वह कहां और कब तक जीवित रहकर राज्य
करते रहे यह अभी अनिश्चित है। अत. आचार्य प्रभाचंद्रने भी अपनी
रचनाएँ जिन्हें राजाभोज और जयसिंहके राज्यमें रचा हुआ लिखा है।
स० ११०० से लेकर ११११६ तकके मध्यवर्ती समयमें रची होंगीं। शेष
ग्रंथ जिनमें कोई उल्लेख नहीं मिलता, वे कब बनाये इस सम्बधमे कोई
जानकारी प्राप्त नहीं है।

इस सब विवेचन परसे स्पष्ट है कि प्रभाचन्द्र विक्रमकी ११वीं
शताब्दीके उत्तरार्द्ध और १२ शताब्दीके पूर्वार्द्धके विद्वान हैं।

६४वीं प्रशस्ति 'प्राकृतशब्दानुशासन' की है जो स्वोपज्ञवृत्तिसे
युक्त है और जिनके कर्ता कवि त्रिविक्रम है। ये कवि अर्हनंदी त्रैविद्य

---

×जैसाकि प्रमेयकमलमार्तण्डके ३-११ सूत्रकी व्याख्यासे स्पष्ट है—

'न च बालावस्थायां निश्चयानिश्चयाभ्यां प्रतिपन्नसाध्यसाधनस्वरूपस्य
पुनर्वृद्धावस्थायां तद्विस्मृतौ तत्स्वरूपोपलम्भेऽप्यविनाभाव प्रतिपत्तेर-
भावात्तयोस्तदहेतुत्वम्, स्मरणादेरपि तद्धेतुत्वात्। भूयो निश्चयानिश्चयौ
हि स्मर्यमाण प्रत्यभिज्ञायमानौ तत्कारणमिति स्मरणादेरपि तन्निमित्तत्व-
प्रसिद्धिः। मूलकारणत्वेन तूपलम्भादेरत्रोपदेशः, स्मरणादेस्तु प्रकृतत्वादेव
तत्कारणत्वप्रसिद्धेरनुपदेश इत्यभिप्रायो गुरूणाम्॥'

—अनेकांत वर्ष ८, कि० १०,११

मुनिके चरणकमलोंके भ्रमर (शिष्य) थे वाणसकुल कमलको विकसित करने वाले आदित्यशर्माके पौत्र और मल्लिनाथके पुत्र थे। इनके भाईका नाम सोम था, जो वृत्त और विद्याका धाम था। प्रस्तुत व्याकरणमें चार अध्याय हैं, अपनेको पहला ही अध्याय प्राप्त हो सका है, इसीसे ग्रन्थका अन्तभाग नहीं दिया जा सका। इस अध्यायकी भूमिकामें श्रीवेंकट रंगनाथ शर्माने लिखा है कि यह ग्रन्थ साङ्गसिद्धशब्दानुशासनके कर्ता हेमचन्द्राचार्यसे बाद-का और कालिदासके शकुन्तलादि नाटकत्रयके व्याख्याता काट्यवेमसे पहलेका बना हुआ है, क्योंकि इसमें हेमचन्द्रके उक्त ग्रन्थ-वाक्योंका उल्लेखपूर्वक खण्डन है और काट्यवेमके व्याख्या-ग्रन्थोंमें इस ग्रन्थके सूत्रोंका ही प्राकृत विषयोंमें प्रमाण रूपसे निर्देश पाया जाता है। अत यह वि० की १३ वीं शताब्दी या इससे भी कुछ बादका रचित होना चाहिये।

९६वीं प्रशस्ति 'जिनसहस्रनाम टीका' की है जिसके रचयिता अमर-कीर्ति हैं जो भ० मल्लिभूषणके शिष्य थे। मल्लिभूषण मालवाके पट्ट पर पदारूढ थे। इन्हीं के समकालीन विद्यानन्दि और श्रुतसागर थे। अमर-कीर्तिने इस प्रशस्तिमें विद्यानन्दि और श्रुतसागर दोनोका आदर पूवक स्मरण किया है। प्रशस्तिमे रचनाकाल नहीं दिया, फिर भी अमरकीर्तिका समय विक्रमकी १६ वीं शताब्दी जान पड़ता है। यह टीका अभी तक अप्रकाशित है, इसे प्रकाशमें लानेका प्रयत्न होना चाहिए। अमरकीर्तिकी यह टीका भ० विश्वसेनके द्वारा अनुमोदित हुई है।

प्रशस्ति नम्बर ९७, ९८, ९९, १००, और १०१ नम्बरकी प्रशस्तियाँ सरस्वती (भारती कल्प, कामचण्डालीकल्प, ज्वालिनी कल्प, भैरवपद्मावतीकल्प सटीक और महापुराण नामक ग्रन्थो की हैं। जिनके कर्ता आचाय मल्लिषेण हैं। जिनका संक्षिप्त परिचय ९० न० की प्रशस्तिमे दिया गया है।

१०२ वीं प्रशस्ति 'कमकाण्ड टीका की' है जिसके कर्ता भ०ज्ञानभूषण और सुमतिकीर्ति हैं। इसके कर्ताका परिचय न० ७३ की प्रशस्तिमें दिया गया है।

१०३ वीं प्रशस्ति 'पुण्यास्रव कथाकोश' की है जिसके कर्ता रामचन्द्रमुमुक्षु है, जो कुन्दकुन्दान्वयमें प्रसिद्ध मुनि केशवनन्दीके शिष्य थे। रामचन्द्रमुमुक्षुने पद्मनन्दिसे शब्दों और अपशब्दोंका ज्ञान प्राप्त कर उक्त पुण्यास्रव ग्रन्थकी रचना की है। प्रशस्तिमें वादीभसिंहकी भी बन्दना की गई है। इस ग्रन्थकी श्लोक संख्या चार हजार पांच सौ है। ग्रन्थ प्रशस्तिमें समयादिकका कोई उल्लेख नहीं है जिससे यह बतलाया जा सके कि यह ग्रन्थ अमुक समयमें रचा गया है। चूँकि इस ग्रंथकी एक लिखित प्रति सम्वत् १५८४ की देहलीके पंचायती मन्दिरके शास्त्र भण्डारमें उपलब्ध है जिससे यह स्पष्ट है कि यह ग्रन्थ सं० १५८४ से पूर्वका रचा हुआ है। कितने पूर्वका यह अनुसन्धानसे संबन्ध रखता है।

रामचन्द्र नामके अनेक विद्वान हो गये हैं। एक रामचन्द्र वह है जो बालचंद पंडितके शिष्य थे और जिसका उल्लेख श्रवणबेल्गोलके शिलालेख नं० ४१ में पाया जाता है इनकी उपाधि 'मलधारी' थी। यह उन रामचन्द्रमुमुक्षुसे भिन्न जान पडते हैं।

दूसरे रामचन्द्र मुनि वे है जिनका उल्लेख सालपुरारेज (Salpura Renge) जिला बडवानीमें नरवदा नदीके पास वहांकी ८५ फुट ऊँची मूर्तिके समीप पूर्व दिशामें बने हुए जैन मन्दिरमें अंकित शिलावाक्यमें पाया जाता है। यह लेख संवत् १२२३ भाद्रपद वदि १४ शुक्रवारका [1] है।

---

[1] यस्य स्वच्छतुषारकुन्दविशदा कीर्तिगु णानां निधि.।
श्रीमान् भूपतिवृन्दवन्दितपदः श्रीरामचन्द्रो मुनिः॥
विश्वक्ष्माभृदखर्वशेखरशिखासञ्चारिणी हारिणी।
उर्व्यां शत्रुजितो जिनस्य भवनव्याजेन विस्फूर्जति॥१॥
रामचन्द्रमुने. कीर्ति संकीर्णं भुवनं किल।
अनेकलोकसंङ्घर्षाद् गता सवितुरन्तिकं॥२॥
सम्वत् १२२३ वर्षे भाद्रपद वदि १४ शुक्रवार।

उक्त मन्दिरकी दक्षिण दिशामें एक लेख और भी है जो उक्त सं० १२
का उत्कीर्ण किया हुआ है, इस लेखमें रामचन्द्र मुनिको मुनि लोकनन
शिष्य मुनि देवनन्दिके वंशका विद्वान तपस्वी सूचित किया है जिसने वि
हर्म्य (पाठशाला) को बनवाया था साथ ही उन्हें अनेक राजाओंसे पू
भी बतलाया है१। अतः बहुत सम्भव है कि केशवनन्दिके शिष्य
रामचन्द्रमुमुक्षु भी इसी नंद्यन्तनाम वाली परम्पराके विद्वान हों,
इनका समय भी वि० की १२वीं १३वीं शताब्दी हो सकता है। पर श्र
इस सम्बन्धमें प्रामाणिक अनुसन्धानकी आवश्यकता है, उसके होने पर
निश्चय पूर्वक कुछ कहा जा सकता है।

१०४ वीं प्रशस्ति 'प्राकृत पचसंग्रह-टीकाकी' है, पचसग्रह ना
एक प्राचीन प्राकृत ग्रन्थ है, जो मूलत ५ प्रकरणोंको लिये हुए है।
जिस पर मूलके साथ भाष्य तथा चूर्णि और सस्कृतटीका उपल
है। इस ग्रन्थका सबसे पहले पता इन पंक्तियोंके लेखकने लगाया
जिसका परिचय अनेकांत वर्ष ३ किरण ३ में दिया गया है। यह
बहुत पुराना है, आचार्य अमितगतिने स० १०७३ में प्राकृत पंचसंग्र

---

मदिरकी दक्षिण तरफका शिलालेख—

१ ओंनमो वीतरागाय ॥
आसीद्य. कलिकालकल्मषकरिध्वसैककंठीरवो-
ऽनेकक्ष्मापतिमौलिचुम्बितपदो यो लोकनन्दी मुनि. ॥
शिष्यस्तस्य समूल सङ्घतिलकश्रीदेवनन्दी मुनि ।
धर्मज्ञानतपोनिधिर्यति-गुण-ग्राम. सुत्राचा निधि. ॥१॥
वशे तस्मिन् विपुलतपसा सम्मत. सत्वनिष्ठो ।
वृत्तिपापा विमलमनसा सत्यजद्योविवेको ॥
रम्यं हर्म्यं सुरपति जित कारित येन विद्या (?)
शेषा कीर्तिर्भाति भुवने रामचन्द्र स एषः ॥
संवत् १२२३ वर्षे ।
See cunnimghani aichei suruey India XXI P.

संशोधन परिवर्धनादिके साथ 'संस्कृत पंचसंग्रह' नामक ग्रन्थ बनाया है। पं० आशाधरजीने मूलाराधनादर्पण नामकी टीकामें इस ग्रन्थकी ५ गाथाएँ उद्धृत की हैं। आचार्य वीरसेनकी धवला टीकामें भी इस ग्रन्थकी मूल गाथाएँ समुद्धृत पाई जाती है। जिससे ग्रन्थकी प्राचीनता पर प्रकाश पड़ता है। कसायपाहुडकी कुछ गाथाएँप्राय. ज्यों-के-त्यो रूपमे और षट्खण्डागमके कुछ मूलसूत्रोंका विषय कहीं कहीं पर मिल जाता है। प्रकृति समुत्कीर्तन प्रकरणके गद्य सूत्र तो षट्खण्डागमके सूत्रोंका स्मरण कराते ही हैं। उक्त पंचसंग्रहकी टीकाके कर्ता भ० सुमतिकीर्ति है, जो मूल संघमें स्थित नन्दिसंघ बलात्कारगण और सरस्वतिगच्छके भट्टारक ज्ञानभूषणके शिष्य थे। लक्ष्मीचंद्र और वीरचन्द्र नामके भट्टारक भी इनके सम-सामयिक थे। भट्टारक ज्ञान भूषण इन्हींके अन्वयमें हुए है।

भ० सुमतिकीर्तिने प्रस्तुत ग्रन्थकी टीका ईडर (ईलाव) के ऋषभदेवके मन्दिरमें वि० सं० १६२० भाद्रपद शुक्ला दशमीके दिन समाप्त की थी। इस ग्रन्थका उपदेश उन्हें 'हंस' नामके वर्णीसे प्राप्त हुआ था। इस टीकाका संशोधन भी भ०ज्ञानभूषणने किया था। कर्मकाण्ड टीका (१६० गाथात्मक कर्मप्रकृति टीका) को भी भ० सुमतिकीर्तिने ज्ञानभूषणके साथ बनाया था और उन्हींके नामांकित किया था।

इनके अतिरिक्त 'धर्मपरीक्षारास' नामका एक ग्रन्थ और भी मेरे देखनेमे आया है, जिसकी पत्र संख्या ८३ है, जो गुजराती भाषामे पद्यबद्ध है और जिसकी रचना हांसोट नगरमे विक्रम सम्वत् १६२५ में बन कर समाप्त हुई है। इसके सिवाय, ऐ० प० दि० जैन सरस्वतीभवन बम्बईकी सूचीमें 'उत्तर छत्तीसी' नामका एक संस्कृत ग्रन्थ और भी गणित विषय पर लिखा गया है और उसके कर्ता भी भ० सुमतिकीर्ति बतलाए गये हैं। सम्भव है कि यह भी उन्हींकी कृति हो। और भी उनकी रचनाएँ होंगी, पर वे सामने न होनेसे उनके सम्बन्धमे विशेष कुछ नहीं कहा जा सकता। सुमतिकीर्ति भी ईडरकी भट्टारकीय गद्दीके भट्टारक थे।

१०५वीं और १०६ वीं प्रशस्तियाँ 'रात्रिभोजन त्याग और 'नेमिनाथ पुराणकी हैं, जिनके कर्ता ब्रह्मनेमिदत्त हैं। ब्रह्मनेदिमत्तका परिचय ६वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१०७ वीं प्रशस्ति 'समवसरण पाठ' की है, जिसके कर्ता प० रूपचन्द्रजी हैं। जो विक्रमकी १७वीं शताब्दीके विद्वान थे और भट्टारकीय पंडित होनेके कारण 'पाडे' की उपाधिसे अलकृत थे। आपको हिन्दीके सिवाय संस्कृत भाषाके विविध छन्दोंमें कविता करनेका अच्छा अभ्यास था। आपका जन्म स्थान कुरु नामके देशमें स्थित 'सलेमपुर' था। आप अग्रवाल वंशके भूषण गर्गगोत्री थे। आपके पितामहका नाम मामट और पिता का नाम भगवानदास था। भगवानदासकी दो पत्नियां थीं, जिनमें प्रथमसे ब्रह्मदास नामके पुत्रका जन्म हुआ। दूसरी 'चाचो' से पाच पुत्र समुत्पन्न हुए थे—हरिराज, भूपति, अभयराज कीर्तिचन्द्र और रूपचन्द्र। इनमें अन्तिम रूपचन्द्र ही प्रसिद्ध कवि थे और जैन सिद्धान्तके अच्छे मर्मज्ञ विद्वान् थे। वे ज्ञान-प्राप्तिके लिये बनारस गए और वहांसे शब्द और अर्थरूप। सुधारसका पानकर दरियापुरमें लौटकर आये थे। दरियापुर वर्तमानमें बाराबकी और अयोध्याके मध्यवर्ती स्थानमें बसा हुआ है, जिसे दरियाबाद भी कहा जाता है। वहा आज भी जैनियोंकी बस्ती है और जिनमन्दिर बना हुआ है।

हिन्दीके प्रसिद्ध कवि बनारसीदासजीने अपने 'अर्धकथानक' में लिखा है कि सवत् १६७२ मे आगरा में प० रूपचन्द्रजी गुनीका आगमन हुआ और उन्होने तिहुना साहूके मन्दिरमें डेरा किया। उस समय आगरामें सब अध्यात्मियोंने मिलकर विचार किया कि उक्त पाडेजीसे आचार्य नेमिचन्द्रसिद्धान्तचक्रवर्ती द्वारा सकलित गोम्मटसार ग्रन्थका वाचन कराया जाय। तदनुसार पडितजीने गोम्मटसार ग्रन्थका प्रवचन किया और मार्गणा, गुणस्थान, जीवस्थान तथा कर्मबन्धादिके स्वरूपका विशद विवेचन किया। साथ ही क्रियाकाण्ड और निश्चयनय व्यवहारनयकी यथार्थ

कथनीका रहस्य भी समझाया और यह भी बतलाया कि जो नयदृष्टिसे विहीन हैं उन्हें वस्तुतत्त्वकी उपलब्धि नहीं होती तथा वस्तु स्वभावसे रहित पुरुष सम्यग्दृष्टि नहीं हो सकते। पांडे रूपचन्द्रजीके वस्तुतत्त्व विवेचनसे पं० बनारसीदासजीका वह एकान्त अभिनिवेश दूर हो गया, जो उन्हें और उनके साथियोको 'नाटक समयसार' की रायमल्लीय टीकाके अध्ययनसे हो गया था और जिसके कारण वे जप, तप, सामायिक, प्रतिक्रमणादि क्रियाओंको छोड़कर भगवानको चढ़ा हुआ नैवेद्य भी खाने लगे थे। यह दशा केवल बनारसीदासजीकी ही नही हुई किन्तु उनके साथी चन्द्रभान, उदयकरन और थानमल्लकी भी हो गई थी। ये चारो ही जने नग्न होकर एक कोठरीमें फिरते थे और कहते थे कि हम मुनिराज है। हमारे कुछ भी परिग्रह नहीं है, जैसाकि अर्ध कथानकके निम्न दोहे से स्पष्ट है :—

"नगन होहिं चारों जनें, फिरहि कोठरी मांहि।
कहहिं भये मुनिराज हम, कछू परिग्रह नांहि॥"

पांडे रूपचन्द्रजीके वचनोंको सुनकर बनारसीदासजीका परिणमन और ही रूप हो गया। उनकी दृष्टिमें सत्यता और श्रद्धामें निर्मलताका प्रादुर्भाव हुआ। उन्हें अपनी भूल मालूम हुई और उन्होने उसे दूर किया। उस समय उनके हृदयमें अनुपम ज्ञानज्योति जागृत हो उठी थी और इसीसे उन्होंने अपनेको 'स्याद्वाद परिणतिसे परिणत' बतलाया है।

स० १६६३ में पं० बनारसीदासजीने आचार्य अमृतचन्द्रके 'नाटक समयसारकलशका' हिन्दी पद्यानुवाद किया और संवत् १६६४ में पाडे रूपचन्द्रजोका स्वर्गवास हो गया[1]।

---

१—अनायास इसही समय नगर आगरे थान।
रूपचन्द्र पंडित गुनी आयो आगम जान॥६३०॥
तिहुनासाहु देहरा किया, तहां आय तिन डेरा लिया।
सब अध्यात्मी कियो विचार, ग्रन्थ वचांयो गोम्मटसार॥६३१॥
तामें गुनथानक परवान, कह्यो ज्ञान अरु क्रिया विधान।

अर्ध कथानकके इस उल्लेखसे मालूम होता है कि प्रस्तुत पाडे रूपचन्द्र ही उक्त 'समवसरण' पाठके रचयिता हैं। चूँकि उक्त पाठ भी सवत १६९२ में रचा गया है और पं० बनारसीदासजीने उक्त घटनाका समय भी अर्ध कथानकमें सं० १६९२ दिया है, इससे मालूम होता है कि उक्त पाठ आगरेकी उपर्युक्त घटनासे पूर्व ही रचा गया है। इसीसे प्रशस्तिमें उसका कोई उल्लेख नहीं है। अन्यथा पाडे रूपचन्द्रजी उस घटनाका उल्लेख उसमें अवश्य ही करते। अस्तु, नाटक समयसारमें इन्ही रूपचन्द्रजीका समुल्लेख किया गया है वे संवत् १६९२ के रुपचन्द्रजीसे भिन्न नहीं हैं।

इनकी सस्कृत भाषाकी एक मात्र कृति 'समवसरण पाठ' अथवा 'केवलज्ञानकल्याणार्चा' है। इसमें जैन तीर्थंकरके केवलज्ञान प्राप्त कर लेने पर जो अन्तर्बाह्य विभूति प्राप्त होती है अथवा ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तरायरूप घातियाकर्मोंके विनाशसे अनन्त-चतुष्टयरूप आत्म-निधिकी समुपलब्धि होती है उसका वर्णन है। साथ ही बाह्यमें जो समवसरणादि विभूतिका प्रदर्शन होता है वह सब उनके गुणातिशय अथवा पुण्यातिशयका महत्व है—वे उस विभूतिसे, सर्वथा अलिप्त अतरीक्ष विराजमान रहते हैं और वीतराग विज्ञानरूप आत्मनिधिके द्वारा जगतका कल्याण करते हैं—ससारके दुखी प्राणियोंको छुटकारा पाने और शाश्वत सुख प्राप्त करनेका सुगम मार्ग बतलाते हैं।

---

जो जिय जिस गुनथानक होइ, जैसी क्रिया करै सब कोई ॥६३२॥
भिन्न भिन्न विवरण विस्तार, अन्तर नियत बहुरि व्यवहार।
सबकी कथा सब विध कही, सुनिकै संसै कछु ना रही ॥६३३॥
तब बनारसी औरहि भयो, स्याद्वादपरिनति परिनयो।
पाडे रूपचन्द्र गुरुपास, सुन्यौ ग्रन्थ मन भयौ हुलास ॥६३४॥
फिर तिस समै बरसके बीच, रूपचन्द्रकौ आई मीच।
सुन-सुन रूपचन्द्रके बैन, बनारसी भयौ दिढ़ जैन ॥६३५॥

कविने इस पाठकी रचना आचार्य जिनसेनके आदिपुराणगत 'समवसरण' विषयक कथनको दृष्टिमे रखते हुए की है। प्रस्तुत ग्रंथ दिल्लीके बादशाह जहांगीरके पुत्र शाहजहांके राज्यकालमें, संवत् १६७२ के आश्विन महीनेके कृष्णपक्षमें, नवमी गुरुवारके दिन, सिद्धयोगमें और पुनर्वसु नक्षत्रमें समाप्त हुआ है; जैसाकि उसके निम्न पद्यसे स्पष्ट है :—

श्रीमत्संवत्सरेऽस्मिन्नरपतिनुतयद्विक्रमादित्यराज्ये—
ऽतीते दृगनंद भद्रांशुकृतपरिमिते (१६७२) कृष्णपक्षेष मासे (?)
देवाचार्ये प्रचारे शुभनवमतिथौ सिद्धयोगे प्रसिद्धे,
पौनर्वस्वित्पुडस्थे (?) समवसृतिमहं प्राप्तमाप्ता समाप्तिं ॥३४॥

ग्रन्थकर्ताने इस पाठके बनवाने वाले श्रावकके कुटुम्बका विस्तृत परिचय दिया है। जो इस प्रकार है :—

मूलसंघान्तर्गत नन्दिसंघ बलात्कारगण, सरस्वतिगच्छके प्रसिद्ध कुन्दकुन्दान्वयमें वादीरूपी हस्तियोके मदको भेदन करने वाले सिंहकीर्ति हुए, उनके पट्टपर धर्मकीर्ति, धर्मकीर्तिके पट्टपर ज्ञानभूषण, ज्ञानभूषणके पट्ट पर भारती भूषण तपस्वी भट्टारकोंके द्वारा अभिवन्दनीय विगतदूषण भट्टारक जगत्भूषण हुए। इन्हीं भट्टारक जगद्भूषणकी गोलापूर्व[1] आम्नायमें दिव्यनयन हुए। उनकी पत्नीका नाम दुर्गा था। उससे दो पुत्र हुए। चक्रसेन और मित्रसेन। चक्रसेनकी स्त्रीका नाम कृष्णा-

---

१ गोलापूर्व जाति जैन समाजकी ८४ उपजातियोंमें से एक है। इस जातिका अधिकतर निवास बुंदेलखंडमें पाया जाता है। यह जाति विक्रमकी ११वीं, १२वीं, १३वीं और १४वीं शताब्दीमें खूब समृद्ध रही है। इसके द्वारा प्रतिष्ठित मूर्तियाँ सं० १२०२ से लेकर १९वीं शताब्दी तककी पाई जाती है। ये प्राचीन मूर्तियाँ महोबा, छतरपुर, पपौरा, आहार और नावई आदि के स्थानोंमें उपलब्ध होती हैं, जिन पर प्रतिष्ठा करने कराने आदिका समय भी अंकित है। इनके द्वारा निर्मित अनेक शिखरबन्द मन्दिर भी यत्र तत्र मिलते हैं जो उस जातिकी धर्मनिष्ठाके प्रतीक हैं, अनेक ग्रन्थोंका

वती था और उससे केवलसेन तथा धर्मसेन नामके दो पुत्र हुए। मित्रसेन-की धर्मपत्नीका नाम यशोदा था उससे भी दो पुत्र उत्पन्न हुए थे। उनमे प्रथम पुत्रका नाम भगवानदास था, जो बड़ा ही प्रतापी और संघका अधि-नायक था। और दूसरा पुत्र हरिवंश भी धर्म प्रेमी और गुण-सम्पन्न था। भगवानदासकी पत्नीका नाम केशरिदे था, उससे तीन पुत्र उत्पन्न हुए थे— महासेन, जिनदास और मुनिसुव्रत। संघाधिप भगवानदासने जिनेन्द्र भगवानकी प्रतिष्ठा करवाई थी और संघराजकी पदवीको भी प्राप्त किया था। वह दान-मानमे कर्णके समान था। इन्हीं भगवानदासकी प्रेरणासे पंडित रूपचन्द्रजीने प्रस्तुत पाठकी रचना की थी। पांडे रूपचन्द्रजी ने इस ग्रंथकी प्रशस्तिमें नेत्रसिंह नामके अपने एक प्रधान शिष्यका भी उल्लेख किया है पर वे कौन थे और कहा के निवासी थे, यह कुछ मालूम नहीं हो सका।

उक्त पाठ के अतिरिक्त पांडे रूपचन्द्रजी की निम्न कृतियोका उल्लेख और भी मिलता है जिनमेंसे रूपचन्द शतक, पंचमंगल पाठ और कुछ जकडी आदि प्रकाशित हो चुके है×, परन्तु 'नेमिनाथरासा' और अनेक

---

निर्माण भी किया कराया गया है। सं० १५४० में श्रावणवदि १० को श्रावण वदि १० को मूलसंघ सरस्वतिगच्छके भ० जिनचन्द्रके प्रशिष्य भ० भुवनकीर्तिके समय गोलापूर्व जातिके साहू सानपतिके सुपुत्र पद्मपाने कर्मक्षयनिमित्त उत्तरपुराण लिखा था। यह ग्रन्थ नागौर भडारमें सुरक्षित हैं। इन सब उल्लेखोंसे इस जातिकी महत्ता और ऐतिहासिकताका भली-भाति परिज्ञान हो जाता है। आज भी इसमे अनेक प्रतिष्ठित विद्वान, त्यागी और श्रीमान पाये जाते हैं। अन्वेषण होने पर इस जातिके विकास आदि पर विशेष प्रकाश पड सकता है। चंदेरी और उसके आस-पासके स्थानोमें भी इस जातिके अनुयायी रहे हैं।

× पंचमंगलपाठ अर्थ सहित प्रकाशित हो चुका है, कुछ जकडी और रूपचन्द शतक पं० नाथूरामजी प्रेमीने 'जैनहितैषी' मासिक पत्रमें प्रकाशित किये थे; उनके अच्छे संस्करण निकालनेकी आवश्यकता है।

पद तथा संस्कृतके उक्त पाठ अभी तक अप्रकाशित ही हैं। रूपचन्द शतक-में सौ दोहे पाए जाते हैं जो बड़े ही शिक्षाप्रद हैं और विषयाभिलाषी भोगी जनोंको उनसे विमुख करानेकी प्रौढ़ शिक्षाको लिए हुए हैं। साथ ही आत्मस्वरूपके निर्देशक हैं।

नेमिनाथरासा एक सुन्दर कृति है जिसे मैंने सं० १९४४ में जयपुरमें आमेरके भट्टारक महेन्द्रकीर्तिके ग्रन्थ-भण्डारको अवलोकन करते हुए एक गुटकेमें देखा था और उसका आदि अन्त भाग नोट कर लिया था, जो इस प्रकार है:—

पणविवि पंच परमगुरु मण-वच-काय ति-सुद्धि।
नेमिनाथ गुण गावउ उपजै निर्मल बुद्धि॥
सोरठ देश सुहावनौ पुहमीपुर परसिद्ध।
रस-गोरस परिपूरनु धन-जन-कनक समिद्ध॥

× × × ×

रूपचन्द जिन विनवै, हो चरननिको दासु।
मैं इय लोग सुहावनौ, विरच्यौ किंचित रासु॥ ४९॥
जो यह सुरधरि गावहि, चितदे सुनहिं जि कान।
मन वांछित फलु पावहिं ते नर नारि सुजान॥ ५०॥

इनकी एक और नवीन रचना देहलीके शास्त्रभण्डारमें मुझे प्राप्त हुई थी उसका नाम है 'खटोलनागीत'। इस रूपक खटोलनागीतमें १३ पद्य दिये हुए हैं जो भावपूर्ण हैं और आत्मसम्बोधनकी भावनाको लिए हुए हैं, जिन्हें भावार्थके साथ अनेकान्त वर्ष १० किरण २ में दिया जा चुका है।

इन सब रचनाओं परसे विज्ञ पाठक कविके [illegible] अनुमान कर सकते हैं। उनकी रचनायें कितनी सरस और भावपूर्ण हैं इसका भी सहज ही अनुभव हो जाता है।

१०८वीं प्रशस्ति 'सुखनिधान' नामक ग्रन्थकी है, जिसके कर्ता कवि जगन्नाथ हैं। जिनका परिचय ५८वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१०९वीं और ११८वीं प्रशस्तियाँ क्रमशः '[illegible]'

'पुराणसार' नामके ग्रन्थों की हैं, जिनके कर्ता मुनि श्रीचन्द्र हैं, जो लालबागड़संघ और बलात्कारगणके आचार्य श्रीनन्दीके शिष्य थे। श्रीचन्द्रने पण्डित प्रवचनसेनसे रविषेणाचार्यके पद्मचरितको सुनकर विक्रम सम्वत् १०८७ में सुप्रसिद्ध धारानगरीमें राजा भोजदेवके राज्यकालमे पद्म-चरित' टिप्पणको बनाकर समाप्त किया है।

इनकी दूसरी कृति 'पुराणसार' है जिसे उन्होंने उक्त धारा नगरीमें जयसिंह नामक परमार वंशी राजा भोजके राज्यकालमें सागरसेन मुनिसे महापुराण जानकर वि० स० १०८५ में अथवा इसके आस-पासके समयमें रचा है। चूँकि प्रशस्तिमें लेखकोंकी कृपासे सम्वत् सन्बन्धी पाठ अशुद्ध हो गया है। इसीसे आस-पासके समयकी कल्पना की गई है। इन दो कृतियोंके अतिरिक्त मुनि श्रीचन्द्रकी दो कृतियोंका पता और भी चलता है। उनमें प्रथम ग्रन्थ महाकवि पुष्पदन्तके उत्तरपुराणका टिप्पण है, जिसे उन्होंने सागरसेन नामके सैद्धान्तिकसे महापुराणके विषमपदोंका विवरण जानकर और मूल टिप्पणका अवलोकनकर उक्त टिप्पणकी रचना वि० सम्वत् १०८० में अपने भुजदण्डसे शत्रुराज्यको जीतने वाले राजा भोज-देवके राजकालमें की है[1]।

चौथी कृतिका उल्लेख विक्रमकी १३वीं शताब्दीके विद्वान पडित आशाधरजीने भगवती आराधनाकी 'मूलाराधनादर्पण' नामक टीकाको ५८६ नम्बरकी गाथाकी टीका करते हुए निम्न वाक्योंके साथ किया है— 'कूरं भक्त, श्रीचन्द्र टिप्पणके त्वेवमुक्त। अत्र कथयार्थप्रतिपत्ति-र्यथा चन्द्रनामा सूपकार इत्यादि।' इससे स्पष्ट है कि पं० आशा-

१—'श्रीविक्रमादित्य सवत्सरे वर्षाणामशीत्यधिकसहस्रे महापुराण-विषमपदविवरण सागरसेनसैद्धान्तात्परिज्ञाय मूलटिप्पणिकां चालोक्य कृतमिदं समुच्चय टिप्पणं अज्ञपातभीतेन श्री साधा ( नन्द्या ) चार्य सत्कवि शिष्येण श्रीचन्द्रमुनिना निजदोर्दण्डाभिभूतरिपुराज्यविजयिन, श्रीभोज-देवस्य।' —उत्तरपुराण टिप्पण

धरजीके समयमें भगवती आराधना पर श्रीचन्द्रका कोई टिप्पण मौजूद था। इस टिप्पण ग्रन्थके कर्ता उक्त श्रीचन्द्र ही जान पड़ते हैं। यह भी हो सकता है कि इस टिप्पणके कर्ता उक्त श्रीचन्द्रसे भिन्न कोई दूसरे[१] ही व्यक्ति हों, पर अधिक सम्भावना तो इन्हीं श्रीचन्द्रकी जान पड़ती है।

११०वीं प्रशस्ति 'श्री देवताकल्प' की है जिसके कर्ता भट्टारक अरिष्ट-नेमि अथवा मुनि नेमिनाथ त्रैविद्यचक्रवर्ती है। त्रैविद्यचक्रवर्ती नामकी एक उपाधि थी जिसके धारक अनेक आचार्य एवं भट्टारक हो गये है। यह उपाधि तीन भाषाओंके विज्ञ विद्वानोको दी जाती थी। भ० अरिष्टनेमि गुणसेनके शिष्य और वीरसेनके प्रशिष्य थे।

ग्रन्थमें कोई रचनाकाल दिया हुआ नही है और न किसी राजादिकका भी कोई समुल्लेख किया गया है। ऐसी हालतमें भट्टारक अरिष्टनेमिका समय निश्चित करना इस समय साधन-सामग्रीके अभावमें सम्भव नहीं है। प्रशस्तिमें वीरसेनके शिष्य गुणसेन बतलाये गए है। ये गुणसेन वे ही जान पडते हैं जो सिद्धान्तसारके कर्ता नरेन्द्रसेन द्वारा स्मृत हुए है। यदि यह अनुमान ठीक हो तो कहना होगा कि भ० अरिष्टनेमि सेन-परम्पराके विद्वान थे और उनका काल विक्रमकी ११वीं १२वीं शताब्दी जान पडता है।

१११ वीं प्रशस्ति 'क्षपणासारगद्य' की है, जिसके कर्ता आचार्य माधवचन्द्र त्रैविद्यदेव हैं, जो भाषात्रयमें निपुण होनेके कारण 'त्रैविद्य देव' की उपाधिसे अलंकृत थे। माधवचन्द्रने इस ग्रन्थकी रचना राजा भोजराजके बाहुबली नामक महामात्यकी संज्ञप्ति (ज्ञान प्राप्ति) के लिये की है। ये राजा भोजराज कौन थे, उनका राज्य कहाँ पर था और बाहुबली मंत्रीका क्या कुछ जीवन-परिचय है? आदि बातों पर प्रशस्ति परसे कोई प्रकाश नहीं पड़ता। हां, ग्रन्थका रचनाकाल प्रशस्तिमें जरूर दिया हुआ है, उससे मालूम होता है कि यह ग्रन्थ शक सं० ११२५ (वि० सं० १२६०)

---

१ देखो, श्रीचन्द्र नामके तीन विद्वान नामका मेरा लेख, अनेकान्त वर्ष ७ किरण ९-१० पृष्ठ १०२।

के दुंदुभि संवत्सरोंमें 'दुल्लकपुर' नामके नगरमें समाप्त हुआ है। यह दुल्लकपुर नगर आज कल कहाँ है यह कुछ ज्ञात नहीं हो सका।

प्रशस्ति में उल्लिखित भ० सकलचन्द्र ही माधवचन्द्र त्रैविद्यदेवके गुरु जान पडते हैं, जो मुनिचंद्रसूरिके शिष्य थे। प्रस्तुत सकलचन्द्र वे भट्टारक ज्ञात होते हैं जिनका उल्लेख श्रवणबेल्गोलके शिलालेख न० ५० में पाया जाता है जो लगभग शक सं० १०६८ का लिखा हुआ है। इसमें अभयनन्दीके शिष्य सकलचन्द्रको सकलागममे निपुण बतलाया है। हो सकता है कि इन सकलचन्द्रके साथ क्षपणासारके'कर्ताका कोई सामंजस्य बैठ सके। अथवा क्षपणासारके कर्ताके गुरु कोई भिन्न ही सकलचन्द्र हो। क्षपणासार गद्यकी प्रति जयपुरके तेरापथी मन्दिरके शास्त्रभण्डारसे सं० १८१८ की लिखी हुई है।

माधवचन्द्र त्रैविद्यदेव नामके कई ग्रन्थकार हो गए है। जिनमें एक माधवचन्द्र त्रैविद्यदेव वे हैं जो आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीके शिष्य थे और जिन्होने त्रिलोकसारकी सस्कृतटीका लिखी है और माधवचन्द्र द्वारा रचित कतिपय गाथाएँ भी त्रिलोकसारमें आचार्य नेमिचद्रकी सम्मतिसे मूलग्रथमें यत्र तत्र समाविष्ट की गई हैं[1]। आचार्य नेमिचन्द्रका समय विक्रमकी ११वीं शताब्दी सुनिश्चित है, क्योंकि राजा राचमल द्वितीयके मंत्री और प्रधान सेनापति चामुण्डरायने अपना पुराण शक स० ९०० (वि० स० १०३५) में समाप्त किया है। अतः यही समय उनके शिष्य माधवचन्द्र त्रिविद्यदेवका है। पर नेमिचन्द्रके शिष्य माधवचन्द्र त्रैविद्य इस क्षपणासारके कर्तासे भिन्न जान पडते हैं। वे एक नहीं हो सकते, क्यों कि इन दोनोके समयमें १२५ वर्षके करीबका अन्तर पड़ता हैं। इनके सिवाय, मुनिदेवकीर्तिके शिष्य माधवचन्द्रव्रती और शुभचन्द्रके शिष्य माधवचन्द्र इन दोनोंसे भी वह भिन्न प्रतीत होते हैं, जिनका उल्लेख क्रमश· श्रवणबेलगोलके शिलालेख नं० ३९ और ४१ में पाया जाता है।

---

१ गुरुणेमिचन्द्रसम्मदकदिवयगाहा तहिं तहिं रइया।
माहवचंदतिविज्जेणियमणुसरणिज्ज मज्जेहिं ॥

११२ वीं प्रशस्ति 'षट्दर्शनप्रमाणप्रमेयसंग्रह' नामक ग्रन्थ की हैं। जिसके कर्ता भट्टारक शुभचन्द्र हैं। ये शुभचन्द्र काणूरगण* के विद्वान थे, जो राद्धान्तरूपी समुद्रके पारको पहुँचे हुए थे और विद्वानोंके द्वारा अभिवंदनीय थे। भट्टारक शुभचन्द्रने इस ग्रन्थमें आचार्य समन्तभद्रकी आप्तमीमांसागत प्रमाणके 'तत्त्वज्ञानं प्रमाणं' नामक लक्षणका उल्लेख करते हुए उसके भेद-प्रभेदोंकी चर्चा की है। ग्रन्थमे रचनाकाल दिया हुआ नहीं है, ये शुभचन्द्र कर्नाटक प्रदेशके निवासी हैं।

११३ वीं प्रशस्ति 'तत्त्वार्थवृत्तिपद' की है, यह ग्रन्थ गृद्धपिच्छाचार्यके तत्त्वार्थ सूत्रपर आचार्य प्रवर देवनन्दी अपर नाम (पूज्यपाद) के द्वारा रची गई 'तत्त्वार्थवृत्ति' (सर्वार्थसिद्धि) के अप्रकट (विषय) पदोंका टिप्पण है। जिसके कर्ता आचार्य प्रभाचन्द्र हैं जो पद्मनदीके शिष्य थे। इनका परिचय ६४ वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

११४ वीं प्रशस्ति 'करकण्डु चरित्र' की है। जिसके कर्ता भट्टारक शुभचंद्र हैं। जिनका परिचय ३२वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

११५ वी प्रशस्ति 'शांतिकविधि' की है जिसके कर्ता प० धर्मदेव हैं, जो पौरपाटान्वय ( परवारकुल ) में उत्पन्न हुए थे। और वाग्भट्ट नामक श्रावकके पुत्र वरदेव ( नरदेव ) प्रतिष्ठा शास्त्रके जानकार हुए। उनके छोटे भाई श्रीदत्त थे जो सर्व शास्त्र विशारद थे। उनकी मानिनी नामकी धर्मपत्नी थी उससे धर्मदेव नामका एक पुत्र उत्पन्न हुआ था और गोगा नामका दूसरा। प्रस्तुत धर्मदेव ही इस शान्तिकविधिके रचयिता हैं। इनका समय क्या है यह ग्रन्थ-प्रशस्ति परसे कुछ भी ज्ञात नहीं होता। पर विक्रमकी १५वीं, १६वी शताब्दीसे पूर्वका यह ग्रन्थ नहीं जान पडता।

---

* काणूरगणमें अनेक विद्वान् हो गए हैं। श्रवणबेल्गोलके समीपवर्ती सोमवार नामक ग्रामकी पुरानी बस्तिके समीप शक सं० १००१ के उत्कीर्ण किये हुए शिलालेखमें काणूरगणके प्रभाचन्द्र सिद्धान्तदेवका उल्लेख निहित है।

११६वीं प्रशस्ति 'अम्बिकाकल्प' की है जिसके कर्ता भ० शुभचन्द्र हैं, जिन्होंने जिनदत्तके अनुरोधसे ब्रह्मशीलके पठनार्थ एक दिनमें इस ग्रन्थकी रचना की है। भ० शुभचन्द्र नामके कई विद्वान हो गए हैं। उनमें से यह ग्रन्थ कृति कौनसे शुभचंद्रकी है यह ग्रन्थ की अन्तिम प्रशस्तिपरसे कुछ भी ज्ञात नहीं होता, बहुत सम्भव है कि इसके रचयिता ३२ नं० की प्रशस्ति वाले भ० शुभचन्द्र हों जिनका समय १६वीं, १७वीं शताब्दी सुनिश्चित है।

११७वीं प्रशस्ति 'तत्त्वार्थरत्नप्रभाकर' अर्थात् तत्त्वार्थ टिप्पण' की है जिसके कर्ता भट्टारक प्रभाचन्द्र हैं जो आचार्य नयसेनकी सततिमे होने वाले हेमकीर्ति भट्टारकके शिष्य और भ० धर्मचन्द्रके पट्ट शिष्य थे और काष्ठान्वयमें प्रसिद्ध थे। इन्होंने सकीट नगरमें, जो एटा जिलेमें आबाद हैं, लबकञ्चुक ( लमेचू ) आम्नायके सकरू ( तू ) साहूके पुत्र पडित सोनिककी प्रार्थना पर उमास्वातिके प्रसिद्ध तत्त्वार्थसूत्र पर 'तत्त्वाथरत्न प्रभाकर' नामकी यह टीका 'जैता' नामक ब्रह्मचारीके प्रबोधनार्थ लिखी हैं। इसका रचनाकाल वि० स० १४८९ भाद्रपद शुक्ला पचमी है जिससे यह प्रभाचन्द्र विक्रमकी १५वीं शताब्दीके उत्तरार्धके विद्वान हैं

११८वीं प्रशस्ति 'गणितसारसग्रह' की है, जिसके कर्ता आचार्य महावीर हैं। प्रस्तुत ग्रन्थमें गणितका सुन्दर विवेचन किया गया है इस ग्रन्थकी रचना आचार्य महावीरने राष्ट्रकूट राजा अमोघवर्षके राज्यकालमें की है। अमोघवर्षके राज्यकालकी प्रशस्तियां शक स० ७३८ से ७९९ तक की मिली हैं※। शक सम्वत् ७८८ का एक ताम्रपत्र भी मिला है, जो उनके राज्यके ५२वें वर्षमें लिखा गया है×। इन उल्लेखोंसे स्पष्ट है कि राजा अमोघवर्षने सन् ८१५ से ८७७ तक राज्य किया है। अमोघवर्षके गुरु

※ देखो, भारतके प्राचीन राजवश भाग ३ पृ० ३९।

× Dr. Altekar, The Rasetrakuta and Their Times. P 71.

जिनसेनाचार्य थे। पार्श्वाभ्युदयकाव्यके सर्गोंकी अन्तिम पुष्पिकाओंमें अमोघवर्षको 'परमगुरु' लिखा[१] है और ग्रन्थकी अन्तिम प्रशस्तिमें उनके राज्यके सर्वदा बने रहनेकी कामना की गई है[२]। और गणितसार-संग्रहके छठवें पद्यमें नृप तुंगदेवके धर्मशासनकी वृद्धिकी कामना की गई है[३]। इतना ही नहीं, किन्तु ग्रन्थके प्रारंभिक मंगलपद्योंके बाद ५ पद्योंमें राजा अमोघवर्षके जैनदीक्षा लेनेके बाद उन्हें प्राणिवर्गको सन्तुष्ट करने तथा निरीति निरवग्रह करने वाला स्वेष्टहितैषी बतलाया गया है। साथ ही पापरूपी शत्रुओका अनीहित चित्तवृत्तिरूपी तपोग्निमें भस्म होनेका समुल्लेख है और वे काम-क्रोधादि अन्तरंग शत्रुओं पर विजय प्राप्त करनेके कारण अवन्ध्यकोप हो गए थे। तथा सम्पूर्ण जगतको वशमें करनेवाले और स्वयं किसीके वशमें नहीं होने वाले अपूर्वमकरध्वज भी थे। राजमण्डलको वश करनेके अतिरिक्त तपश्चरण द्वारा संसारचक्रके परिभ्रमणको विनिष्ट करने वाले रत्नगर्भ (सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्ररूप रत्नत्रयके धारक) ज्ञानवृद्धि और मर्यादावज्रवेदी द्वारा यथाख्यात चारित्ररूपी समुद्रको प्राप्त हुए थे। इन सर्व उल्लेखोमें राजा अमोघवर्षकी मुनिवृत्तिका चित्र अंकित किया गया है। राजा अमोघवर्षके विवेकपूर्वक राज्यत्याग करनेका उल्लेख उन्होने स्वयं अपनी 'रत्नमाला' के अन्तिम पद्यमें किया है। जिससे उनका विवेक पूर्वक राज्य छोडकर अन्तिम जीवन जैनमुनिके रूपमें बितानेका स्पष्ट उल्लेख किया गया है।

आचार्य महावीरने अपना यह ग्रन्थ कब बनाया इसका स्पष्ट उल्लेख ग्रन्थ प्रशस्तिमें नहीं है। हो सकता है कि ग्रंथका समाप्ति-सूचक कोई

---

१ 'इत्यमोघवर्ष परमेश्वर परमगुरु श्रीजिनसेनाचार्य विरचिते मेघदूत वेष्टिते पार्श्वाभ्युदये भगवत्कैवल्य वर्णनं नाम चतुर्थ. सर्गः।'

२ 'भुवनभवतुदेवः सर्वदामोघवर्षः।'

३ विध्वस्तैकान्तपक्षस्य स्याद्वादन्यायवादिनः।
देवस्य नृपतुंगस्य वर्धतां तस्य शासमम्॥

११६वीं प्रशस्ति 'अम्बिकाकल्प' की है जिसके कर्ता भ० शुभचन्द्र हैं, जिन्होंने जिनदत्तके अनुरोधसे ब्रह्मशीलके पठनार्थ एक दिनमे इस ग्रन्थकी रचना की है। भ० शुभचन्द्र नामके कई विद्वान हो गए हैं। उनमें से यह ग्रन्थ कृति कौनसे शुभचद्रकी है यह ग्रन्थ की अन्तिम प्रशस्तिपरसे कुछ भी ज्ञात नहीं होता, बहुत सम्भव है कि इसके रचयिता ३२ न० की प्रशस्ति वाले भ० शुभचन्द्र हों जिनका समय १६वीं, १७वीं शताब्दी सुनिश्चित है।

११७वीं प्रशस्ति 'तत्त्वार्थरत्नप्रभाकर' अर्थात् तत्त्वार्थ टिप्पण' की है जिसके कर्ता भट्टारक प्रभाचन्द्र हैं जो आचार्य नयसेनकी सततिमें होने वाले हेमकीर्ति भट्टारकके शिष्य और भ० धर्मचन्द्रके पट्ट शिष्य थे और काष्ठान्वयमें प्रसिद्ध थे। इन्होंने सकीट नगरमें, जो एटा जिलेमें आवाद हैं, लंवकचुक ( लमेचू ) आम्नायके सकरू ( तू ) साहूके पुत्र पडित सोनिककी प्रार्थना पर उमास्वातिके प्रसिद्ध तत्त्वार्थसूत्र पर 'तत्त्वाथरत्न प्रभाकर' नामकी यह टीका 'जैता' नामक ब्रह्मचारीके प्रबोधनार्थ लिखी हैं। इसका रचनाकाल वि० सं० १४८९ भाद्रपद शुक्ला पचमी है जिससे यह प्रभाचन्द्र विक्रमकी १५वीं शताब्दीके उत्तरार्धके विद्वान हैं

११८वीं प्रशस्ति 'गणितसारसग्रह' की है, जिसके कर्ता आचार्य महावीर हैं। प्रस्तुत ग्रन्थमें गणितका सुन्दर विवेचन किया गया है इस ग्रन्थकी रचना आचार्य महावीरने राष्ट्रकूट राजा अमोघवर्षके राज्यकालमें की है। अमोघवर्षके राज्यकालकी प्रशस्तियाँ शक स० ७३८ से ७९९ तक की मिली हैं※। शक सम्वत् ७८८ का एक ताम्रपत्र भी मिला है, जो उनके राज्यके ५२वें वर्षमें लिखा गया है×। इन उल्लेखोसे स्पष्ट है कि राजा अमोघवर्षने मन् ८१५ से ८७७ तक राज्य किया है। अमोघवर्षके गुरु

※ देखो, भारतके प्राचीन राजवंश भाग ३ पृ० ३९।

× Dr. Altekar, The Rasetiakuta and Their Times. P 71.

जिनसेनाचार्य थे। पार्श्वाभ्युदयकाव्यके सर्गोंकी अन्तिम पुष्पिकाओंमें अमोघवर्षको 'परमगुरु' लिखा[१] है और ग्रन्थकी अन्तिम प्रशस्तिमें उनके राज्यके सर्वदा बने रहनेकी कामना की गई है[२]। और गणितसार-संग्रहके छठवें पद्यमें नृप तुंगदेवके धर्मशासनकी वृद्धिकी कामना की गई है[३]। इतना ही नहीं, किन्तु ग्रन्थके प्रारंभिक मंगलपद्योंके बाद ५ पद्योंमें राजा अमोघवर्षके जैनदीक्षा लेनेके बाद उन्हें प्राणिवर्गको सन्तुष्ट करने तथा निरीति निरवग्रह करने वाला स्वेष्टहितैषी बतलाया गया है। साथ ही पापरूपी शत्रुओंका अनीहित चित्तवृत्तिरूपी तपोग्निमें भस्म होनेका समुल्लेख है और वे काम-क्रोधादि अन्तरंग शत्रुओं पर विजय प्राप्त करनेके कारण अवन्ध्यकोप हो गए थे। तथा सम्पूर्ण जगतको वशमें करनेवाले और स्वयं किसीके वशमें नहीं होने वाले अपूर्वमकरध्वज भी थे। राजमण्डलको वश करनेके अतिरिक्त तपश्चरण द्वारा संसारचक्रके परिभ्रमणको विनिष्ट करने वाले रत्नगर्भ ( सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्ररूप रत्नत्रयके धारक ) ज्ञानवृद्धि और मर्यादावज्रवेदी द्वारा यथाख्यात चारित्ररूपी समुद्रको प्राप्त हुए थे। इन सर्व उल्लेखोंमे राजा अमोघवर्षकी मुनिवृत्तिका चित्र अंकित किया गया है। राजा अमोघवर्षके विवेकपूर्वक राज्यत्याग करनेका उल्लेख उन्होंने स्वयं अपनी 'रत्नमाला' के अन्तिम पद्यमें किया है। जिसमे उनका विवेक पूर्वक राज्य छोड़कर अन्तिम जीवन जैनमुनिके रूपमें बितानेका स्पष्ट उल्लेख किया गया है।

आचार्य महावीरने अपना यह ग्रन्थ कब बनाया इसका स्पष्ट उल्लेख ग्रन्थ प्रशस्तिमें नहीं है। हो सकता है कि ग्रंथका समाप्ति-सूचक कोई

---

१ 'इत्यमोघवर्ष परमेश्वर परमगुरु श्रीजिनसेनाचार्य विरचिते मेघदूत वेष्टिते पार्श्वाभ्युदये भगवत्कैवल्य वर्णनं नाम चतुर्थः सर्गः।'

२ 'भुवनमवतुदेव. सर्वदामोघवर्षः।'

३ विध्वस्तैकान्तपक्षस्य स्याद्वादन्यायवादिन.।
देवस्य नृपतुंगस्य वर्धतां तस्य शासनम् ॥

११६वीं प्रशस्ति 'अम्बिकाकल्प' की है जिसके कर्ता भ० शुभचन्द्र हैं, जिन्होंने जिनदत्तके अनुरोधसे ब्रह्मशीलके पठनार्थ एक दिनमें इस ग्रन्थकी रचना की है। भ० शुभचन्द्र नामके कई विद्वान हो गए हैं। उनमें से यह ग्रन्थ कृति कौनसे शुभचद्रकी है यह ग्रन्थ की अन्तिम प्रशस्तिपरसे कुछ भी ज्ञात नहीं होता, बहुत सम्भव है कि इसके रचयिता ३२ न० की प्रशस्ति वाले भ० शुभचन्द्र हों जिनका समय १६वीं, १७वीं शताब्दी सुनिश्चित है।

११७वीं प्रशस्ति 'तत्त्वार्थरत्नप्रभाकर' अर्थात् तत्त्वार्थ टिप्पण' की है जिसके कर्ता भट्टारक प्रभाचन्द्र है जो आचार्य नयसेनकी सततिमें होने वाले हेमकीर्ति भट्टारकके शिष्य औद भ० धर्मचन्द्रके पट्ट शिष्य थे और काष्ठान्वयमें प्रसिद्ध थे। इन्होंने सकीट नगरमें, जो एटा जिलेमें आबाद हैं, लबकचुक ( लमेचू ) आम्नायके सकरू ( तू ) साहूके पुत्र पडित सोनिककी प्रार्थना पर उमास्वातिके प्रसिद्ध तत्त्वार्थसूत्र पर 'तत्त्वाथरत्न प्रभाकर' नामकी यह टीका 'जैता' नामक ब्रह्मचारीके प्रबोधनार्थ लिखी हैं। इसका रचनाकाल वि० स० १४८९ भाद्रपद शुक्ला पचमी है जिससे यह प्रभाचन्द्र विक्रमकी १५वीं शताब्दीके उत्तरार्धके विद्वान हैं

११८वीं प्रशस्ति 'गणितसारसग्रह' की है, जिसके कर्ता आचार्य महावीर हैं। प्रस्तुत ग्रन्थमें गणितका सुन्दर विवेचन किया गया है इस ग्रन्थकी रचना आचार्य महावीरने राष्ट्रकूट राजा अमोघवर्षके राज्यकालमें की है। अमोघवर्षके राज्यकालकी प्रशस्तिया शक सं० ७३८ से ७९९ तक की मिली हैं*। शक सम्वत् ७८८ का एक ताम्रपत्र भी मिला है, जो उनके राज्यके ५२वें वर्षमें लिखा गया है×। इन उल्लेखोंसे स्पष्ट है कि राजा अमोघवर्षने सन् ८१५ से ८७७ तक राज्य किया है। अमोघवर्षके गुरु

---

* देखो, भारतके प्राचीन राजवश भाग ३ पृ० ३९।

× Dr. Altekar, The Rasetrakuta and Their Times. P 71.

जिनसेनाचार्य थे। पार्श्वाभ्युदयकाव्यके सर्गोंकी अन्तिम पुष्पिकाओंमें अमोघवर्षको 'परमगुरु' लिखा[1] है और ग्रन्थकी अन्तिम प्रशस्तिमें उनके राज्यके सर्वदा बने रहनेकी कामना की गई है[2]। और गणितसार-संग्रहके छठवें पद्यमें नृप तुंगदेवके धर्मशासनकी वृद्धिकी कामना की गई है[3]। इतना ही नहीं, किन्तु ग्रन्थके प्रारंभिक मंगलपद्योंके बाद ४ पद्योंमें राजा अमोघवर्षके जैनदीक्षा लेनेके बाद उन्हें प्राणिवर्गको सन्तुष्ट करने तथा निरीति निरवग्रह करने वाला स्वेष्टहितैषी बतलाया गया है। साथ ही पापरूपी शत्रुओंका अनीहित चित्तवृत्तिरूपी तपोग्निमें भस्म होनेका समुल्लेख है और वे काम-क्रोधादि अन्तरंग शत्रुओं पर विजय प्राप्त करनेके कारण अवन्ध्यकोप हो गए थे। तथा सम्पूर्ण जगतको वशमें करनेवाले और स्वयं किसीके वशमें नहीं होने वाले अपूर्वमकरध्वज भी थे। राजमण्डलको वश करनेके अतिरिक्त तपश्चरण द्वारा संसारचक्रके परिभ्रमणको विनिष्ट करने वाले रत्नगर्भ ( सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्ररूप रत्नत्रयके धारक ) ज्ञानवृद्धि और मर्यादावज्रवेदी द्वारा यथाख्यात चारित्ररूपी समुद्रको प्राप्त हुए थे। इन सर्व उल्लेखोंमें राजा अमोघवर्षकी मुनिवृत्तिका चित्र अंकित किया गया है। राजा अमोघवर्षके विवेकपूर्वक राज्यत्याग करनेका उल्लेख उन्होंने स्वयं अपनी 'रत्नमाला' के अन्तिम पद्यमें किया है। जिसमें उनका विवेक पूर्वक राज्य छोड़कर अन्तिम जीवन जैनमुनिके रूपमें बितानेका स्पष्ट उल्लेख किया गया है।

आचार्य महावीरने अपना यह ग्रन्थ कब बनाया इसका स्पष्ट उल्लेख ग्रन्थ प्रशस्तिमें नहीं है। हो सकता है कि ग्रंथका समाप्ति-सूचक कोई

---

१ 'इत्यमोघवर्ष परमेश्वर परमगुरु श्रीजिनसेनाचार्य विरचिते मेघदूत वेष्टिते पार्श्वाभ्युदये भगवत्कैवल्य वर्णनं नाम चतुर्थः सर्गः।'

२ 'भुवनभवतुदेवः सर्वदामोघवर्षः।'

३ विध्वस्तैकान्तपक्षस्य स्याद्वादन्यायवादिनः।
देवस्य नृपतुंगस्य वर्धतां तस्य शासनम्॥

अन्तिम पद्य ग्रन्थमें रहा हो, और वह लेखकोंकी कृपासे छूट गया हो, क्योंकि ग्रथमे अन्तिम समाप्ति-सूचक कोई प्रशस्ति लगी हुई नहीं है। यह प्रशस्ति ऐलक पन्नालाल दि० जैन सरस्वती भवन बम्बईकी सम्वत् १८७५ की लिखी हुई प्रति परसे ली गई है। आद्य प्रशस्तिके पद्योंसे यह स्पष्ट है कि यह ग्रन्थ राजा अमोघवर्षके विवेकसे राज्यत्याग देनेके बाद लिखा गया है। अत. इस ग्रन्थकी रचना सन् ८७७ के बाद हुई जान पडती है।

११९वीं प्रशस्ति 'पुराणसार' की है, जिसके कर्ता मुनि श्रीचन्द्र हैं। जिनका परिचय १०९वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२०वीं प्रशस्ति 'शान्तिनाथपुराण' की है जिसके कर्ता भट्टारक श्री भूषण हैं। जिनका परिचय ७१वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२१वीं प्रशस्ति 'वृषभदेवपुराण' की है जिसके कर्ता भट्टारक चन्द्र-कीर्ति हैं, जिनका परिचय ५९वीं पार्श्वपुराणकी प्रशस्तिमे दिया गया है।

१२२वीं प्रशस्ति 'सुभगसुलोचनाचरित' की है जिसके कर्ता भट्टारक 'वादिचन्द्रसूरि' हैं, जिनका परिचय १८वीं 'ज्ञानसूर्योदयनाटक' की प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२३ वीं और १२४ वीं प्रशस्तियाँ आचार्य पुंगव धरसेनके शिष्य भगवान पुष्पदन्त भूतवलीके षट्खण्डागमकी प्रसिद्ध टीका धवला और गुणधराचार्यके 'पेज्जदोसपाहुड' (कषाय प्राभृत) की टीका जयधवलाकी हैं। जिनमेसे प्रथमके कर्ता आचार्य वीरसेन और दूसरीके वीरसेन तथा उनके शिष्य जिनसेनाचार्य है। आचार्य वीरसेन और जिनसेन अपने समयके महान विद्वान और तपस्वी योगीन्द्र थे। आचार्य जिनसेनने[1] अपने गुरु

---

१—श्री वीरसेन इत्यात्तभट्टारकपृथुपथ ।
स न. पुनातु पूतात्मा वादिवृन्दारको मुनि. ॥
लोकवित्व कवित्व च स्थित भट्टारके द्वय ।
वाग्मिता वाग्मिनो यस्य वाचा वाचस्पतेरपि ॥ —आदिपु०

वीरसेनकी प्रशंसा करते हुए लिखा है कि वे वादि-वृंदारक, लोकवित्, कवि और वाग्मी थे इतना ही नहीं, किन्तु उन्हें श्रुतकेवलितुल्य भी बतलाया है, उनकी सर्वार्थगामिनी नैसर्गिक प्रज्ञाका अवलोकनकर मनीषियोको सर्वज्ञकी सत्तामे कोई सन्देह नहीं रहा था। धवला टीकाकी अन्तिम प्रशस्तिमें उन्हें सिद्धान्त छन्द ज्योतिष व्याकरण और प्रमाणशास्त्रोंमें निपुण बतलाया है। साथ ही यह भी सूचित किया है कि सिद्धांत-सागरके पवित्र जलमें धोई हुई शुद्धबुद्धिसे वे प्रत्येकबुद्धोंके साथ स्पर्धा करते थे[1]। आचार्य जिनसेनके शिष्य गुणभद्रने उनकी देहको ज्ञान और चारित्रकी अनुपम सामग्रीसे निर्मित बतलाया है[2]। इसमें सन्देह नहीं कि आचार्य वीरसेन असाधारण प्रज्ञाके धनी, कविचक्रवर्ती कुशल टीकाकार और विविध विषयोके प्रकाण्ड विद्वान थे। धवला टीका उनके विशाल पाण्डित्य और बहुश्रुतज्ञताका फल है। वह कितनी प्रमेय बहुल है और सूत्ररूप गंभीर विवेचनाको कितने संक्षिप्त रूपमें प्रस्तुत करती है और सचमुचमें कैसी सूत्रार्थ दर्शिनी है यह अध्येताजन भलीभाति जानते हैं। प्राकृत और संस्कृत मिश्रित भाषा भी उनकी बडी ही प्राजल और मधुर प्रतीत होती है। तपश्चर्या और ज्ञानसाधनाके साथ-साथ उनकी अनुपम साहित्य-सेवाने उन्हें और उनकी कृतियोको अमर बना दिया है।

---

१—यं प्राहु. प्रस्फुरद्बोधदीधितिप्रसरोदयं ।
श्रुतकेवलिनं प्राज्ञा. प्रज्ञाश्रमण सत्तमम् ॥
यस्य नैसर्गिकीं प्रज्ञां दृष्ट्वा सर्वार्थगामिनीं ।
जाता. सर्वज्ञसद्भावे निरारेका मनीषिण. ॥

प्रसिद्धसिद्धसिद्धांतवार्धिवार्धौतशुद्धधीः ।
सार्धं प्रत्येकबुद्धैर्यः स्पर्धते धीद्धबुद्धिभिः ॥ —जयधवला

२—ज्ञानचारित्रसामग्रीमग्रहीदिव विग्रहम् ।
विराजते विधातुं यो विनेयानामनुग्रहम् ॥ —उत्तरपुराण प्रशस्ति

अन्तिम पद्य ग्रन्थमें रहा हो, और वह लेखकोंकी कृपासे छूट गया हो, क्योंकि ग्रथमे अन्तिम समाप्ति-सूचक कोई प्रशस्ति लगी हुई नहीं है। यह प्रशस्ति ऐलक पन्नालाल दि० जैन सरस्वती भवन बम्बईकी सम्वत् १५७५ की लिखी हुई प्रति परसे ली गई है। आद्य प्रशस्तिके पद्योंसे यह स्पष्ट है कि यह ग्रन्थ राजा अमोघवर्षके विवेकसे राज्यत्याग देनेके बाद लिखा गया है। अत. इस ग्रन्थकी रचना सन् ८७७ के बाद हुई जान पड़ती है।

११९वीं प्रशस्ति 'पुराणसार' की है, जिसके कर्ता मुनि श्रीचन्द्र हैं। जिनका परिचय १०९वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२०वीं प्रशस्ति 'शान्तिनाथपुराण' की है जिसके कर्ता भट्टारक श्री भूषण हैं। जिनका परिचय ७१वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२१वीं प्रशस्ति 'वृषभदेवपुराण' की है जिसके कर्ता भट्टारक चन्द्र-कीर्ति हैं, जिनका परिचय ५९वीं पार्श्वपुराणकी प्रशस्तिमे दिया गया है।

१२२वीं प्रशस्ति 'सुभगसुलोचनाचरित' की है जिसके कर्ता भट्टारक 'वादिचन्द्रसूरि' हैं, जिनका परिचय १८वीं 'ज्ञानसूर्योदयनाटक' की प्रशस्तिमे दिया गया है।

१२३ वों और १२४ वीं प्रशस्तियां आचार्य पुंगव धरसेनके शिष्य भगवान पुष्पदन्त भूतवलीके षट्खण्डागमकी प्रसिद्ध टीका धवला और गुणधराचार्यके 'पेज्जदोसपाहुड' (कषाय प्राभृत) की टीका जयधवलाकी हैं। जिनमेंसे प्रथमके कर्ता आचार्य वीरसेन और दूसरीके वीरसेन तथा उनके शिष्य जिनसेनाचार्य हैं। आचार्य वीरसेन और जिनसेन अपने समयके महान विद्वान और तपस्वी योगीन्द्र थे। आचार्य जिनसेनने[१] अपने गुरु

---

१—श्री वीरसेन इत्यात्तभट्टारकपृथुपथ ।
स न. पुनातु पूतात्मा वादिवृन्दारको मुनि. ॥
लोकवित्वं कवित्वं च स्थित भट्टारके द्वयं।
वाग्मिता वाग्मिनो यस्य वाचा वाचस्पतेरपि ॥ —आदिपु०

वीरसेनकी प्रशंसा करते हुए लिखा है कि वे वादि-वृंदारक, लोकवित्, कवि और आगमी थे इतना ही नहीं, किन्तु उन्हें श्रुतकेवलितुल्य भी बतलाया है, उनकी सर्वार्थगामिनी नैसर्गिक प्रज्ञाका अवलोकनकर मनीषियोंको सर्वज्ञकी सत्तामें कोई सन्देह नहीं रहा था। धवला टीकाकी अन्तिम प्रशस्तिमें उन्हें सिद्धान्त छन्द ज्योतिष व्याकरण और प्रमाणशास्त्रोंमें निपुण बतलाया है। साथ ही यह भी सूचित किया है कि सिद्धांत-सागरके पवित्र जलमें धोई हुई शुद्धबुद्धिसे वे प्रत्येकबुद्धोंके साथ स्पर्धा करते थे१। आचार्य जिनसेनके शिष्य गुणभद्रने उनकी देहको ज्ञान और चारित्रकी अनुपम सामग्रीसे निर्मित बतलाया है२। इसमें सन्देह नहीं कि आचार्य वीरसेन असाधारण प्रज्ञाके धनी, कविचक्रवर्ती कुशल टीकाकार और विविध विषयोंके प्रकाण्ड विद्वान थे। धवला टीका उनके विशाल पाडित्य और बहुश्रुतज्ञताका फल है। वह कितनी प्रमेय बहुल है और सूत्ररूप गंभीर विवेचनाको कितने संक्षिप्त रूपमें प्रस्तुत करती है और सचमुचमें कैसी सूत्रार्थ दर्शिनी है यह अध्येताजन भलीभांति जानते हे। प्राकृत और संस्कृत मिश्रित भाषा भी उनकी बड़ी ही प्राजल और मधुर प्रतीत होती है। तपश्चर्या और ज्ञानसाधनाके साथ-साथ उनकी अनुपम साहित्य-सेवाने उन्हें और उनकी कृतियोंको अमर बना दिया है।

---

१—य प्राहुः प्रस्फुरद्बोधदीधितिप्रसरोदयं ।
श्रुतकेवलिनं प्राज्ञा· प्रज्ञाश्रमण सत्तमम् ॥
यस्य नैसर्गिकीं प्रज्ञां दृष्ट्वा सर्वार्थगामिनीं ।
जाता· सर्वज्ञसद्भावे निरारेका मनीषिण· ॥

प्रसिद्धसिद्धसिद्धांतवार्धिवार्धौतशुद्धधीः ।
सार्धं प्रत्येकबुद्धैर्यः स्पर्धते धीद्धबुद्धिभिः ॥ —जयधवला

२—ज्ञानचारित्रसामग्रीमग्रहीदिव विग्रहम् ।
विराजते विधातुं यो विनेयानामनुग्रहम् ॥ —उत्तरपुराण प्रशस्ति

अन्तिम पद्य ग्रन्थमें रहा हो, और वह लेखकोंकी कृपासे छूट गया हो, क्योंकि ग्रंथमें अन्तिम समाप्ति-सूचक कोई प्रशस्ति लगी हुई नहीं है। यह प्रशस्ति ऐलक पन्नालाल दि० जैन सरस्वती भवन बम्बईकी सम्वत् १८७५ की लिखी हुई प्रति परसे ली गई है। आद्य प्रशस्तिके पद्योंसे यह स्पष्ट है कि यह ग्रन्थ राजा अमोघवर्षके विवेकसे राज्यत्याग देनेके बाद लिखा गया है। अत इस ग्रन्थकी रचना सन् ८७७ के बाद हुई जान पड़ती है।

११९वीं प्रशस्ति 'पुराणसार' की है, जिसके कर्ता मुनि श्रीचन्द्र हैं। जिनका परिचय १०९वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२०वीं प्रशस्ति 'शान्तिनाथपुराण' की है जिसके कर्ता भट्टारक श्री भूषण हैं। जिनका परिचय ७१वीं प्रशस्तिमे दिया गया है।

१२१वीं प्रशस्ति 'वृषभदेवपुराण' की है जिसके कर्ता भट्टारक चन्द्र-कीर्ति है, जिनका परिचय ५९वीं पार्श्वपुराणकी प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२२वीं प्रशस्ति 'सुभगसुलोचनाचरित' की है जिसके कर्ता भट्टारक 'वादिचन्द्रसूरि' हैं, जिनका परिचय १८वीं 'ज्ञानसूर्योदयनाटक' की प्रशस्तिमें दिया गया है।

१२३ वीं और १२४ वीं प्रशस्तियाँ आचार्य पुंगव धरसेनके शिष्य भगवान पुष्पदन्त भूतबलीके षट्खण्डागमकी प्रसिद्ध टीका धवला और गुणधराचार्यके 'पेज्जदोसपाहुड' (कषाय प्राभृत) की टीका जयधवलाकी हैं। जिनमेंसे प्रथमके कर्ता आचार्य वीरसेन और दूसरीके वीरसेन तथा उनके शिष्य जिनसेनाचार्य हैं। आचार्य वीरसेन और जिनसेन अपने समयके महान विद्वान और तपस्वी योगीन्द्र थे। आचार्य जिनसेनने[1] अपने गुरु

---

१—श्री वीरसेन इत्यात्तभट्टारकपृथुपथ ।
स न. पुनातु पूतात्मा वादिवृन्दारको मुनि. ॥
लोकवित्व कवित्वं च स्थित भट्टारके द्वय।
वाग्मिता वाग्मिनो यस्य वाचा वाचस्पतेरपि ॥ —आदिपु०

वीरसेनकी प्रशंसा करते हुए लिखा है कि वे वादि-वृंदारक, लोकवित्, कवि और वाग्मी थे इतना ही नहीं; किन्तु उन्हें श्रुतकेवलितुल्य भी बतलाया है, उनकी सर्वार्थगामिनी नैसर्गिक प्रज्ञाका अवलोकनकर मनीषियोंको सर्वज्ञकी सत्तामे कोई सन्देह नहीं रहा था। धवला टीकाकी अन्तिम प्रशस्तिमें उन्हें सिद्धान्त छन्द ज्योतिष व्याकरण और प्रमाणशास्त्रोंमें निपुण बतलाया है। साथ ही यह भी सूचित किया है कि सिद्धांत-सागरके पवित्र जलमें धोई हुई शुद्धबुद्धिसे वे प्रत्येकबुद्धोंके साथ स्पर्धा करते थे१। आचार्य जिनसेनके शिष्य गुणभद्रने उनकी देहको ज्ञान और चारित्रकी अनुपम सामग्रीसे निर्मित बतलाया है२। इसमें सन्देह नहीं कि आचार्य वीरसेन असाधारण प्रज्ञाके धनी, कविचक्रवर्ती कुशल टीकाकार और विविध विषयोंके प्रकाण्ड विद्वान थे। धवला टीका उनके विशाल पाडित्य और बहुश्रुतज्ञताका फल है। वह कितनी प्रमेय बहुल है और सूत्ररूप गंभीर विवेचनाको कितने सक्षिप्त रूपमें प्रस्तुत करती है और सचमुचमें कैसी सूत्रार्थ दर्शिनी है यह अध्येताजन भलीभाति जानते हैं। प्राकृत और संस्कृत मिश्रित भाषा भी उनकी बडी ही प्राजल और मधुर प्रतीत होती है। तपश्चर्या और ज्ञानसाधनाके साथ-साथ उनकी अनुपम साहित्य-सेवाने उन्हें और उनकी कृतियोको अमर बना दिया है।

---

१—य प्राहुः प्रस्फुरद्बोधदीधितिप्रसरोदयं।
श्रुतकेवलिनं प्राज्ञा· प्रज्ञाश्रमण सत्तमम्॥
यस्य नैसर्गिकीं प्रज्ञां दृष्ट्वा सर्वार्थगामिनीं।
जाता· सर्वज्ञसद्भावे निरारेका मनीषिण·॥
प्रसिद्धसिद्धसिद्धांतवार्धिवार्धौतशुद्धधी·।
सार्धं प्रत्येकबुद्धैर्यः स्पर्धते धीद्धबुद्धिभिः॥ —जयधवला

२—ज्ञानचारित्रसामग्रीमग्रहीदिव विग्रहम्।
विराजते विधातुं यो विनेयानामनुग्रहम्॥ —उत्तरपुराण प्रशस्ति

आचार्य वीरसेन मूलसघके 'पंचस्तूपान्वय'* में हुए है। पचस्तूपान्वयकी परम्परा एक प्राचीन परम्परा है जो बादमें 'सेनसघ' के नामसे लोकमें प्रसिद्धिको प्राप्त हुई बतलाई जाती हे। वीरसेन आचार्य चन्द्रसेनके प्रशिष्य और आचार्य आर्यनदीके शिष्य थे। वीरसेनने चित्रकूटमें जाकर एलाचार्यके समीप षट्खण्डागम और कषाय-प्राभृत जैसे सिद्धान्त ग्रथोका अध्ययन किया था और फिर उन्होंने ७२ हजार श्लोक प्रमाण 'धवला' और बीस हजार श्लोक प्रमाण जयधवलाके पूर्वभागका निर्माण किया था। इन दोनों टीकाग्रन्थोके अतिरिक्त आचार्य गुणभद्रने अपने उत्तरपुराणमें[1] 'सिद्धभूपद्धति टीका' के रचे जानेका और भी उल्लेख

---

* 'पचस्तूपान्वय' की दिगम्बर परम्परा बहुत प्राचीन है। आचार्य हरिषेणने अपने कथाकोशमे वैरमुनिके कथाके निम्नपद्यमें मथुरामें पचस्तूपोंके बनाये जानेका उल्लेख किया है—

महारजतनिर्माणान खचितान् मणिनायकैः ।
पञ्चस्तूपान्विधायाग्रे समुच्चजिनवेश्मनाम् ॥

आचार्य वीरसेनने धवलामें और उनके प्रधानशिष्य जिनसेनने जयधवला टीका प्रशस्तिमें पचस्तूपान्वयके चन्द्रसेन और आर्यनदी नामके दो आचार्योंका नामोल्लेख किया है जो आचार्य वीरसेनके गुरु प्रगुरु थे। इन दोनों उल्लेखोसे स्पष्ट है कि पंचस्तूपान्वयकी परम्परा उस समय चल रही थी और वह बहुत प्राचीनकालसे प्रचारमें आ रही थी। पंचस्तूपनिकायके आचार्य गुहनंदीका उल्लेख पहाड़पुरके ताम्रपत्रमें पाया जाता है, जिसमें गुप्त संवत् १५९ सन् ४७८ में नाथशर्मा ब्राह्मणके द्वारा गुहनंदीके विहारमें अर्हन्तोकी पूजाके लिये तीन ग्रामो और अशर्फियोंके देनेका उल्लेख है (एपिग्राफिया इडिका भा० २० पेज ५९)। इससे स्पष्ट है कि सन् ४७८ से पूर्व 'पचस्तूपनिकाय' का प्रचार था और उसमें अनेक आचार्य होते रहे हैं।

[1] सिद्धभूपद्धतिर्यस्य टीका संवीक्ष्य भिक्षुभिः ।
टीक्यते हेलयान्येषां विषमापि पदे पदे ॥—उत्तरपुराण ६

किया है। जो सिद्धभूपद्धति ग्रन्थ पद पद पर अत्यन्त विषम अथवा कठिन था वह वीरसेनकी उक्त टीकासे भिक्षुओंके लिये अत्यन्त सुगम हो गया। यह ग्रन्थ किस विषयका था, इसकी कोई सूचना कहींसे प्राप्त नहीं होती। हाँ, श्रद्धेय 'प्रेमी'जीने उसे गणितका ग्रन्थ बतलाया है। हो सकता है कि वह गणितका ग्रन्थ हो अथवा अन्य किसी विषयका। यदि गणितका ग्रन्थ होता तो आचार्य वीरसेन और जिनसेन उसका धवला जयधवलामें उल्लेख अवश्य करते। अस्तु, खेद है कि ऐसा महत्वपूर्ण ग्रन्थ आज भी हमारी आंखोंसे ओझल है। नहीं मालूम किसी भण्डारमें उसका अस्तित्व है भी, अथवा नहीं। वास्तवमें इस दिशामें समाजकी उपेक्षा बहुत खलती है। उसके प्रमादसे जैन सस्कृतिकी कितनी ही महत्वपूर्ण कृतियाँ दीमकों व कीटकादिकोंका भक्ष्य बन गईं और बनती जा रही है।

धवला टीकाकी अन्तिम प्रशस्तिका पाठ लेखकोंकी कृपासे कुछ भ्रष्ट एवं अशुद्ध हो गया है। डा० हीरालालजी एम० ए० ने धवलाके प्रथम खण्डमें प्रशस्तिके उन पद्योंका कुछ संशोधन कर उसे शक सम्बत् ७३८ ( वि० स० ८७३ ) की कृति बतलाया है[1]। परन्तु बाबू ज्योतिप्रसादजी एम० ए० लखनऊने उसे विक्रम सम्वत् ८३८ की रचना बतलाया है[2]। और डा० हीरालालजीके द्वारा संशोधित पाठको अशुद्ध बतलाते हुए ज्योतिषके आधारसे उक्त गणनाको भ्रामक ठहराया है। इस कारण धवला टीकाका रचनाकाल अभी विवादका विषय बना हुआ है। उसके सम्बन्धमें अभी और भी अन्वेपण करनेकी आवश्यकता है, जिससे उक्त दोनो मान्यताओं पर पूरा विचार किया जा सके और अन्तिम निष्पक्ष निर्णय किया जा सके। इसके लिये हैदराबादके आस-पासके प्राचीन स्थानों, मूर्तिलेखों, शास्त्रभंडारों और शिलालेखोंका संकलन एवं मनन करनेका प्रयत्न करना आवश्यक है। इन परसे सामग्रीका संकलन होने पर नया प्रकाश पड़नेके

---

१ देखो, धवला प्रथमखण्ड प्रस्तावना पृष्ठ ३५

२ देखो, अनेकान्त वर्ष ८ किरण २

आचार्य वीरसेन मूलसघके 'पंचस्तूपान्वय'※ में हुए है। पचस्तूपान्वयकी परम्परा एक प्राचीन परम्परा है जो बादमें 'सेनसघ' के नामसे लोकमें प्रसिद्धिको प्राप्त हुई बतलाई जाती है। वीरसेन आचार्य चन्द्रसेनके प्रशिष्य और आचार्य आर्यनंदीके शिष्य थे। वीरसेनने चित्रकूटमें जाकर एलाचार्यके समीप षट्खण्डागम और कषाय-प्राभृत जैसे सिद्धान्त ग्रथोंका अध्ययन किया था और फिर उन्होंने ७२ हजार श्लोक प्रमाण 'धवला' और बीस हजार श्लोक प्रमाण जयधवलाके पूर्वभागका निर्माण किया था। इन दोनो टीकाग्रन्थोंके अतिरिक्त आचार्य गुणभद्रने अपने उत्तरपुराणमें[1] 'सिद्धभूपद्धति टीका' के रचे जानेका और भी उल्लेख

※ 'पचस्तूपान्वय' की दिगम्बर परम्परा बहुत प्राचीन है। आचार्य हरिषेणने अपने कथाकोशमें वैरमुनिके कथाके निम्नपद्यमें मथुरामें पचस्तूपोंके बनाये जानेका उल्लेख किया है—

महारजतनिर्माणान खचितान् मणिनायकैः ।
पञ्चस्तूपान्विधायाग्रे समुच्चजिनवेश्मनाम् ॥

आचार्य वीरसेनने धवलामें और उनके प्रधानशिष्य जिनसेनने जयधवला टीका प्रशस्तिमें पचस्तूपान्वयके चन्द्रसेन और आर्यनंदी नामके दो आचार्योंका नामोल्लेख किया है जो आचार्य वीरसेनके गुरु प्रगुरु थे। इन दोनो उल्लेखोंसे स्पष्ट है कि पंचस्तूपान्वयकी परम्परा उस समय चल रही थी और वह बहुत प्राचीनकालसे प्रचारमें आ रही थी। पंचस्तूपनिकायके आचार्य गुहनंदीका उल्लेख पहाड़पुरके ताम्रपत्रमे पाया जाता है, जिसमें गुप्त सवत् १५९ सन् ४७८ मे नाथशर्मा ब्राह्मणके द्वारा गुहनदीके विहारमें अर्हन्तोकी पूजाके लिये तीन ग्रामों और अशर्फियोंके देनेका उल्लेख है (एपिग्राफिया इडिका भा० २० पेज ५९)। इससे स्पष्ट है कि सन् ४७८ से पूर्व 'पचस्तूपनिकाय' का प्रचार था और उसमें अनेक आचार्य होते रहे है।

१ सिद्धभूपद्धतिर्यस्य टीकां संवीक्ष्य भिक्षुभिः ।
टीक्यते हेलयान्येषां विषमापि पदे पदे ॥—उत्तरपुराण ६

किया है। जो सिद्धभूपद्धति ग्रन्थ पद पद पर अत्यन्त विषम अथवा कठिन था वह वीरसेनकी उक्त टीकासे भिक्षुओंके लिये अत्यन्त सुगम हो गया। यह ग्रन्थ किस विषयका था, इसकी कोई सूचना कहींसे प्राप्त नहीं होती। हाँ, श्रद्धेय 'प्रेमी'जीने उसे गणितका ग्रन्थ बतलाया है। हो सकता है कि वह गणितका ग्रन्थ हो अथवा अन्य किसी विषयका। यदि गणितका ग्रन्थ होता तो आचार्य वीरसेन और जिनसेन उसका धवला जयधवलामें उल्लेख अवश्य करते। अस्तु, खेद है कि ऐसा महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ आज भी हमारी आंखोसे ओझल है। नहीं मालूम किसी भण्डारमें उसका अस्तित्व है भी, अथवा नहीं। वास्तवमें इस दिशामें समाजकी उपेक्षा बहुत खलती है। उसके प्रमादसे जैन संस्कृतिकी कितनी ही महत्त्वपूर्ण कृतियाँ दीमको व कीटकादिकोंका भक्ष्य बन गईं और बनती जा रही हैं।

धवला टीकाकी अन्तिम प्रशस्तिका पाठ लेखकोंकी कृपासे कुछ भ्रष्ट एवं अशुद्ध हो गया है। डा० हीरालालजी एम० ए० ने धवलाके प्रथम खण्डमें प्रशस्तिके उन पद्योंका कुछ संशोधन कर उसे शक सम्वत् ७३८ (वि० स० ८७३) की कृति बतलाया है[1]। परन्तु बाबू ज्योतिप्रसादजी एम० ए० लखनऊने उसे विक्रम सम्वत् ८३८ की रचना बतलाया है[2]। और डा० हीरालालजीके द्वारा संशोधित पाठको अशुद्ध बतलाते हुए ज्योतिषके आधारसे उक्त गणनाको भ्रामक ठहराया है। इस कारण धवला टीकाका रचनाकाल अभी विवादका विषय बना हुआ है। उसके सम्बन्धमें अभी और भी अन्वेषण करनेकी आवश्यकता है, जिससे उक्त दोनों मान्यताओं पर पूरा विचार किया जा सके और अन्तिम निष्पक्ष निर्णय किया जा सके। इसके लिये हैदराबादके आस-पासके प्राचीन स्थानों, मूर्तिलेखों, शास्त्रभंडारों और शिलालेखोंका संकलन एवं मनन करनेका प्रयत्न करना आवश्यक है। इन परसे सामग्रीका संकलन होने पर नया प्रकाश पड़नेके

---

१ देखो, धवला प्रथमखण्ड प्रस्तावना पृष्ठ ३५

२ देखो, अनेकान्त वर्ष ८ किरण २

साथ-साथ कई ऐतिहासिक गुत्थियाँ भी सुलझनेकी आशा है।

इसमें तो कोई सन्देह नहीं है कि आचार्य वीरसेनने धवला टीकाको राष्ट्रकूट राजा जगतुंगदेव ( गोविन्द तृतीय ) के राज्यकालमें प्रारम्भ करके उनके उत्तराधिकारी राजा बोद्दणराय ( अमोघवर्ष ) के राज्यकालमें समाप्त किया था। अमोघवर्ष गोविन्द तृतीयके पुत्र थे और जो नृपतुंग, पृथिवी-वल्लभ, लक्ष्मीवल्लभ, वीरनारायण, महाराजाधिराज और परम भट्टारक जैसी अनेक उपाधियोंके स्वामी थे। इन्होंने ६३ वर्ष पर्यन्त राज्यशासन किया है। अमोघवर्ष राज्य करते हुए भी जैनगुरु जिनसेनाचार्यके समीप में बीच बीचमें कुछ समयके लिये जाया करते थे और एकान्तवास द्वारा आत्म-साधनाकी ओर अग्रसर होनेका प्रयत्न करते थे। फलस्वरूप उन्होंने विवेकपूर्ण राज्यका परित्याग कर 'रत्नमाला' नामकी पुस्तक बनाई है। उनके जैन सयमी जीवनका दिग्दर्शन उन्हींके राज्यमें रचे जाने वाले महा-वीराचार्यके 'गणितसारसग्रहके प्रारम्भिक पद्योंमें पाया जाता है। कुछ भी हो, वीरसेनाचार्य विक्रमकी ९वीं शताब्दीके बहुश्रुत विद्वान थे। उनके अनेक शिष्य थे[1] जिनमें जिनसेनाचार्यको प्रमुख स्थान प्राप्त था जिनसेन विशाल बुद्धिके धारक, कवि और विद्वान् थे। इसीसे आचार्य गुणभद्रने लिखा है कि—जिस प्रकार हिमाचलसे गगाका, सकलज्ञसे ( सर्वज्ञसे ) दिव्यध्वनिका और उदयाचलसे भास्कर ( सूर्य ) का उदय होता है उसी प्रकार वीरसेनसे जिनसेन उदयको प्राप्त हुए है। जिनसेन वीरसेनके वास्तविक उत्तराधिकारी थे। जयधवलाकी अन्तिम प्रशस्तिमें उन्होंने अपना परिचय बडे ही सुन्दर ढगसे दिया है और लिखा है कि 'वे अविद्ध-कर्ण थे—कर्णवेध संस्कार होनेसे पूर्व ही दीक्षित हो गए थे और बादमें उनका कर्णवेध संस्कार ज्ञानशलाकासे हुआ था। वे बालब्रह्मचारी थे और

---

१ आचार्य वीरसेनके शिष्योंमें सम्भवत. जिनसेन विनयसेनके सिवाय पद्मसेन और देवसेन भी रहे हो तो कोई आश्चर्य नहीं, पर ऐसा निश्चित उल्लेख मेरे देखनेमें नही आया।

शरीरसे दुबले-पतले थे परंतु तप गुणमें दुर्बल नहीं थे। बड़े साहसी. गुरुभक्त और विनयी थे और बाल्यावस्थामे जीवनपर्यंत अखण्ड ब्रह्मचर्य व्रत के धारक थे। स्वाभाविक मृदुता और सिद्धांतमर्मज्ञता गुण उनके जीवन-सहचर थे। इनकी गम्भीर और भावपूर्ण सूक्तियां बड़ी ही सुन्दर और रसीली हैं, कवितारस और अलंकारोंके विचित्र आभूषणोंसे अलंकृत हैं। बाल्यावस्थासे ही उन्होंने ज्ञानकी सतत आराधनामें जीवन विताया था, सैद्धातिक रहस्योंके मर्मज्ञ तो थे ही और उनका निर्मल यश लोकमें सर्वत्र विश्रुत था। इन्होंने अपने गुरु वीरसेनाचार्यकी मृत्युके बाद जयधवलाकी अधूरी टीकाको शक सम्वत् ७५९ [ वि० सम्वत् ८९४ ] मे समाप्त किया था। इसके अतिरिक्त इनकी दो कृतियां और हैं, आदिपुराण और पार्श्वाभ्युदय काव्य।इनमें आदिपुराण पौराणिक ग्रंथ होते हुए भी उच्च-कोटिका एक महाकाव्य है जो भव्य, मधुर, सुभाषित और रस-अलकारादि काव्योचित गुणोसे अलंकृत है। रचना सौष्ठव देखते ही बनता है। रचना सूक्ष्म अर्थ और गूढ़ पदवाली है। यह ग्रंथ अधूरा रह गया था जिसे उनके शिष्य गुणभद्रने १६२० श्लोक बनाकर पूरा किया है और फिर उत्तरपुराणकी रचना स्वयं की है पार्श्वाभ्युदय काव्य तो अपनी कोटिका एक ही है, उसमें मेघदूतके विरही यक्षकी कथा और पद्योंको कितने अच्छे ढगसे समाविष्ट किया गया है यह देखते ही बनता है।

जयधवलाकी इस प्रशस्तिमें पद्मसेन, देवसेन और श्रीपाल नामके तीन विद्वानोका उल्लेख किया गया है। जिससे वे जिनसेनके सधर्मा अथवा गुरुभाई जान पड़ते है और जयधवलाको तो उन्होंने श्रीपालके द्वारा सम्पादित भी बतलाया है। इससे श्रीपाल आचार्य उस समयके सिद्धांतज्ञ सुयोग्य विद्वान् जान पड़ते है।

१२५ वीं प्रशस्ति 'आराधना पताका' की है, जिसके कर्ता वीरभद्राचार्य हैं। प्रस्तुत ग्रंथमें ९९० गाथाएँ पाई जाती हैं और ग्रन्थका रचनाकाल वि०-सं० १००८ दिया है। वीरभद्राचार्यकी गुरुपरम्परा क्या है और वे कहाँ के निवासी थे, यह उक्त प्रशस्ति परसे कुछ ज्ञात नहीं होता।

१२६ वीं और १२७ वीं प्रशस्तिया क्रमशः 'रिष्ट समुच्चय-शास्त्र' और 'अर्वकाण्ड' की हैं, जिनके रचयिता दुर्गदेव हैं जो संयमसेन मुनीन्द्रके शिष्य थे। सयमसेनकी बुद्धि षट्दर्शनोंके अभ्याससे तर्कमय हो गई थी, वे पंचाग शब्द-शास्त्रमे कुशल तथा समस्त राजनीतिमें निपुण थे और वादिरूपी गजोंके लिये सिंह थे, तथा सिद्धात समुद्रके रहस्यको पहुँचे हुए थे। उन्हींकी आज्ञासे 'मरणकरण्डिका' आदि अनेक प्राचीन ग्रंथोंका उपयोगकर 'रिष्ट समुच्चय' नामके इस ग्रन्थकी रचना की गई है। यह ग्रथ वि० संवत् १०८९ की श्रावण शुक्ला एकादशीको मूलनक्षत्रके समय लक्ष्मी निवास श्रीनिवास राजाके राज्यकालमे कुम्भनगरके शांतिनाथ मंदिरमें बनकर समाप्त हुआ है। प्रशस्तिमे दुर्गदेवने अपनेको 'देशयती' बतलाया है, जिससे वे श्रावकके व्रतोके अनुष्ठाता क्षुल्लक साधु जान पड़ते हैं। इस ग्रंथकी कुल गाथा संख्या २६१ है और यह ग्रथ बादको 'सिंघी जैन सीरीज' में प्रकाशित भी हो चुका है।

इनकी दूसरी कृति 'अर्घकाड' है जिसकी गाथा संख्या १४९ है, जो वस्तुओंकी मन्दी-तेजीके विज्ञानको लिए हुए है। यह इस विषयका महत्वपूर्ण ग्रन्थ जान पडता है। ग्रन्थमें रचनाकाल दिया हुआ नहीं है। यह ग्रन्थ अभी अप्रकाशित है और प्रकाशनके योग्य है।

तीसरा ग्रन्थ मन्त्रमहोदधि' है जिसका उल्लेख 'वृहट्टिप्पणिका'[१] मे 'मत्रमहोदधि प्रा० दिगंबर श्री दुर्गदेवकृत–मू० गा० ३६' इस रूपमें किया गया है। यह अभीतक अप्राप्य है। इसके अन्वेषणकी आवश्यकता है।

१२८वीं और १२९वीं प्रशस्तिया क्रमशः 'परमागमसार' और 'भावसंग्रह' ग्रथो की हैं, जिनके कर्ता श्रुतमुनि है। श्रुतमुनि मूलसंघ देशीयगण और पुस्तकगच्छकी इंग्लेश्वर शाखामें हुए हैं। उनके अणुव्रत गुरु बालेंदु या बालचंद्र थे, महाव्रतगुरु अभयचद्र सैद्धांतिक थे और शास्त्रगुरु अभयसूरि तथा प्रभाचद्र नामक मुनि थे, जो सारत्रयमें—समयसार प्रवचनसार

---

१ देखो, जैन साहित्य संशोधक प्रथमखण्ड, अंक ४ पृ० १५७

और पंचास्तिकायसारमें--निपुण थे। श्रुतमुनिने चारुकीर्ति नामके मुनिका भी जयघोष किया है जो श्रवणबेल्गोलकी भट्टारकीय गद्दीके पट्टधर थे और चारुकीर्ति नाम उनका रूढ हुआ जान पडता है; क्योंकि उस गद्दी पर बैठनेवाले सभी भट्टारक 'चारुकीर्ति' नामसे सम्बोधित होते है। भावसंग्रहकी प्रशस्तिमें उसका रचनाकाल दिया हुआ नहीं है, किन्तु परमागमसारकी प्रशस्तिमें उसका रचनाकाल शक सम्वत् १२६३ ( वि० सम्वत् १३६८ ) वृष-सम्वत्सर मगसिर सुदी सप्तमी गुरुवारके दिन बतलाया गया है१। जिससे श्रुतमुनि विक्रमकी १४वीं शताब्दीके उत्तरार्द्धके विद्वान जान पडते है।

१२०वीं प्रशस्ति 'आयज्ञानतिलक' सटीक की है, जिसके कर्ता भट्टवोसरि हैं. जो दिगम्बराचार्य श्रीदामनन्दीके शिष्य थे। यह प्रश्न शास्त्रका एक महत्वपूर्ण ग्रन्थ है जिसमें २५ प्रकरणोमें ४१५ गाथाएँ दी हुई हैं। ग्रन्थकर्ताकी स्वोपज्ञ वृत्ति भी साथमें लगी हुई है, जिससे विषयको समझनेमें बहुत कुछ सहायता मिल जाती है। यह महत्वपूर्ण ग्रन्थ अभी तक अप्रकाशित ही है। ग्रन्थकी रचना कब हुई और यह टीका कब बनी इनके जाननेका अभी कोई स्पष्ट आधार प्राप्त नहीं है।

हाँ, यह बतलाया गया है कि भट्टवोसरिके गुरु दामनन्दी थे । यह दामनन्दी वे ही प्रतीत होते हैं जिनका उल्लेख श्रवणबेल्गोलके शिलालेख नं० ५५ में पाया जाता है। जिसमें लिखा है कि दामनन्दीने महावादी 'विष्णुभट्ट' को वादमें पराजित किया था। इसी कारण लेखमें उन्हें 'विष्णुभट्ट घरट्ट' जैसे विशेषणसे उल्लेखित किया है । उक्त लेखके अनुसार दामनन्दी उन प्रभाचन्द्राचार्यके सधर्मा अथवा गुरुभाई थे जिनके चरण धाराधीश्वर जयसिंह द्वारा पूजित थे और जिन्हें उन गोपनन्दी आचार्यका सधर्मा भी बतलाया गया है जिन्होने कुवादि दैत्य 'धूर्जटि' को वादमें

---

१ सगगाले हु सहस्से विसय-तिसट्ठी १२६३ गदे दु विसवरसे।
मगसिर सुद्ध सत्तमि गुरवारे गंथ संपुण्णो ॥

—परमागमसार प्रशस्ति।

पराजित किया था। 'धूर्जटि' का अर्थ महादेव भी होता है अतः यह संभव प्रतीत होता है कि यह महादेव वही हों जिनका उल्लेख टीकामें किया गया है।

यदि उक्त दामनन्दी शिलालेख-गत ही हैं जिसकी बहुत कुछ सम्भावना है तो इनका समय आचार्य प्रभाचन्द्रके समकक्ष विक्रम की ११ वीं शताब्दी होना चाहिये और इनके शिष्य भट्टवोसरिका विक्रम की १२ वीं शताब्दीका पूर्वार्ध अथवा दस-पांच वर्ष पीछेका हो सकता है। क्योंकि प्रभाचन्द्र का समय १२ वीं शताब्दीके पूर्वार्ध तक पहुचता है।

१३१वीं प्रशस्ति 'अध्यात्म तरंगिणी टीका' की है, जिसके कर्ता मुनि गणधरकीर्ति हैं। अध्यात्म तरंगिणी नामक संस्कृत भाषाका एक छोटा सा ग्रन्थ है जिसकी श्लोक सख्या चालीस है। इस ग्रन्थका नाम बम्बईके ऐ० पन्नालाल दि० जैन सरस्वती भवनकी प्रतिमें, तथा श्री महावीरजीके शास्त्र भण्डारकी प्रतिमें भी योगमार्ग' दिया हुआ है। चूंकि ग्रन्थमें 'योगमार्ग' और योगीका स्वरूप बतलाते हुये आत्म-विकासकी चर्चा की गई है। इस कारण ग्रन्थका यह नाम भी सार्थक जान पड़ता है। इस ग्रन्थके कर्ता हैं आचार्य सोमदेव । यद्यपि सोमदेव नामके अनेक विद्वान हो गए हैं, परन्तु प्रस्तुत सोमदेव उन सबसे प्राचीन प्रधान और लोकप्रसिद्ध विद्वान थे। सोमदेवकी उपलब्ध कृतियाँ उनके महान पाण्डित्यकी निदर्शक हैं। संस्कृत भाषा पर उनका असाधारण अधिकार था, वे केवल काव्यमर्मज्ञ ही न थे, किन्तु राजनीतिके प्रकाण्ड पण्डित थे। वे भारतीय काव्य-ग्रन्थोंके विशिष्ट अध्येता थे। दर्शनशास्त्रोंके मर्मज्ञ और व्याकरण शास्त्रके अच्छे विद्वान थे उनकी वाणीमें ओज, भाषामें सौष्ठवता और काव्य-कलामें दक्षता तथा रचनामें प्रसाद और गाम्भीर्य है। सोमदेवकी सूक्तियाँ हृदयहारिणी थीं। इन्हीं सब कारणोंसे उस समयके विद्वानोंमें आचार्य सोमदेवका उल्लेखनीय स्थान था।

आचार्य सोमदेव 'गौड़संघ' के विद्वान आचार्य यशोधरदेवके प्रशिष्य

और नेमिदेवके शिष्य थे। सोमदेवने अपना यशस्तिलक चम्पू नामका काव्य ग्रन्थ बनाकर उस समय समाप्त किया था, जब शक सम्वत् ८८१ (वि० स० १०१६) में सिद्धार्थ संवत्सरान्तर्गत चैत्रशुक्ला त्रयोदशीके दिन, श्रीकृष्णदेव (तृतीय), जो राष्ट्रकूट वंशके राजा अमोघवर्षके तृतीय पुत्र थे, जिनका दूसरा नाम 'अकालवर्ष' था, पाण्ड्य, सिंहल, चोल और चेर आदि राजाओंको जीतकर मेल्पाटी (मेलाडि नामक गाँव) के सेना शिविरमें विद्यमान थे। उस समय उनके चरणकमलोपजीवी सामन्त बद्दिगकी जो चालुक्यवंशीय राजा अरिकेसरी प्रथमके पुत्र थे—गंगधारा नगरीमें उक्त ग्रंथ समाप्त हुआ था*।

शक सम्वत् ८८८ वि० स० १०२३) के अरिकेसरी वाले दानपत्रसे, जो उनके पिता वद्दिगदेवके बनवाए हुए शुभधाम जिनालयके लिए आचार्य सोमदेवको दिया गया था। उससे यह स्पष्ट है कि यशस्तिलकचम्पूकी रचना इस ताम्रपत्रसे सात वर्ष पूर्व हुई है×।

यहाँ पर यह जान लेना आवश्यक है कि जैन समाजके दिगम्बर श्वेताम्बर विभागोमेंसे श्वेताम्बर समाजमें राजनीतिपर सोमदेवके 'नीति-वाक्यामृत' जैसा राजनीतिका कोई महत्वपूर्ण ग्रन्थ लिखा गया हो यह ज्ञात नहीं होता, पर दिगम्बर समाजमें राजनीति पर सोमदेवाचार्यका 'नीति-वाक्यामृत तो प्रसिद्ध ही है। परन्तु यशस्तिलकचम्पूमें राजा यशोधरका

---

* शकनृपकालातीतसंवत्सरशतेष्वष्टस्वेकाशीत्यधिकेषु गतेषु (८८१) सिद्धार्थसंवत्सरान्तर्गतचैत्रमास - मदनत्रयोदश्यां पाण्ड्य - सिंहल-चोल-चेरमप्रभृतीन्महीपतीन्प्रसाध्य मेलपाटी प्रवर्धमानराज्यप्रभावे सति तत्पाद-पद्मोपजीविनः समधिगत पञ्चमहाशब्दमहासामन्ताधिपतेश्चालुक्यकुलजन्मनः सामन्तचूडामणेः श्रीमदरिकेसरिणः प्रथमपुत्रस्य श्रीमद्वद्यगराजस्य लक्ष्मी-प्रवर्धमान वसुधारायां गङ्गधारायां विनिर्मापितमिदं काव्यमिति।

—यशस्तिलकचम्पू प्रशस्ति

× देखो, एपिग्राफिका इंडिका पृष्ठ २८१ में प्रकाशित करहाड ताम्रपत्र।

चरित्र चित्रण करते हुए कविने उक्त ग्रन्थके तीसरे आश्वासमें राजनीतिका विशद विवेचन किया है। परन्तु राजनीतिकी वह कठोर नीरसता, कवित्वकी कमनीयता और सरसताके कारण ग्रन्थमें कहीं भी प्रतीत नहीं होती और उससे आचार्य सोमदेवकी विशाल प्रज्ञा एवं प्रांजल प्रतिभाका सहजही पता चल जाता है।

सोमदेवाचार्यके इस समय तीन ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं, नीतिवाक्यामृत, यशस्तिलकचम्पू और अध्यात्मतरंगिणी। इनके अतिरिक्त नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिसे तीन ग्रन्थोंके रचे जानेका और भी पता चलता है—युक्तिचिंतामणि, त्रिवर्गमहेन्द्रमातलिसंजल्प और षण्णवतिप्रकरण। इसके सिवाय, शकसंवत् ८८८ के दानपत्रमें आचार्य सोमदेवके दो ग्रन्थोंका उल्लेख और भी है जिसमें उन्हें 'स्याद्वादोपनिषत्' और अनेक सुभाषितोंका भी कर्ता बतलाया है। परन्तु खेद है कि ये पांचों ही ग्रन्थ अभी तक अनुपलब्ध हैं। सम्भव है अन्वेषण करने पर इनमेंसे कोई ग्रन्थ उपलब्ध हो जाय। ऊपर उल्लिखित उन आठ ग्रन्थोंके अतिरिक्त उन्होंने और किन ग्रन्थोंकी रचना की है यह कुछ ज्ञात नहीं होता।

आचार्य सोमदेवके इस अध्यात्मतरंगिणी ग्रन्थ पर एक संस्कृत टीका भी उपलब्ध है, जिसके कर्ता मुनि गणधरकीर्ति हैं। टीकामें पद्यगत वाक्यों एवं शब्दोंके अर्थके साथ-साथ कहीं-कहीं उसके विषयको भी स्पष्ट किया गया है। विषयको स्पष्ट करते हुए भी कहीं-कहीं प्रमाणरूपमें समन्तभद्र, अकलंक और विद्यानंद आदि आचार्योंके नामों तथा ग्रन्थोंका उल्लेख किया गया है, टीका अपने विषयको स्पष्ट करनेमें समर्थ है। इस टीकाकी इस समय दो प्रतियां उपलब्ध हैं, एक ऐलक पन्नालाल दिगम्बर जैन सरस्वती भवन झालरापाटनमें और दूसरी पाटनके श्वेताम्बरीय शास्त्र-भंडारमें, परन्तु वहां वह खण्डित रूपमें पाई जाती है—उसकी आदि अन्त प्रशस्ति तो खण्डित है ही। परन्तु ऐ० पन्नालाल दि० जैन सरस्वती-भवन झालरापाटनकी प्रति अपनेमें परिपूर्ण है। यह प्रति संवत् १५२३

आश्विन शुक्ला २ के दिन हिसारमें (पेरोजापत्तन) में कुतुबखानके राज्य-काल में सुवाच्य अक्षरोंमें लिखी गई है, जो सुनामपुरके वासी खडेलवाल वंशी संघाधिपति श्रावक 'कल्हू' के चार पुत्रोंमेंसे प्रथम पुत्र धीराकी पत्नी धनश्रीके द्वारा जो श्रावकधर्मका अनुष्ठान करती थी, अपने ज्ञानावरणीय कर्मके क्षयार्थ लिखाकर तात्कालिक भट्टारक जिनचंद्रके शिष्य पंडित मेधावीको प्रदान की गई है* । इससे यह प्रति ५०० वर्षके लगभग पुरानी है ।

टीकाकार मुनि गणधरकीर्ति गुजरात देशके रहने वाले थे । गणधर-कीर्तिने अपनी यह टीका किसी सोमदेव नामके सज्जनके अनुरोधसे बनाई है, टीका संक्षिप्त और ग्रन्थार्थकी अवबोधक है । टीकाकी अन्तिम प्रशस्तिमें टीकाकारने अपनी गुरुपरम्पराके साथ टीकाका रचनाकाल भी दिया है । गुरु परम्परा निम्न प्रकार है:—

सागरनंदी, स्वर्णनंदी, पद्मनंदी, पुष्पदंत कुवलयचंद्र और गणधरकीर्ति ।

गणधरकीर्तिने अपनी यह टीका विक्रम संवत् ११८९ में चैत्र शुक्ला पंचमी रविवारके दिन गुजरातके चालुक्यवंशीय राजा जयसिंह या सिद्धराज जयसिंहके राज्यकालमें बनाकर समाप्त की है—जैसाकि उसके निम्न पद्योंसे प्रकट है :—

एकादशशताकीर्णे नवाशीत्युत्तरे परे ।
संवत्सरे शुभे योगे पुष्पनक्षत्रसंज्ञके ॥१७॥
चैत्रमासे सिते पक्षेऽथ पंचम्यां रवौ दिने ।
सिद्धा सिद्धिप्रदा टीका गणभृत्कीर्तिविपश्चितः ॥१८॥
निस्त्रिंशतजितारातिं विजयश्रीविराजनि ।
जयसिंहदेवसौराज्ये सज्जनानन्ददायनि ॥१९॥

---

* सम्वत् १५३३ वर्षे आसोज सुदि २ दिने हिसार पेरोजापत्तने लिखितमिति । ग्रन्थवृद्धिके भयसे प्रशस्ति पद्य नहीं दिये हैं ।

१३२वीं प्रशस्ति 'चन्द्रप्रभपुराण' की है जिसके कर्ता प० शिवाभिराम हैं। जिनका परिचय ५८ वीं 'षट् चतुर्थवर्तमानजिनार्चन' की प्रशस्तिमें दिया हुआ है।

१३४ वीं प्रशस्ति 'द्रव्यसंग्रहवृत्ति' की है जिसके कर्ता पं० प्रभाचन्द्र हैं जो समाधितंत्रादिके प्रसिद्ध टीकाकार प्रभाचन्द्राचार्यसे भिन्न जान पड़ते हैं। क्योंकि इस प्रशस्तिके आदि मंगल पद्यकी भी वृत्ति दी गई है, जिसमे इस ग्रन्थका नाम 'षटद्रव्यनिर्णय' बतलाया गया है। प्रभाचन्द्राचार्यने अपने ग्रन्थोंके मंगलपद्योंकी कहीं पर भी कोई टीका नहीं की है। ऐसी स्थितिमें उक्त 'द्रव्यसग्रहवृत्ति' उन प्रभाचन्द्राचार्यको कृति नहीं हो सकती, वह किसी दूसरे ही प्रभाचन्द्र नामके विद्वानकी कृति होनी चाहिए। हाँ, यह हो सकता है कि षट्द्रव्यनिर्णय नामका कोई विवरण प्रभाचन्द्राचार्यका बनाया हुआ हो, जो ग्रंथके मगलाचरणमें प्रयुक्त है और मगलाचरण वाले पद्यकी वृत्ति बनाने वाले कोई दूसरे ही प्रभाचद्र रहे हो और यह भी सभव है कि उक्त पद्य भी वृत्तिकारका ही हो, प्रभाचन्द्राचार्यका नहीं हो; क्योंकि इस नामके अनेक विद्वान हो चुके हैं। पं० प्रभाचद्र कब हुए, उनकी गुरु परम्परा क्या है और उन्होंने इस वृत्तिकी रचना कब की ? यह कुछ ज्ञात नहीं होता।

१३५वीं, १३६वीं, १३७वीं और १३८वीं ये चारो प्रशस्तियाँ क्रमश· 'पंचास्तिकाय-प्रदीप', 'आत्मानुशासनतिलक', 'आराधनाकथाप्रबंध' और 'प्रवचनसरोजभास्कर' नामके ग्रथोंकी हैं जिनके कर्ता प्रभाचन्द्राचार्य है, जिनका परिचय ६४ वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१३९ वीं प्रशस्ति 'त्रैलोक्यदीपक' की है, जिसके कर्ता प० वामदेव हैं। जो मूलसंघके भट्टारक विनयचन्द्रके शिष्य-त्रैलोक्यकीर्तिके प्रशिष्य और मुनि लक्ष्मीचन्द्रके शिष्य थे। पंडित वामदेवका कुल नैगम था। नैगम या निगम कुल कायस्थोंका है, इससे स्पष्ट है कि पंडित वामदेव कायस्थ थे। अनेक कायस्थ विद्वान जैनधर्मके धारक हुए हैं। जिनमे हरिचंद्र,

पद्मनाम और विजयनाथ माथुर आदिका नाम उल्लेखनीय है। पण्डित वामदेव प्रतिष्ठादिकार्योंके ज्ञाता और जिनभक्तिमें तत्पर थे। उन्होंने नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्तीके त्रिलोकसारको देखकर इस ग्रन्थकी रचना की है। इस ग्रन्थकी रचनामें प्रेरक पुरवाडवंशमें कामदेव प्रसिद्ध थे उनकी पत्नीका नाम नामदेवी था, जिनसे राम लक्ष्मणके समान जोमन और लक्ष्मण नामके दो पुत्र उत्पन्न हुए थे। उनमें जोमनका पुत्र नेमदेव नामका था, जो गुणभूषण और सम्यक्त्वसे विभूषित था, वह बड़ा उदार, न्यायी और दानी था। उक्त नेमदेवकी प्रार्थनासे ही इस ग्रन्थकी रचना की गई है। इस ग्रन्थमें तीन अधिकार हैं जिनमें क्रमश. अधः, मध्य और ऊर्ध्वलोकका वर्णन किया गया हे। ग्रन्थमे रचनाकाल दिया हुआ नहीं हे जिससे यह निश्चित बतलाना तो कठिन है कि वामदेवने इस ग्रन्थकी रचना कब की है। परन्तु इस ग्रन्थकी एक प्राचीन मूल प्रति संवत १४३६ में फीरोजशाह तुगलकके समय योगिनीपुर (देहली) में लिखी हुई ८६ पत्रात्मक उपलब्ध है। वह अतिशय क्षेत्र श्रीमहावीरजीके शास्त्रभण्डारमें मौजूद है*। और जिससे उक्त ग्रंथका रचनाकाल सं० १४३६ से बादका नहीं हो सकता। बहुत सम्भव है कि उक्त ग्रंथ संवत् १४३६ के आस-पास रचा गया हो। ऐसी स्थितिमें वामदेवका समय विक्रमकी १५ वीं शताब्दीका पूर्वार्ध है। इनकी दूसरी कृति 'भावसंग्रह' है जो देवसेनके प्राकृत भाव संग्रहका संशोधित, अनुवादित और परिवर्धित रूप है। यह ग्रन्थ माणिकचंद्र दि० जैन ग्रंथमालामें छपा हुआ है और इनकी क्या रचनाएँ हैं यह निश्चित रूपसे कुछ ज्ञात नहीं होता। यहां यह बात खास तौरसे नोट करने लायक है कि मुनिश्री कल्याणविजयजीने 'श्रमण भगवान महवीर' नामक पुस्तकके जिनकल्प और स्थविरकल्प नामक प्रकरणके पृष्ठ ३१४ में वामदेवका समय सोलहवीं शताब्दी और रत्ननंदीका समय १७वीं शताब्दी लिखा है, जो उक्तग्रन्थमें की गई ऐतिहासिक भूलोंका नमूना मात्र है,

* देखो, महावीर अतिशय क्षेत्र कमेटी द्वारा प्रकाशित आमेर शास्त्र भण्डार, जयपुरकी ग्रंथ सूची पृ० २१८, ग्रन्थ न० ३०६, प्रति नं० २।

उन्होंने इस प्रकरणमें जो भद्दी भूलें की है उन्हें यहा दिखलानेका अवसर नहीं है। वस्तुत. वामदेवका समय १६ वीं शताब्दी नहीं है बल्कि विक्रमकी १५ वीं शताब्दीका पूर्वार्ध है। इसी तरह भद्रबाहु चरित्रके कर्ता रत्ननदीका समय १६ वीं शताब्दीका द्वितीय तृतीय चरण है, १७ वीं शताब्दी नहीं है।

१४० वीं प्रशस्ति 'आदिपुराणटीका' के ४३ से ४७ पर्वों तक की टीका की है, जिसके कर्ता भट्टारक ललितकीर्ति हैं जिनका परिचय १५ वीं प्रशस्तिमें दिया जा चुका है।

१४१वीं प्रशस्ति 'वाग्भट्टालकारावचूरि-कविचन्द्रिका' की है जिसके कर्ता कवि वादिराज हैं। जो तक्षकपुर ( वर्तमान टोडानगर ) के निवासी थे और वहांके राजा राजसिंह के मन्त्री थे, जो भीमसिंहके पुत्र थे। इनके पिताका नाम पोमराजश्रेष्ठी था और ज्येष्ठ भ्राताका नाम पं० जगन्नाथ था, जो संस्कृत भाषाके विशिष्ट विद्वान और अनेक ग्रन्थोके रचयिता थे। इनकी जाति खण्डेलवाल और गोत्र सोगानी था। इनके चार पुत्र थे, रामचन्द्र, लालजी, नेमिदास और विमलदास। विमलदासके समय टोडामे उपद्रव हुआ था और उसमे एक गुटका लुट गया और फट गया था, बादमे उसे छुड़ाकर, सुधार तथा मरम्मत कराकर अच्छा किया गया था। कविने राज्यकार्य कितने समय किया, यह कुछ ज्ञात नहीं होता।

कविकी इस समय दो रचनाएँ उपलब्ध हैं वाग्भट्टालकारकी उक्त टीका और ज्ञानलोचन स्तोत्र नामका एक स्तोत्र ग्रन्थ। दूसरा ग्रन्थ माणिकचन्द्र दिगम्बरजैन ग्रन्थमालासे प्रकाशित सिद्धान्तसारादि सग्रहमें मुद्रित हो चुका है और पहला ग्रन्थ अभीतक अप्रकाशित है। कविने उसे सम्वत् १७२९ की दीपमालिकाके दिन गुरुवारको चित्रा नक्षत्र और वृश्चिक लग्नमें बनाकर समाप्त किया है। कविवर वादिराजने अन्य किन-किन ग्रन्थोंकी रचना की, यह अभी कुछ ज्ञात नहीं है। यह अपने समयके सुयोग्य विद्वान और राजनीतिमे दक्ष सुयोग्य मन्त्री थे।

१४२वी प्रशस्ति 'रामचरित्र' की है जिसके कर्ता ब्रह्मजिनदास है। जिनका परिचय ७वीं प्रशस्तिमे दिया गया हे।

१४३ से १६६वीं तककी २४ प्रशस्तियां, ज्येष्ट जिनवरकथा, रविव्रतकथा, सप्तपरमस्थानव्रतकथा मुकुटसप्तमीकथा, अक्षयनिधि व्रतकथा, षोडशकारण-कथा, मेघमालाव्रतकथा, चन्दनषष्ठीकथा,लब्धिविधानकथा, पुरन्दरविधानकथा, दशलाक्षणीव्रतकथा, पुष्पाजलिव्रतकथा, आकाशपंचमीकथा, मुक्तावली-व्रतकथा, निदु:खसप्तमीकथा, सुगन्धदशमीकथा, श्रवणद्वादशीकथा, रत्न-त्रयव्रतकथा अनन्तव्रतकथा, अशोकरोहिणीकथा; तपोलक्षणपंक्तिकथा, मेरूपंक्तिकथा, विमानपंक्तिकथा, और पल्लविधानकथा की है। जिनके कर्ता ब्रह्मश्रुतसागर हैं, जिनका परिचय १०वीं प्रशस्तिमें दिया गया है।

१६७वीं प्रशस्ति 'छन्दोऽनुशासनको है जिसके कर्ता कवि वाग्भट × हैं जो नेमिकुमारके पुत्र थे, व्याकरण, छन्द, अलंकार, काव्य, नाटक, चम्पू और साहित्यके मर्मज्ञ थे, कालीदास, दण्डी, और वामन आदि विद्वानोंके काव्य-ग्रन्थोंसे खूब परिचित थे और अपने समयके अखिल प्रज्ञालुओंमे चूडामणि थे, तथा नूतन काव्यरचना करनेमें दक्ष थे। ※ इन्होंने अपने पिता नेमिकुमारको महान् विद्वान् धर्मात्मा और यशस्वी बतलाया है और लिखा है कि वे कान्तेय कुलरूपी कमलोंको विकसित करने वाले अद्वितीय भास्कर थे और सकल शास्त्रोंमे पारङ्गत तथा सम्पूर्ण लिपि भाषाओंसे

---

× वाग्भट नामके अनेक विद्वान हुए है। उनमें अष्टाङ्गहृदय नामक वैद्यक ग्रन्थके कर्ता वाग्भट सिंहगुप्तके पुत्र और सिन्धुदेशके निवासी थे। नेमिनिर्माण काव्यके कर्ता वाग्भट प्राग्वाट या पोरवाडवंशके भूषण तथा छाहडके पुत्र थे। और वाग्भट्टालङ्कार नामक ग्रन्थके कर्ता वाग्भट सोमश्रे-ष्ठीकेपुत्र थे। इनके अतिरिक्त वाग्भट नामके एक चतुर्थ विद्वानका परिचय ऊपर दिया गया है।

※ नव्यानेकमहाप्रबन्धरचनाचातुर्यविस्फूर्जित-

स्फारोदारयश:प्रचारसततव्याकीर्णविश्वत्रय:।

परिचित थे और उनकी कीर्ति समस्त कविकुलोंके मान सन्मान और दानसे लोकमें व्याप्त हो रही थी। और मेवाडदेशमें प्रतिष्ठित भगवान पार्श्वनाथ जिनके यात्रामहोत्सवसे उनका अद्भुत यश अखिल विश्वमें विस्तृत होगया था। नेमिकुमारने राहडपुरमें* भगवान नेमिनाथका और नलोटकपुरमें बाईस देवकुलकाओं सहित भगवान आदिनाथका विशाल मन्दिर बनवाया था ×। नेमिकुमारके पिताका नाम 'मक्कलप' और माताका नाम महादेवी था, इनके राहड और नेमिकुमार नामके दो पुत्र थे, जिनमें नेमिकुमार लघु और राहड ज्येष्ठ थे। नेमिकुमार अपने ज्येष्ठ भ्राता राहडके परम भक्त थे और उन्हें आदर तथा प्रेमकी दृष्टिसे देखते थे। राहडने भी उसी नगरमें भगवान आदिनाथके मन्दिरकी दक्षिण दिशामें बाईस जिन-मन्दिर बनवाये थे, जिससे उनका यशरूपी चन्द्रमा जगतमें पूर्ण हो गया था—व्याप्त हो गया था +।

कवि वाग्भट्ट भक्तिरसके अद्वितीय प्रेमी थे, उनकी स्वोपज्ञ काव्यानुशासनवृत्तिमें आदिनाथ नेमिनाथ और भगवान पार्श्वनाथका स्तवन किया

---

श्रीमन्नेमिकुमार-सूरिरखिलप्रज्ञालुचूडामणि ।
काव्यानामनुशासन वरमिदं चक्रे कविर्वाग्भट ॥

छन्दोनुऽशासनकी अन्तिम प्रशस्तिमें भी इस पद्यके ऊपर के तीन चरण ज्योंके त्यों पाये जाते हैं, सिर्फ चतुर्थ चरण बदला हुआ है, जो इस प्रकार है—

'छन्द शास्त्रमिद चकार सुधियामानन्दकृद्वाग्भट'।

* जान पडता है कि 'राहडपुर' मेवाडदेशमे ही कहीं नेमिकुमारके ज्येष्ठ भ्राता राहडके नामसे बसाया गया होगा।

× देखो, काव्यानुशासनटीकाकी उत्थानिका पृष्ठ १।

+ नाभेयचैत्यसदने दिशि दक्षिणस्या, द्वाविंशति विदधता जिनमन्दिराणि।
मन्ये निजाग्रजवरप्रभुराहडस्य, पूर्णीकृतो जगति येन यश. शशांक.।
—काव्यानुशाशन पृष्ठ ३४

गया है। जिससे यह सम्भव है कि इन्होंने किसी स्तुति ग्रन्थकी भी रचना की हो; क्योंकि रसोंमें रति ( शृंगार ) का वर्णन करते हुए देव विषयक रतिके उदाहरणमें निम्न पद्य दिया है—

नो मुक्त्यै स्पृहयामि विभवैः कार्यं न सांसारिकैः,
किंत्वायोज्य करौ पुनरिदं त्वामीशमभ्यर्चये ।
स्वप्ने जागरणे स्थितौ विचलने दुःखे सुखे मन्दिरे,
कान्तारे निशिवासरे च सततं भक्तिर्ममास्तु त्वयि ।

इस पद्यमें बतलाया है—'कि हे नाथ ! मैं मुक्तिपुरी की कामना नहीं करता और न सांसारिक कार्योंके लिये विभव धनादि सम्पत्ति ) की ही आकांक्षा करता हूं; किन्तु हे स्वामिन् हाथ जोड़कर मेरी यह प्रार्थना है कि स्वप्नमें, जागरणमें, स्थितिमें, चलनेमें दुःख-सुखमें, मन्दिरमें, बनमें, रात्रि और दिनमें निरन्तर आपकी ही भक्ति हो।'

इसी तरह कृष्ण नील वर्णोंका वर्णन करते हुए राहडके नगर और वहां प्रतिष्ठित नेमिजिनका स्तवन-सूचक निम्न पद्य दिया है—

सजलजलदनीला भातियस्मिन्वनाली मरकतमणिकृष्णो यत्र नेमिर्जिनेंद्रः।
विकचकुवलयालि श्यामलं यत्सरोम्भःप्रमुदयति न कांस्कांस्तत्पुरं राहडस्य॥

इस पद्यमें बतलाया है—'कि जिसमें वन-पंक्तियां सजल मेघके समान नीलवर्ण मालूम होती हैं और जिस नगरमें नीलमणि सदृश कृष्णवर्ण श्री नेमिजिनेन्द्र प्रतिष्ठित हैं तथा जिसमें तालाब विकसित कमलसमूहसे पूरित हैं वह राहडका नगर किन-किनको प्रमुदित नहीं करता।

महाकवि वाग्भट्टकी इस समय दो कृतियां उपलब्ध हैं छन्दोऽनुशासन और काव्यानुशासन। उनमें छन्दोऽनुशासन काव्यानुशासनसे पूर्व रचा गया है; क्योंकि काव्यानुशासनकी स्वोपज्ञवृत्तिमें स्वोपज्ञछन्दोऽनुशासनका उल्लेख करते हुए लिखा है कि उसमें छन्दोंका कथन विस्तारसे किया गया है। अतएव यहांपर नहीं कहा जाता ❀।

---

❀ 'अयं च सर्वप्रपंचः श्रीवाग्भट्टाभिधस्वोपज्ञछन्दोऽनुशासने प्रपंचित इति नात्रोच्यते।'

जैनसाहित्यमें छन्दशास्त्र पर 'छन्दोऽनुशासन+, स्वयम्भूछन्द१ छन्द-कोष२ और प्राकृतपिंगल३ आदि अनेक छन्द ग्रन्थ लिखे गये हैं। उनमें प्रस्तुत छन्दोऽनुशासन सबसे भिन्न है। यह संस्कृत भाषाका छन्द ग्रन्थ है और पाटनके श्वेताम्बरीय ज्ञानभण्डारमें ताडपत्र पर लिखा हुआ विद्यमान है४। उसकी पत्रसंख्या ४२ और श्लोक संख्या ५४० के करीब है और स्वोपज्ञवृत्ति या विवरणसे अलकृत है। इस ग्रन्थका मगल पद्य निम्न प्रकार है—

---

+ यह छन्दोनुशासन जयकीर्तिके द्वारा रचा गया है। इसे उन्होंने माडव्य पिंगल, जनाश्रय, सेनव, पूज्यपाद (देवनन्दी) और जयदेव आदि विद्वानोके छन्द ग्रन्थोंको देखकर बनाया है। यह जयकीर्ति अमल-कीर्तिके शिष्य थे। सम्वत् ११९२ में योगसारकी एक प्रति अमलकीर्तिने लिखवाई थी इससे जयकीर्ति १२वीं शताब्दीके उत्तरार्द्ध और १३वीं शताब्दीके पूर्वार्धके विद्वान जान पडते हैं। यह ग्रन्थ जैसलमेरके श्वेताम्ब-रीय ज्ञानभण्डारमें सुरक्षित है। (देखो गायकवाड सस्कृतसीरीजमें प्रकाशित जैसलमेर भाण्डागारीय ग्रन्थाना सूची।)

१ यह अपभ्रंशभाषाका महत्वपूर्ण मौलिक छन्द ग्रन्थ है इसका सम्पादन एच० डी० वेलकरने किया है। देखो बम्बई यूनिवर्सिटी जनरल सन् १९३३ तथा रायल-एशियाटिक सोसाइटी जनरल सन् १९३५)

२ यह रत्नशेखरसूरिद्वारा रचित प्राकृतभाषाका छन्दकोश है।

३ पिंगलाचार्यके प्राकृतपिंगलको छोड़कर, प्रस्तुत पिंगल ग्रन्थ अथवा 'छन्दोविद्या' कविवर राजमलकी कृति है जिसे उन्होंने श्रीमालकुलोत्पन्न वणिक्पति राजा भारमल्लके लिये रचा था। इस ग्रन्थमें छन्दोंका निर्देश करते हुए राजा भारमल्लके प्रताप यश और वैभव आदिका अच्छा परिचय दिया गया है। इन छन्द ग्रन्थोके अतिरिक्त छन्दशास्त्र वृत्तरत्नाकर और श्रुतबोध नामके छन्दग्रन्थ और हैं जो प्रकाशित हो चुके हैं।

४ See Patan Catalague of Manuecripts P. 117.

विभुं नाभेयमानम्य छन्दसामनुशासनम् ।
श्रीमन्नेमिकुमारस्यात्मजोऽहं वच्मि वाग्भटः

यह मंगल पद्य कुछ परिवर्तनके साथ काव्यानुशासनकी स्वोपज्ञवृत्तिमें भी पाया जाता है, उसमें 'छन्दसामनुशासनं' के स्थान पर 'काव्यानुशासनम्' दिया हुआ है।

यह छन्दग्रन्थ पाँच आध्यायोंमें विभक्त है, संज्ञाध्याय १, समवृत्ताख्य २, अर्धसमवृत्ताख्य ३, मात्रासमक ४, और मात्रा छन्दक ५। ग्रन्थ सामने न होनेसे इन छन्दोंके लक्षणादिका कोई परिचय नहीं दिया जा सकता और न यह ही बतलाया जा सकता है कि ग्रन्थकारने अपनी दूसरी किन-किन रचनाओंका उल्लेख किया है।

काव्यानुशासनकी तरह इस ग्रन्थमें भी राहड और नेमिकुमारकी कीर्तिका खुला गान किया गया है और राहडको पुरुषोत्तम तथा उनकी विस्तृत चैत्यपद्धतिको प्रमुदित करने वाली प्रकट किया है। यथा—

पुरुषोत्तम राहुडप्रभो कस्य न हि प्रमदं ददाति सद्यः
वितता तव चैत्यपद्धतिर्वातचलध्वजमालभारिणी।

अपने पिता नेमिकुमारकी प्रशंसा करते हुए लिखा है कि 'घूमने वाले भ्रमरसे कम्पित कमलके मकरन्द (पराग समूहसे पूरित, भड़ौंच अथवा भृगुकच्छनगरमें नेमिकुमारकी अगाध वावडी शोभित होती है। यथा—

परिभमिरभमरकंपिरसररूहमयरंदपुंजपंजरिआ।
वावी सहइ अगाहा णेमिकुमारस्स भरुअच्छे॥

इस तरह यह छन्दग्रन्थ बडा ही महत्वपूर्ण जान पडता है और प्रकाशित करने के योग्य है।

काव्यानुशासन नामका प्रस्तुत ग्रन्थ मुद्रित हो चुका है। इसमें काव्य-सम्बन्धी विषयोंका—रस, अलङ्कार छन्द और गुण, दोष आदिका—कथन किया गया है। इसकी स्वोपज्ञवृत्तिमें उदाहरण-स्वरूप विभिन्न ग्रन्थोंके

